साधन-समय, सुसिद्धि लहि, उभय मूल अनुकूल ।
तुलसी तीनिउ समय सम, ते महि मंगल-मूल ॥५३९॥
मातु-पिता-गुरु-स्वामि-सिख, सिर धरि करहिं सुभाय ।
लहेउ लाभ तिन्ह जनम कर, नतरु जनम जग जाय ॥५४०॥
अनुचित उचित बिचार तजि, जे पालहिं पितु बैन ।
ते भाजन सुख सुजस के, बसहिं अमरपति-ऐन ॥५४१॥

सोरठा

सहज अपावनि नारि, पति सेवत सुभगति लहै ।
जस गावत स्रुति चारि, अजहुँ तुलसिका हरिहि प्रिय ॥५४२॥

दोहा

सरनागत कहँ जे तजहिं, निज अनहित अनुमानि ।
ते नर पाँवर पापमय, तिनहिं बिलोकत हानि ॥५४३॥
तुलसी तृन जल-कूल को, निरबल, निपट निकाज ।
कै राखै, कै सँग चलै, बाँह गहे की लाज ॥५४४॥
रामायन-अनुहरत सिख, जग भयो भारत रीति ।
तुलसी सठ की को सुनै ? कलि-कुचालि पर प्रीति ॥५४५॥
पात पात कै सींचिबो, बरी बरी कै लोन ।
तुलसी खोटे चतुरपन, कलि डहके कहु को न ?॥५४६॥
प्रीति, सगाई, सकल गुन, बनिज, उपाय अनेक ।
कल बल छल कलिमल-मलिन, डहकत एकहि एक ॥५४७॥
दंभ सहित कलिधरम सब, छल-समेत ब्यवहार ।
स्वारथ-सहित सनेह सब, रुचि-अनुहरत अचार ॥५४८॥

चोर, चतुर, बटपार, नट, प्रभुप्रिय भँडुआ, भंड।
सब-भच्छक परमारथी, कलि सुपंथ पाखंड ॥५४९॥
असुभ बेष भूषन धरें, भच्छ अभच्छ जे खाहिं।
ते जोगी, ते सिद्ध नर, पूजित कलिजुग माहिं ॥५५०॥

सोरठा

जे अपकारी चार, तिनकर गौरव, मान्य तेइ।
मन बच करम लबार, ते बकता कलिकाल महँ ॥५५१॥

दोहा

ब्रह्म-ज्ञान बिनु नारि-नर, कहहिं न दूसरि बात।
कौड़ी लागि ते मोहबस, करहिं बिप्र-गुरु-घात ॥५५२॥
बादहिं सूद्र द्विजन सन "हम तुम तें कछु घाटि ?
जानहिं ब्रह्म सो बिप्रवर", आँखि दिखावहिं डाँटि ॥५५३॥
साखी सबदी दोहरा, कहि किहनी उपखान।
भगति निरूपहिं भगत कलि, निंदहिं बेद पुरान ॥५५४॥
स्रुति-संमत हरि-भक्तिपथ, संजुत-बिरति-बिबेक।
तेहि परिहरिहिं बिमोहबस, कल्पहिं पंथ अनेक ॥५५५॥
सकल धरम बिपरीत कलि, कल्पित कोटि कुपंथ।
पुन्य पराय पहार बन, दुरे पुरान सुभ ग्रंथ ॥५५६॥
धातुवाद, निरुपाधि बर, सदगुरु-लाभ, सुमीत।
देव-दरस कलिकाल मैं, पोथिन दुरे सभीत ॥५५७॥
सुर-सदननि तीरथ, पुरिन, निपट कुचालि कुसाज।
मनहुँ मवासे मारि कलि, राजत सहित समाज ॥५५८॥

गोंड़ गँवार नृपाल महि, यमन महा-महिपाल ।
साम न दाम न भेद कलि, केवल दंड कराल ॥५५९॥
फोरहिं सिल लोढ़ा सदन, लागे अढ़ुक पहार ।
कायर कूर कुपूत कलि, घर घर सहस डहार ॥५६०॥
प्रगट चारि पद धरम के, कलि महँ एक प्रधान ।
येन केन बिधि दीन्हें, दान करै कल्यान ॥५६१॥
कलिजुग समजुग आन नहिं, जो नर कर बिस्वास ।
गाइ रामगुन-गन बिमल, भव तर बिनहिं प्रयास ॥५६२॥
स्रवन घटहु, पुनि दृग घटहु, घटहु सकल बल देह ।
इते घटे घटिहै कहा, जो न घटै हरि-नेह ॥५६३॥
तुलसी पावस के समय, धरी कोकिलन मौन ।
अब तौ दादुर बोलिहैं, हमैं पूछिहै कौन ॥५६४॥
कुपथ कुतर्क कुचालि कलि, कपट दंभ पाखंड ।
दहन रामगुन-ग्राम जिमि, ईंधन अनल प्रचंड ॥५६५॥

सोरठा

कलि पाखंड-प्रचार, प्रबल पाप पाँवर पतित ।
तुलसी उभय अधार, रामनाम, सुरसरि-सलिल ॥५६६॥

दोहा

रामचंद्र-मुख-चंद्रमा, चित चकोर जब होइ ।
रामराज सब काज सुभ, समय सुहावन सोइ ॥५६७॥
बीज राम-गुनगन, नयन जल, अंकुर पुलकालि ।
सुकृती-सुतन सुखेत बर, बिलसत तुलसी सालि ॥५६८॥

तुलसी सहित सनेह नित, सुमिरहु सीताराम ।
सगुन सुमंगल सुभ सदा, आदि मध्य परिनाम ॥५६९॥

पुरुषारथ स्वारथ सकल, परमारथ परिनाम ।
सुलभ सिद्धि सब साहिबी, सुमिरत सीताराम ॥५७०॥

मनिमय दोहा दीप जहँ, उर-घर प्रगट प्रकास ।
तहँ न मोह भय-तम तमी, कलि कज्जली बिलास ॥५७१॥

का भाषा का संस्कृत, प्रेम चाहिए साँच ।
काम जु आवै कामरी, का लै करै कुमाच ॥५७२॥

मनि मानिक महँगे किए, सहँगे तृन जल नाज ।
तुलसी एतो जानिए, राम गरीब-नेवाज ॥५७३॥



# रामाज्ञा-प्रश्न

अष्टोत्तर सत कमल फल, मुष्टी तीनि प्रमान।
सप्त सप्त तजि सेष को, राखै सब बिलगान॥
प्रथम सर्ग जो सेष रह, दूजे सप्तक होइ।
तीजे दोहा जानिए, सगुन बिचारब सोइ॥

---

## प्रथम सर्ग

बानि बिनायकु अंब रबि, गुरु हर रमा रमेस।
सुमिरि करहु सब काज सुभ, मंगल देस बिदेस॥ १॥
गुरु सरसइ सिंधुरबदन, ससि सुरसरि सुरगाइ।
सुमिरि चलहु मग मुदित मन, होइहि सुकृत सहाइ॥ २॥
गिरा गौरि गुरु गनप हर, मंगल मंगलमूल।
सुमिरत करतल सिद्धि सब, होइ ईस अनुकूल॥ ३॥
भरत भारती रिपुदवनु, गुरु गनेस बुधवारु।
सुमिरत सुलभ सुधरम फल, बिद्या बिनय बिचारु॥ ४॥
सुरगुरु गुरु सिय राम गन, राउ गिरा उर आनि।
जो कछु करिय सो होइ सुभ, खुलहिं सुमंगल खानि॥ ५॥
सुक्र सुमिरि गुरु सारदा, गनपु लखनु हनुमानु।
करिय काज सबु साजु भल, निपटहि नीक निदानु॥ ६॥

तुलसी तुलसी राम सिय, सुमिरि लखनु हनुमान।
काजु बिचारेहु सो करहु, दिनु दिनु बड़ कल्यान ॥ ७ ॥
दसरथ राज न ईति-भय, नहिं दुख दुरित दुकाल।
प्रमुदित प्रजा प्रसन्न सब, सब सुख सदा सुकाल ॥ ८ ॥
कौसल्यापद नाइ सिरु, सुमिरि सुमित्रापाय।
करहु काज मंगल कुसल, बिधि हरि संभु सहाय ॥ ९ ॥
बिधिबस बन मृगया फिरत, दीन्ह अंध मुनि साप।
सो सुनि बिपति बिषाद बड़, प्रजहि सोकु संताप ॥ १० ॥
सुतहित बिनती कीन्हि नृप, कुलगुरु कहा उपाउ।
होइहि भल संतान सुनि, प्रमुदित कोसलराउ ॥ ११ ॥
पुत्रजागु करवाइ रिषि, राजहिं दीन्ह प्रसाद।
सकल-सुमंगल-मूल जग, भूसुर-आसिरबाद ॥ १२ ॥
रामजनम घर घर अवध, मंगल गान निसान।
सगुन सुहावन होइ सुत, मंगल-मोद-निधान ॥ १३ ॥
रामु भरतु सानुज लखन, दसरथ बालक चारि।
तुलसी सुमिरत सगुन सुभ, मंगल कहब पचारि ॥ १४ ॥
भूप भवन भाइन्ह सहित, रघुबर बाल बिनोद।
सुमिरत सब कल्यान जग, पग पग मंगल मोद ॥ १५ ॥
करनबेध, चूड़ाकरन, श्रीरघुबर-उपबीत।
समय सकल कल्यानमय, मंजुल मंगल गीत ॥ १६ ॥
भरत सत्रुसूदन लखन, सहित सुमिरि रघुनाथ।
करहु काज सुभ साज सब, मिलहि सुमंगल साथ ॥ १७ ॥

रामु लखनु कौसिक सहित, सुमिरहु करहु पयान ।
लच्छि-लाभ जय जगत जसु, मंगल सगुन प्रमान ॥ १८ ॥
मुनि मखपाल कृपाल प्रभु, चरनकमल उर आनु ।
तजहु सोच संकट मिटिहि, सत्य सगुन जिय जानु ॥ १९ ॥
हानि मीचु दारिद दुरित, आदि-अंत-गत-बीच ।
राम बिमुख अघ आपने, गए निसाचर नीच ॥ २० ॥
सिला-साप-मोचन चरन, सुमिरहु तुलसीदास ।
तजहु सोच संकट मिटिहि पूजिहि मन कै आस ॥ २१ ॥
सीय स्वयंबर समउ भल, सगुन साध सब काज ।
कीरति बिजय बिबाह बिधि, सकल सुमंगल साज ॥ २२ ॥
राजत राजसमाज महँ, राम भंजि भवचापु ।
सगुन सुहावन लाभु बड़, जय पर-सभा प्रतापु ॥ २३ ॥
लाभ मोद मंगल अवधि, सिय रघुबीर बिबाहु ।
सकल सिद्धिदायक समउ, सुभ सब काज उछाहु ॥ २४ ॥
कोसल-पालक बाल उर, सिय मेली जयमाल ।
समउ सुहावन सगुन भल, मुद मंगल सब काल ॥ २५ ॥
हरषि बिबुध बरषहिं सुमन, मंगल गान निसान ।
जय जय रबिकुल-कमल-रबि, मंगल-मोद-निधान ॥ २६ ॥
सतानंद पठए जनक, दसरथु सहित समाज ।
आए तिरहुति सगुन सुभ, भए सिद्ध सब काज ॥ २७ ॥
दसरथ पूरन परब-बिधु, उदित समय संजोग ।
जनकनगर सर कुमुदगन, तुलसी प्रमुदित लोग ॥ २८ ॥

मन मलीन मानी महिप, कोक कोकनद बृंद।
सुहृद समाज चकोर चित, प्रमुदित परमानंद ॥ २९ ॥
तेहि अवसर रावन-नगर, असगुन असुभ अपार।
होहिं हानि-भय-मरन-दुख-सूचक बारहिं बार ॥ ३० ॥
मधु माधव दसरथ जनक, मिलब राज रितुराज।
सगुन सुबन नव दल सुतरु, फूलत फलत सुकाज ॥ ३१ ॥
बिनय-पराग सुप्रेम रस, सुमन सुभग संबाद।
कुसुमित काज रसाल तरु, सगुन सुकोकिल-नाद ॥ ३२ ॥
उदित भानुकुल-भानु लखि, लुके उलूक नरेस।
गए गँवाइ गरुर पति, धनु मिस हये महेस ॥ ३३ ॥
चारि चारु दसरथ कुँवर, निरखि मुदित पुर लोगु।
कोसलेस मिथिलेस को, समउ सराहन जोगु ॥ ३४ ॥
एक बितान बिवाहि सब, सुवन सुमंगल रूप।
तुलसी सहित समाज सुख, सुकृत-सिंधु दोउ भूप ॥ ३५ ॥
दाइज भयउ अनेक बिधि, सुनि सिहाहिं दिसिपाल।
सुख संपति संतोषमय, सगुन सुमंगल-माल ॥ ३६ ॥
बर दुलहिनि सब परसपर, मुदित पाइ मनकाम।
चारु चारि जोरी निरखि, दुहुँ समाज अभिराम ॥ ३७ ॥
चारिउ कुँवर बियाहि पुर, गवने दसरथ राउ।
भए मंजु मंगल सगुन, गुरु-सुर-संभु-पसाउ ॥ ३८ ॥
पंथ परसुधर आगमनु, समय सोचु सब काहु।
राजसमाज बिषादु बड़, भयबस मिटा उछाहु ॥ ३९ ॥

रोष कलुष लोचन भ्रुकुटि, पानि परसु धनु बान ।
काल कराल बिलोकि मुनि, सबु समाज बिलखान ॥ ४० ॥
प्रभुहिं सौंपि सारंग मुनि, दीन्ह सुआसिरबाद ।
जय मंगलसूचक सगुन, राम-राम-संबाद ॥ ४१ ॥
अवध अनंद बधावनो, मंगल गान निसान ।
तुलसी तोरन कलस पुर, चँवर पताक बितान ॥ ४२ ॥
साजि सुमंगल आरती, रहस बिबस रनिवासु ।
मुदित मातु परिछन चलीं, उमगत हृदय हुलासु ॥ ४३ ॥
करहिं निछावरि आरती, उमगि उमगि अनुराग ।
बर दुलहिनि अनुरूप लखि, सखी सराहहिं भाग ॥ ४४ ॥
मुदित नगर नर नारि सब, सगुन सुमंगल मूल ।
जय धुनि मुनि सुर दुंदुभी, बाजहिं बरषहिं फूल ॥ ४५ ॥
आए कोसलपाल पुर, कुसल समाज समेत ।
समउ सुनत सुमिरत सुखद, सकल सिद्धि सुभ देत ॥ ४६ ॥
रूप सील बय बंसगुन, सम बिबाह भए चारि ।
मुदित राउ रानी सकल, सानुकूल त्रिपुरारि ॥ ४७ ॥
बिधि हरि हर अनुकूल अति, दसरथ राजहिं आजु ।
देखि सराहत सिद्ध सुर, संपति समउ समाजु ॥ ४८ ॥
सगुन प्रथम उनचास सुभ, तुलसी अति अभिरामु ।
सब प्रसन्न सुर भूमिसुर, गोगन गंगा रामु ॥ ४९ ॥

---

# द्वितीय सर्ग

समउ राम-जुवराज कर, मंगल-मोद-निकेतु ।
सगुन सुहावन संपदा, सिद्धि सुमंगल हेतु ॥ १ ॥
सुर-माया-बस केकयी, कुसमय कीन्हि कुचालि ।
कुटिल नारि मिस होइ छलु अनभल आजु कि कालि ॥ २ ॥
कुसमय कुसगुन कोटि सम, राम सीय-बनबास ।
अनरथ अनभल-अवधि जग, जानब सरबस-नास ॥ ३ ॥
सोचत पुर परिजन सकल, बिकल राउ रनिवासु ।
छल-मलीन मन तीय मिस, बिपति बिषाद बिनासु ॥ ४ ॥
लखन-राम-सिय-बनगमनु, सकल अमंगल मूल ।
सोच पोच संताप बस, कुसमय संसय सूल ॥ ५ ॥
प्रथम बास सुरसरि-निकट, सेवा कीन्हि निषाद ।
कहब सुभासुभ सगुन फल, बिसमय हरष बिषाद ॥ ६ ॥
चले नहाइ प्रयाग प्रभु, लखन सीय रघुराज ।
तुलसी जानब सगुन फल, होइहि साधु समाज ॥ ७ ॥
सीय रामु लोने लखनु, तापस-बेष अनूप ।
तप तीरथ जप जाग हित, सगुन सुमंगल रूप ॥ ८ ॥
सीता लखन समेत प्रभु, जमुना उतरि नहाइ ।
चले सकल संकट समन, सगुन सुमंगल पाइ ॥ ९ ॥
अवध-सोक-संताप बस, बिकल सकल नर नारि ।
बाम बिधाता राम बिनु, माँगत मीचु पुकारि ॥ १० ॥

लखन सीय रघुबंसमनि, पथिक पाय उर आनि ।
चलहु अगम मग सुगम सुभ, सगुन सुमंगल खानि ॥ ११ ॥
ग्राम-नारि-नर मुदित मन, लखन राम सिय देखि ।
होइ प्रीति पहिचान बिनु, मानु बिदेस बिसेखि ॥ १२ ॥
बन मुनिगन रामहिं मिलहिं, मुदित सुकृत फल पाइ ।
सगुन सिद्ध साधक दरस, अभिमत होइ अघाइ ॥ १३ ॥
चित्रकूट पयतीर प्रभु, बसे भानुकुल-भानु ।
तुलसी तप जप जोग हित, सगुन सुमंगल जानु ॥ १४ ॥
हंसबंस-अवतंस जब, कीन्ह बास पय पास ।
तापस साधक सिद्ध मुनि, सब कहँ सगुन सुपास ॥ १५ ॥
बिटप बेलि फूलहिं फलहिं, जल थल बिमल बिसेखि ।
मुदित किरात बिहंग मृग, मंगल-मूरति देखि ॥ १६ ॥
सींचति सीय सरोज-कर, बये बिटप बट बेलि ।
समउ सुकालु किसानहित, सगुन सुमंगल केलि ॥ १७ ॥
हय हाँके फिरि दखिन दिसि, हेरि हेरि हिहिनात ।
भये निषाद बिषाद-बस, अवध सुमंतहि जात ॥ १८ ॥
सचिव सोच ब्याकुल सुनत, असगुन अवध प्रवेस ।
समाचार सुनि सोकबस, माँगी मीचु नरेस ॥ १९ ॥
राम राम कहि राम सिय, रामसरन भये राउ ।
सुमिरहु सीताराम अब, नाहिंन आन उपाउ ॥ २० ॥
रामबिरह दसरथमरनु, मुनि मन अगम सुमीचु ।
तुलसी मंगल मरन-तरु, सुचि सनेह जल सींचु ॥ २१ ॥

धीर बीर रघुबीर प्रिय, सुमिरि समीरकुमारु ।
अगम सुगम सब काज करु, करतल सिद्धि बिचारु ॥ २२ ॥
सुमिरि सत्रुसूदन-चरन, सगुन सुमंगल मानि ।
परपुर बाद-बिबाद-जय, जूझ जुआ जय जानि ॥ २३ ॥
सेवक सखा सुबंधु हित, सगुन बिचारु बिसेखि ।
भरत नामु गुनगन बिमल, सुमिरि सत्य सब लेखि ॥ २४ ॥
साहिब समरथ सीलनिधि, सेवत सुलभ सुजानु ।
राम सुमिरि सेइय सुप्रभु, सगुन कहब कल्यानु ॥ २५ ॥
सुकृत-सील-सोभा-अवधि, सीय सुमंगल-खानि ।
सुमिरि सगुन तियधरम हित, कहब सुमंगल जानि ॥ २६ ॥
ललित लखनमूरति हृदय, आनि धरे धनुबान ।
करहु काज सुभ सगुन सब, मुद मंगल कल्यान ॥ २७ ॥
रामनाम पर राम तें, प्रीति प्रतीति भरोस ।
सो तुलसी सुमिरत सकल, सगुन सुमंगल कोस ॥ २८ ॥
गुरु आयसु आए भरत, निरखि नगर-नर-नारि ।
सानुज सोचत पोच बिधि, लोचन मोचत बारि ॥ २९ ॥
भूप-मरन प्रभु-बन-गवनु, सब बिधि अवध अनाथ ।
रोवत समुझि कुमातु-कृत, मींजि हाथ धुनि माथ ॥ ३० ॥
बेद-बिहित पितु-करम करि, लिये संग सब लोग ।
चले चित्रकूटहिं भरत, ब्याकुल राम-बियोग ॥ ३१ ॥
रामदरसु हिय हरषु बड़, भूपति मरन बिषादु ।
सोचत सकल समाजु सुनि, राम-भरत-संबादु ॥ ३२ ॥

मुनि सिख आसिष, पाँवरी, पाइ, नाइ पद माथ ।
चले अवध संतापबस, बिकल लोग सब साथ ॥ ३३ ॥
भरत-नेम ब्रत धरम सुभ, रामचरन-अनुरागु ।
सगुन समुझि साहस करिय, सिद्ध होइ जप जागु ॥ ३४ ॥
चित्रकूट सब दिन बसत, प्रभु सिय लखन समेत ।
रामनाम-जप जापकहि, तुलसी अभिमत देत ॥ ३५ ॥
पय पावनि, बनभूमि भलि, सैल सुहावन पीठ ।
रागिहि सीठ बिसेषि थलु, बिषय-बिरागिहि मीठ ॥ ३६ ॥
फटिक-सिला मंदाकिनी, सिय-रघुबीर-बिहारु ।
रामभगत हित सगुन सुभ, भूतल भगतिभँडारु ॥ ३७ ॥
सगुन सकल-संकट-समन, चित्रकूट चलि जाहु ।
सीता-राम-प्रसाद सुभ, लघु साधन बड़ लाहु ॥ ३८ ॥
दिये अत्रितिय जानिकिहिं, बसन बिभूषन भूरि ।
रामकृपा संतोष सुख, होहिं सकल दुख दूरि ॥ ३९ ॥
काककुचालि, बिराधबध, देह तजी सरभंग ।
हानि-मरन-सूचक सगुन, अनरथ-असुभ-प्रसंग ॥ ४० ॥
राम लखन मुनिगन मिलन, मंजुल मंगल-मूल ।
सत समाज तब होइ जब, रमा-रामु अनुकूल ॥ ४१ ॥
मिले कुंभसंभव मुनिहि, लखनु सीय रघुराजु ।
तुलसी साधु-समाज-सुख, सिद्ध दरस सुभ काजु ॥ ४२ ॥
सुनि मुनि आयसु प्रभु कियो, पंचबटी बसबासु ।
भइ महि पावनि परसि पद, भा सब भाँति सुपासु ॥ ४३ ॥

सरित सरोवर सजल सब, जलज बिपुल बहुरंग ।
समउ सुहावन सगुन सुभ, राजा प्रजा प्रसंग ॥४४॥
बिटप बेलि फूलहिं फलहिं, सीतल सुखद समीर ।
मुदित बिहँग मृग मधुप गन, बनपालक दोउ बीर ॥४५॥
मोदाकर गोदावरी, बिपिन सुखद सब काल ।
निरभय मुनि जप तप करहिं, पालक राम कृपाल ॥४६॥
भेंट गीध रघुराज सन, दुहुँ दिसि हृदय हुलासु ।
सेवक पाइ सुसाहिबहिं, साहिब पाइ सुदासु ॥४७॥
पढ़हिं पढ़ावहिं मुनितनय, आगम निगम पुरान ।
सगुन सुबिद्या लाभहित, जानब समय समान ॥४८॥
निज कर सींचति जानकी, तुलसी लाइ रसाल ।
सुभ दूती उनचास भलि, बरषा कृषी सुकाल ॥४९॥

---

## तृतीय सर्ग

दंडकबन पावन-करन, चरन-सरोज प्रभाउ ।
ऊसर जामहिं, खल तरहिं, होइँ रंक तें राउ ॥ १ ॥
कपटरूप मन-मलिन गइ, सूपनखा प्रभु पास ।
कुसगुन कठिन कुनारि-कृत, कलह कलुष उपहास ॥ २ ॥
नाक कान बिनु बिकल भइ, बिकट कराल कुरूप ।
कुसगुन, पाउ न देब मग, पग पग कंटक कूप ॥ ३ ॥
खर दूषन देखी दुखित, चले साजि सब साज ।
अनरथ असगुन अघ असुभ, अनभल अखिल अकाज॥ ४ ॥

कटु कुठाय करटा रटहिं, फेकरहिं फेरु कुभाँति ।
नीच निसाचर मीचु-बस, अनी मोहमद माति ॥ ५ ॥
राम-रोष-पावक प्रबल, निसिचर सलभ समान ।
झरत परत जरि जरि मरत, भये भसम जगु जान ॥ ६ ॥
सीता लखन समेत प्रभु, सोहत तुलसीदास ।
हरषत सुर बरषत सुमन, सगुन सुमंगल बास ॥ ७ ॥
सुभट सहस चौदह सहित, भाइ कालबस जानि ।
सूपनखा लंकहिं चली, असुभ अमंगल-खानि ॥ ८ ॥
बसन सकल सोनित-समल, बिकट बदनु गत गात ।
रोवति रावन की सभा, तात मात, हा ! भ्रात ॥ ९ ॥
काल कि मूरति कालिका, कालराति बिकराल ।
बिनु पहिचाने लंकपति, सभा सभय तेहि काल ॥१०॥
सूपनखा सब भाँति गत, असुभ अमंगल-मूल ।
समय साढ़साती सरिस, नृपहिं प्रजहिं प्रतिकूल ॥११॥
बरबस गवनत रावनहिं, असगुन भए अपार ।
नीचु गनत नहिं मीचुबस, मिलि मारीच बिचार ॥१२॥
इत रावन, उत राम-कर, मीचु जानि मारीच ।
कपट कनक-मृग-बेष तब, कीन्ह निसाचर नीच ॥१३॥
पंचबटी बट बिटपतर, सीता लखन समेत ।
सोहत तुलसीदास प्रभु, सकल सुमंगल देत ॥१४॥
मायामृग पहिचानि प्रभु, चले सीयरुचि जानि ।
बंचक चोर प्रपंचकृत, सगुन कहब हितहानि ॥१५॥

सीयहरन अवसर सगुन, भय संसय संताप ।
नारि काजहित निपट गत, प्रगट पराभव पाप ॥१६॥
गीधराज रावन समर, घायल बीर बिराज ।
सूर सुजसु संग्राम महि, मरनु सुसाहिब काज ॥१७॥
राम लखनु बन बन बिकल, फिरत सीय सुधि लेत ।
सूचत सगुन बिषादु बड़, असुभ अरिष्ट अचेत ॥१८॥
रघुबर बिकल बिहंग लखि, सो बिलोकि दोउ बीर ।
सिय सुधि कहि 'सिय राम' कहि, तजी देह मतिधीर ॥१९॥
दसरथ तें दसगुन भगति, सहित तासु करि काज ।
सोचत बंधुसमेत प्रभु, कृपासिंधु रघुराज ॥२०॥
तुलसी सहित सनेह नित, सुमिरहु सीताराम ।
सगुन सुमंगल सुभ सदा, आदि मध्य परिनाम ॥२१॥
सकल काज सुभ समउ भल, सगुन सुमंगल जानु ।
कीरति बिजय बिभूति भलि, हिय हनुमानहिं आनु ॥२२॥
सुमिरि सत्रुसूदन चरन, चलहु करहु सब काज ।
सत्रु-पराजय निज बिजय, सगुन सुमंगल साज ॥२३॥
भरत नाम सुमिरत मिटहिं, कपट कलेस कुचालि ।
नीति प्रीति परतीति हित, सगुन सुमंगल सालि ॥२४॥
रामनामु कलि कामतरु, सकल सुमंगल-कंद ।
सुमिरत करतल सिद्धि जग, पग-पग परमानंद ॥२५॥
सीताचरन प्रनामु करि, सुमिरि सुनामु सनेम ।
सुतिय होहिं पतिदेवता, प्राननाथ प्रिय प्रेम ॥२६॥

लखन ललित मूरति मधुर, सुमिरहु सहित सनेह ।
सुख संपति कीरति बिजय, सगुन सुमंगल गेह ॥२७॥
तुलसी तुलसी मंजरी, मंगल मंजुल मूल ।
देखत सुमिरत सगुन सुभ, कलपलता फल फूल ॥२८॥
खलबल अंध कबंध बस, परे सुबंधु समेत ।
सगुन सोच संकट कहब, भूत प्रेत दुख देत ॥२९॥
पाई नीच सुमीचु भलि, मिटा महामुनि सापु ।
बिहँगमरनु, सिय सोचु मन, सगुन सभय संतापु ॥३०॥
कहि सबरी सब सीय सुधि, प्रभु सराहि फल खात ।
सोच समय संतोष सुनि, सगुन सुमंगल बात ॥३१॥
पवनसुवन सन भेंट भइ, भूमिसुता सुधि पाइ ।
सोचबिमोचन सगुन सुभ, मिला सुसेवक आइ ॥३२॥
राम लखन हनुमान मन, दुहुँ दिसि परम उछाहु ।
मिला सुसाहिब सेवकहि, प्रभुहि सुसेवक लाहु ॥३३॥
कीन्ह सखा सुग्रीव प्रभु, दीन्हि बाहँ रघुबीर ।
सुभ सनेह हित सगुन फलु, मिटइ सोच भयभीर ॥३४॥
बली बालि बलसालि दलि, सखा कीन्ह कपिराज ।
तुलसी राम कृपालु को, बिरद गरीबनेवाज ॥३५॥
बंधुबिरोध न कुसल कुल, कुसगुन कोटि कुचालि ।
रावनरबि को राहु सो, भयो कालबस बालि ॥३६॥
कीन्ह बास बरषा निरखि, गिरिबर सानुज रामु ।
काजु बिलंबित सगुन फलु, होइहि भल परिनामु ॥३७॥

सीय-सोध कपि भालु सब, बिदा किये कपिनाथ।
जतन करहु आलसु तजहु, नाइ रामपद माथ ॥३८॥
हनूमान हिय हरषि तब, राम जोहारे जाइ।
मंगलमूरति मारुतिहि, सादर लीन्ह बुलाइ ॥३९॥
डाँटे बानर भालु सब, अवधि गये बिन काज।
जो आइहि सो कालबस, कोपि कहा कपिराज ॥४०॥
जान-सिरोमनि जानि जिय, कपि बल-बुद्धि-निधानु।
दीन्हि मुद्रिका मुदित प्रभु, पाइ मुदित हनुमानु ॥४१॥
तुलसी करतल सिद्धि सब, सगुन सुमंगल साजु।
करि प्रनाम रामहिं चलहु, साहस सिद्ध सुकाजु ॥४२॥
नाथ हाथ माथे धरेउ, प्रभु-मुँदरी मुहँ मेलि।
चलेउ सुमिरि सारंगधर, आनिहि सिद्धि सकेलि ॥४३॥
संग नील नल कुमुद गद, जामवंतु जुवराजु।
चले रामपद नाइ सिर, सगुन सुमंगल साजु ॥४४॥
पैठि बिवर मिलि तापसिहि, अँचइ पानि, फलु खाइ।
सगुन सिद्ध साधक दरस, अभिमत होइ अघाइ ॥४५॥
बनचर बिकल बिषाद-बस, देखि उदधि अवगाह।
असमंजस बड़ सगुन गत, बिधिबस होइ निबाह ॥४६॥
सब सभीत संपाति लखि, हहरे हृदय हरास।
कहत परस्पर गीध-गति, परिहरि जीवन-आस ॥४७॥
नव तनु पाइ देखाइ प्रभु, महिमा कथा सुनाइ।
धरहु धीर साहसु करहु, मुदित सीय-सुधि पाइ ॥४८॥

तुलसी रामप्रभाउ कहि, मुदित चले संपाति ।
सुभ तीसर उनचास भल, सगुन सुमंगल पाँति ॥४६॥

---

## चतुर्थ सर्ग

रामजनम सुभ सगुन भल, सकल सुकृत सुखसारु ।
पुत्रलाभ कल्यानु बड़, मंगलचारु बिचारु ॥ १ ॥
दसरथ कुलगुरु की कृपा, सुतहित जाग कराइ ।
पायस पाइ बिभाग करि, रानिन्ह दीन्ह बुलाइ ॥ २ ॥
सब सगरभ सोहहिं सदन, सकल सुमंगलखानि ।
तेज प्रताप प्रसन्नता, रूप न जाहिं बखानि ॥ ३ ॥
देखि सुहावन सपन सुभ, सगुन सुमंगल पाइ ।
कहहिं भूप सन मुदित मन, हरषु न हृदय समाइ ॥ ४ ॥
सपन सगुन सुनि राउ कह, कुलगुरु-आसिरबाद ।
पूजिहि सब मनकामना, संकर गौरिप्रसाद ॥ ५ ॥
मास पाख तिथि जोग सुभ, नखत लगन ग्रह बार ।
सकल सुमंगल मूल जग, राम लीन्ह अवतार ॥ ६ ॥
भरतु लखनु रिपुदवनु सब, सुवन सुमंगल मूल ।
प्रगट भये नृप सुकृतफल, तुलसी बिधि अनुकूल ॥ ७ ॥
घर घर अवध बधावने, मुदित नगर-नर-नारि ।
बरषि सुमन हरषहिं बिबुध,बिधि त्रिपुरारि मुरारि ॥ ८ ॥
मंगलगान निसान नभ, नगर मुदित नरनारि ।
भूप-सुकृत-सुरतरु निरखि, फरे चा फल चारि ॥ ९ ॥

पुत्रकाज कल्यान नृप, दिये दान बहु भाँति ।
रहस बिबस दिनरास सब, मुद मंगल दिन-राति ॥१०॥
अनुदिन अवध बधावने, नित नव मंगल मोद ।
मुदित मातु पितु लोग लखि, रघुबर बालबिनोद ॥११॥
करनबेध चूड़ाकरन, लौकिक बैदिक काज ।
गुरु-आयसु भूपति करत, मंगल साज समाज ॥१२॥
राज-अजिर राजत रुचिर, कोसलपालक बाल ।
जानु-पानि-चर चरित बर, सगुन सुमंगल माल ॥१३॥
लहैं मातु पितु भागबस, सुत जग जलधि ललाम ।
पुत्र-लाभ-हित सगुन सुभ, तुलसी सुमिरहु राम ॥१४॥
बाल-बिभूषन बसन धर, धूरि-धूसरित अंग ।
बालकेलि रघुबर करत, बालबंधु सब संग ॥१५॥
राम भरत लछिमन ललित, सत्रुसमन सुभ नाम ।
सुमिरत दसरथसुवन सब, पूजिहिं सब मनकाम ॥१६॥
नाम ललित, लीला ललित, ललित रूप रघुनाथ ।
ललित बसन, भूषन ललित, ललित अनुज-सिसुसाथ ॥१७॥
सुदिन साधि मंगल किये, दिये भूप ब्रतबंध ।
अवध बधाव बिलोकि सुर, बरषत सुमन सुगंध ॥१८॥
भूपति भूसुर भाट नट, जाचक पुर-नर-नारि ।
दिये दान सनमानि सब, पूजे कुल-अनुहारि ॥१९॥
सखी सुआसिनि बिप्रतिय, सनमानी सब राय ।
ईस मनाय असीस सुभ, देहिं सनेह सुभाय ॥२०॥

रामकाज कल्यान सब, सगुन सुमंगल मूल ।
चिरजीवहु तुलसीस सब, कहि सुर बरषहिं फूल ॥२१॥
रामजनम सुभकाज सब, कहत देवरिषि आइ ।
सुनि सुनि मन हनुमान के, प्रेम उमँग न अमाइ ॥२२॥
भरतु स्यामतन राम सम, सब गुन रूपनिधान ।
सेवक सुखदायक सुलभ, सुमिरत सब कल्यान ॥२३॥
ललित लाहु लोने लखनु, लोयन-लाहु निहारि ।
सुत ललाम लालहु ललित, लेहु ललकि फल चारि ॥२४॥
मंगलमूरति मोदनिधि, मधुर मनोहर बेष ।
राम-अनुग्रह पुत्रफल, होइहि सगुन बिसेष ॥२५॥
सोधत मख महि जनकपुर, सीय सुमंगलखानि ।
भूपति पुन्य-पयोधि जनु, रमा प्रगट भइ आनि ॥२६॥
नाम सत्रुसूदन सुभग, सुखमा-सील-निकेत ।
सेवत सुमिरत सुलभ सुख, सकल सुमंगल देत ॥२७॥
बालक कोसलपाल के, सेवकपाल कृपाल ।
तुलसी मनमानस बसत, मंगल मंजु मराल ॥२८॥
जनकनंदिनी जनकपुर, जब तें प्रगटीं आइ ।
तब तें सब सुख संपदा, अधिक अधिक अधिकाइ ॥२९॥
सीय स्वयंबर जनकपुर, सुनि सुनि सकल नरेस ।
आए साज समाज सजि, भूषन बसन सुदेस ॥३०॥
चले मुदित कौसिक अवध, सगुन सुमंगल साथ ।
आए मुनि सनमानि गृह, आने कोसलनाथ ॥३१॥

सादर सोरह भाँति नृप, पूजि पहुनई कीन्हि ।
बिनय बड़ाई देखि मुनि, अमित आसिष दीन्हि ॥३२॥
मुनि माँगे दसरथ दिये, रामु लखनु दोउ भाइ ।
पाइ सगुन फल सुकृत-फल, प्रमुदित चले लेवाइ ॥३३॥
स्यामल गौर किसोर बर, धरे तून धनुबान ।
सोहत कौसिक सहित मग, मुद मंगल कल्यान ॥३४॥
सैल सरित सर बाग बन, मृग बिहंग बहुरंग ।
तुलसी देखत जात प्रभु, मुदित गाधिसुत संग ॥३५॥
लेत बिलोचन-लाहु सब, बड़भागी मगलोग ।
रामकृपा दरसनु सुगम, अगम जाग जप जोग ॥३६॥
जलदछाँह मृदु मग अवनि, सुखद पवन अनुकूल ।
हरषत बिबुध बिलोकि प्रभु, बरषत सुरतरु फूल ॥३७॥
दले मलिन खल, राखि मख, मुनि सिष आसिष दीन्हि ।
बिद्या बिस्वामित्र सब, सुथल समरपित कीन्हि ॥३८॥
अभय किए मुनि राखि मखु, धरे बान धनु भाथ ।
धनु मख कौतुक जनकपुर, चले गाधिसुत साथ ॥३९॥
गौतमतिय-तारन चरन - कमल आनि उर देखु ।
सकल सुमंगल सिद्धि सब, करतल सगुन बिसेखु ॥४०॥
जनक पाइ प्रिय पाहुने, पूजे पूजन जोगु ।
बालक कोसलपाल के, देखि मगन पुरलोगु ॥४१॥
सनमाने आने सदन, पूजे अति अनुराग ।
तुलसी मंगल सगुन सुभ, भूरि भलाई भाग ॥४२॥

कौसिक देखन धनुष मख, चले संग दोउ भाइ ।
कुँवर निरखि पुर नारि-नर, मुदित नयनफल पाइ ॥४३॥
भूपसभा भवचाप दलि, राजत राजकिसोर ।
सिद्धि सुमंगल सगुन सुभ, जय जय जय सब ओर ॥४४॥
जयमय मंजुल माल उर, मंगलमूरति देखि ।
गान निसान प्रसून झरि, मंगल मोद बिसेखि ॥४५॥
समाचार सुनि अवधपति, आए सहित समाज ।
प्रीति परस्पर मिलत मुद, सगुन सुमंगल साज ॥४६॥
गान निसान बितान बर, बिरचे बिबिध बिधान ।
चारि बिवाह उछाह बड़, कुसल काज कल्यान ॥४७॥
दाइज पाइ अनेक बिधि, सुत सुतबधुन समेत ।
अवधनाथु आए अवध, सकल सुमंगल लेत ॥४८॥
चौथ चारु उनचास पुर, घर घर मंगलचार ।
तुलसिहि सब दिन दाहिने, दसरथ राजकुमार ॥४९॥

---

## पंचम सर्ग

रामनाम कलि कामतरु, रामभगति सुरधेनु ।
सगुन सुमंगल मूल जग, गुरु-पद-पंकज-रेनु ॥ १ ॥
जलधि-पार मानस अगम, रावन-पालित लंक ।
सोच बिकल कपि भालु सब, दुहुँ दिसि संकट संक ॥ २ ॥
जामवंत हनुमंत बलु, कहा पचारि पचारि ।
राम सुमिरि साहसु करिय, मानिय हिये न हारि ॥३॥

रामकाज लगि जनमु जग, सुनि हरषे हनुमान ।
होइ पुत्र फलु सगुन सुभ, राम भगतु बलवान ॥ ४ ॥
कहत उछाहु बड़ाइ कपि, साथी सकल प्रबोधि ।
लागत रामप्रसाद मोहिं, गोपद सरिस पयोधि ॥ ५ ॥
राखि तोषि सबु साथ सुभ, सगुन सुमंगल पाइ ।
कूदि कुधर चढ़ि आनि उर, सीय सहित दोउ भाइ ॥ ६ ॥
हरषि सुमन बरषत बिबुध, सगुन सुमंगल होत ।
तुलसी प्रभु लंघेउ जलधि, प्रभुप्रताप करि पोत ॥ ७ ॥
राहुमातु माया-मलिन, मारी मारुतपूत ।
समय सगुन मारग मिलहिं, छल मलीन खल धूत ॥ ८ ॥
पूजा पाइ मिनाक पहिं, सुरसा कपि सबादु ।
मारग अगम सहाय सुभ, होइहि रामप्रसादु ॥ ९ ॥
लंका लोलुप लंकिनी, काली काल कराल ।
काल करालहि दीन्हि बलि, कालरूप कपिकाल ॥१०॥
मसकरूप दसकंधपुर, निसि कपि घर घर देखि ।
सीय बिलोकि असोक तर, हरष बिषाद बिसेखि ॥११॥
फरकत मंगल अंग सिय, बाम बिलोचन बाहु ।
त्रिजटा सुनि कह सगुन फल, प्रिय सँदेस बड़ लाहु ॥१२॥
सगुन समुझि त्रिजटा कहति, सुनु, सिय अबहीं आजु ।
मिलिहि रामसेवक कहिहि, कुसल लखनु रघुराजु ॥१३॥
तुलसी प्रभु गुनगन बरनि, आपनि बात जनाइ ।
कुसल खेम सुग्रीवपुर, रामु लखनु दोउ भाइ ॥१४॥

सुरुख जानकी जानि कपि, कहे सकल संकेत ।
दीन्हि मुद्रिका, लीन्हि सिय, प्रीति प्रतीति समेत ॥१५॥
पाइ नाथ कर मुद्रिका, सियहिय हरष बिषादु ।
प्राननाथ प्रिय सेवकहि, दीन्ह सुआसिरबादु ॥१६॥
नाथ-सपथ पन रोपि कपि, कहत चरन सिरु नाइ ।
नहिं बिलंब, जगदंब ! अब, आइ गये दोउ भाइ ॥१७॥
समाचार कहि सुनत प्रभु, सानुज सहित सहाय ।
आए अब रघुबंसमनि, सोचु परिहरिय माय ॥१८॥
गए सोच संकट सकल, भए सुदिन जिय जानु ।
कौतुक सागर सेतु करि, आये कृपानिधानु ॥१९॥
सकुल सदल जमराजपुर, चलन चहत दसकंधु ।
काल न देखत कालबस, बीस-बिलोचन-अंधु ॥२०॥
आसिष आयसु पाइ कपि, सीयचरनु सिर नाइ ।
तुलसी रावन-बाग-फल, खात बराइ बराइ ॥२१॥
सूर-सिरोमनि साहसी, सुमति समीरकुमार ।
सुमिरत सब सुख संपदा, मुद-मंगल-दातार ॥२२॥
सत्रुसमन पद-पंकरुह, सुमिरि करहु सब काज ।
कुसल खेम कल्यान सुभ, सगुन सुमंगल साज ॥२३॥
भरत भलाई की अवधि, सील सनेह निधान ।
धरम भगति भायप समय, सगुन कहब कल्यान ॥२४॥
सेवकपाल कृपालचित, रबिकुल-कैरवचंद ।
सुमिरि करहु सब काज सुभ, पग पग परमानंद ॥२५॥

सियपद सुमिरि सुतीय हित, सगुन सुमंगल जान।
स्वामि सोहागिल, भाग बड़, पुत्रकाजु कल्यान ॥२६॥
लखिमन पदपंकज सुमिरि, सगुन सुमंगल पाइ।
जय बिभूति कीरति कुसल, अभिमत लाभु अघाइ ॥२७॥
तुलसी कानन कमलवन, सकल सुमंगल वास।
राम-भगति-हित सगुन सुभ, सुमिरत तुलसीदास ॥२८॥
रूख निपातत, खात फल, रच्छक अच्छ निपाति।
कालरूप बिकराल कपि, सभय निसाचर जाति ॥२९॥
बनु उजारि जारेउ नगर, कूदि कूदि कपिनाथ।
हाहाकार पुकार सब, आरत मारत माथ ॥३०॥
पूँछ बुताइ प्रबोधि सिय, आइ गहे प्रभु पाय।
खेम कुसल जय जानकी, जय जय जय रघुराय ॥३१॥
सुनि प्रमुदित रघुबंसमनि, सानुज सेन समेत।
चले सकल मंगल सगुन, बिजय सिद्धि कहि देत ॥३२॥
रामपयान निसान नभ, बाजहिं गाजहिं बीर।
सगुन सुमंगल समर जय, कीरति कुसल सरीर ॥३३॥
कृपासिंधु प्रभु सिंधु सन, माँगेउ पंथु न देत।
बिनय न मानहिं जीव जड़, डाटे नवहिं अचेत ॥३४॥
लाभु लाभु लोवा कहत, छेमकरी कह छेम।
चलत बिभीषन सगुन सुनि, तुलसी पुलकत पेम ॥३५॥
पाहि पाहि असरन-सरन, प्रनतपाल रघुराज।
दियो तिलक लंकेसु कहि, राम गरीबनेवाज ॥३६॥

लंक असुभ चरचा चलति, हाट, बाट, घर, घाट ।
रावन सहित समाज अब, जाइहि बारह बाट ॥३७॥
ऊकपात, दिकदाह दिन, फेकरहिं स्वान सियार ।
उदित केतु, गतहेतु महि, कंपति बारहिं बार ॥३८॥
रामकृपा कपि भालु करि, कौतुक सागर सेतु ।
चले पार बरषत बिबुध, सुमन सुमंगल हेतु ॥३९॥
नीच निसाचर मीचु-बस, चले साजि चतुरंग ।
प्रभु-प्रताप पावक प्रबल, उड़ि उड़ि परत पतंग ॥४०॥
साजि साजि बाहन चलहिं, जातुधानु बलवानु ।
असगुन असुभ न गनहिं गत, आइ कालु नियरानु ॥४१॥
लरत भालु कपि सुभट सब, निदरि निसाचर घोर ।
सिर पर समरथ राम सो, साहिब, तुलसी तोर ॥४२॥
मेघनादु, अतिकाय भट, परे महोदर खेत ।
रावन भाइ जगाइ तब, कहा प्रसंगु अचेत ॥४३॥
उठि बिसाल बिकराल बड़, कुंभकरनु जमुहान ।
लखि सुदेस कपि भालु दल, जनु दुकाल समुहान ॥४४॥
राम स्याम बारिद सघन, बसन सुदामिनि माल ।
बरषत सर हरषत बिबुध, दला दुकालु दयाल ॥४५॥
राम रावनहिं परसपर, होत रारि रन घोर ।
लरत पचारि पचारि भट, समर सोर दुहुँ ओर ॥४६॥
बीस बाहु, दससीस दलि, खंड खंड तनु कीन्ह ।
सुभट सिरोमनि लंकपति, पाछे पाउ न दीन्ह ॥४७॥

बिबुध बजावत दुंदुभी, हरषत बरषत फूल।
राम बिराजत जीति रन, सुर सेवक अनुकूल ॥४८॥
लंका थापि बिभीषनहिं, बिबुध बसाइ सुबास।
तुलसी जय मंगल कुसल, सुभ पंचम उनचास ॥४९॥

---

## षष्ठ सर्ग

रघुबर-आयसु अमरपति, अमिय सींचि कपि भालु।
सकल जिआये सगुन सुभ, सुमिरहु राम कृपालु ॥ १ ॥
सादर आनी जानकी, हनूमान प्रभु पास।
प्रीति परस्पर समउ सुभ, सगुन सुमंगल बास ॥ २ ॥
सीता-सपथ प्रसंग सुभ, सीतल भयउ कृसानु।
नेम प्रेम ब्रत धरम हित, सगुन सुहावनु जानु ॥ ३ ॥
सनमाने कपि भालु सब, सादर साजि बिमानु।
सीय सहित, सानुज, सदल, चले भानुकुल-भानु ॥ ४ ॥
हरषत सुर, बरषत सुमन, सगुन सुमंगल गान।
अवधनाथु गवने अवध, खेम कुसल कल्यान ॥ ५ ॥
सिंधु, सरोवर, सरित, गिरि, कानन, भूमिबिभाग।
राम दिखावत जानकिहिं, उमगि उमगि अनुराग ॥ ६ ॥
तुलसी मंगल सगुन सुभ, करत जोरि जुग हाथ।
हंस-बंस-अवतंस जय, जय जय जानकिनाथ ॥ ७ ॥
अवध अनंदित लोग सब, ब्योम बिलोकि बिमानु।
मनहुँ कोकनद कोक मन, मुदित उदित लखि भानु ॥ ८ ॥

मिले गुरुहि, जन, परिजनहिं, भेंटत भरत सप्रीति ।
लखनु राम सिय कुसल पुर, आए रिपु रन जीति ॥ ९ ॥
उदबस अवध अनाथ सब, अबदसा दुख देखि ।
राम लखनु सीता सकल, बिकल बिषाद बिसेखि ॥१०॥
मिलीं मातु, हित, मीत, गुरु, सनमाने सब लोग ।
सगुन समय बिसमय हरष, प्रिय संयोग बियोग ॥११॥
अमर अनंदित, मुनि मुदित, मुदित भुवन दसचारि ।
घर घर अवध बधावने, मुदित नगर-नर-नारि ॥१२॥
सुदिन सोधि गुरु बेदबिधि, कियो राज-अभिषेक ।
सगुन सुमंगल सिद्धि सब, दायक दोहा एक ॥१३॥
भाँति भाँति उपहार लेइ, मिलत जुहारत भूप ।
पहिराए सनमानि सब, तुलसी सगुन अनूप ॥१४॥
जयधुनि गान निसान सुर, बरषत सुरतरु फूल ।
भये रामु राजा अवध, सगुन सुमंगल मूल ॥१५॥
भालु, बिभीषन कीसपति, पूजे सहित समाज ।
भली भाँति सनमानि सब, बिदा किये रघुराज ॥१६॥
रामराज सतोष सुख, घर, बन सकल सुपास ।
तरु सुरतरु, सुरधेनु महि, अभिमत भोग बिलास ॥१७॥
रामराज सब काज कहँ, नीक एक ही आँक ।
सकल सगुन मंगल कुसल, होइहि बारु न बाँक ॥१८॥
कुंभकरन रावन सरिस, मेघनाद-से बीर ।
ढहे समूल बिसाल तरु, कालनदी के तीर ॥१९॥

सकुल सदल रावन-सरिस, कवलित काल कराल।
सोच पोच असगुन असुभ, जाय जीव जंजाल ॥२०॥
अबिचल राज बिभीषनहिं, दीन्ह राज रघुराज।
अजहुँ बिराजत लंक पर, तुलसी सहित समाज ॥२१॥
मंजुल मंगल मोदमय, मूरति मारुतपूत।
सकल सिद्धि कर-कमल-तल, सुमिरत रघुबर-दूत ॥२२॥
सगुन समय सुमिरत सुखद, भरत आचरनु चारु।
स्वामिधरम ब्रत पेम हित, नेम निबाहनिहारु ॥२३॥
ललित लखन-लघु बंधु पद, सुखद सगुन सब काहु।
सुमिरत सुभ कीरति बिजय, भूमि ग्राम गृह लाहु ॥२४॥
रामचंद्र-मुख-चंद्रमा, चित चकोर जब होइ।
रामराज सब काज सुभ, समउ सुहावन सोइ ॥२५॥
भूमिनंदनी-पद-पदुम, सुमिरत सुभ सब काज।
बरषा भलि, खेती सुफल, प्रमुदित प्रजा सुराज ॥२६॥
सेवक, सखा, सुबंधु हित, नाइ लखनुपद माथु।
कीजिय प्रीति प्रतीति सुभ, सगुन सुमंगल साथु ॥२७॥
रामनाम रति नाम गति, राम नाम बिस्वास।
सुमिरत सुभ मंगल कुसल, तुलसी तुलसीदास ॥२८॥
बिप्र एक बालक मृतक, राखेउ रामदुआर।
दंपति बिलपत सोक अति, आरत करत पुकार ॥२९॥
राम सोच संकोच सब, सचिव बिकल संताप।
बालक-मीचु अकाल भइ, रामराज केहि पाप ॥३०॥

बिबुध बिमल बानी गगन, हेतु प्रजा अपचारु ।
रामराज परिनाम भल, कीजिय बेगि बिचारु ॥३१॥
कोसलपाल कृपालु चित, बालक दीन्ह जिआइ ।
सगुन कुसल कल्यान सुभ, रोगी उठै नहाइ ॥३२॥
बालकु जिया बिलोकि सब, कहत उठा जनु सोइ ।
सोच-बिमोचन सगुन सुभ, रामकृपा भल होइ ॥३३॥
सिला सुतिय भइ, गिरि तरे, मृतक जिये जग जान ।
राम-अनुग्रह सगुन सुभ, सुलभ सकल कल्यान ॥३४॥
केवट निसिचर बिहँग मृग, किये साधु सनमानि ।
तुलसी रघुबर की कृपा, सगुन सुमंगलखानि ॥३५॥
रामराज राजत सकल, धरम-निरत नरनारि ।
राग न रोष न दोष दुख, सुलभ पदारथ चारि ॥३६॥
बग उलूक झगरत गये, अवध जहाँ रघुराउ ।
नीक सगुन, बिबरिहि झगर, होइहि धरम निआउ ॥३७॥
जती-स्वान संवाद सुनि, सगुन कहब जिय जानि ।
हंस-बंस-अवतंस-पुर, बिलग होत पय पानि ॥३८॥
राम कुचरचा करहिं सब, सीतहिं लाइ कलंक ।
सदा अभागी लोग जग, कहत सकोचु न संक ॥३९॥
सती-सिरोमनि सीय तजि, राखि लोगरुचि राम ।
सहे दुसह दुख सगुन गत, प्रियबियोगु परिनाम ॥४०॥
बरन-धरम आस्रम-धरम निरत, सुखी सब लोग ।
रामराज मंगल सगुन, सुफल, जाग जप जोग ॥४१॥

बाजिमेध अगनित किए, दिए दान बहु भाँति ।
तुलसी राजा राम जग, सगुन सुमंगल पाँति ॥४२॥
असमंजसु बड़ सगुन गत, सीता-राम-बियोग ।
गवन बिदेस, कलेस कलि, हानि, पराभव, रोग ॥४३॥
मानिय सिय अपराध बिनु, प्रभु परिहरि पछतात ।
रुचै समाज न राजसुख, मन मलीन, कुस गात ॥४४॥
पुत्र-लाभ, लव-कुस-जनम, सगुन सुहावन होइ ।
समाचार मंगल कुसल, सुखद सुनावइ कोइ ॥४५॥
रामसभा लव-कुस ललित, किए राम-गुन-गान ।
राज-समागम सगुन सुभ, सुजस लाभ सनमान ॥४६॥
बालमीकि लव-कुस सहित, आनी सिय सुनि राम ।
हृदय हरषु जानब प्रथम, सगुन सोक परिनाम ॥४७॥
अनरथ असगुन अति असुभ, सीता-अवनि-प्रवेसु ।
समय सोक, संताप, भय, कलह, कलंक कलेसु ॥४८॥
सुभग सगुन उनचास रस, रामचरितमय चारु ॥
राम-भगत हित सफल सब, तुलसी बिमल बिचारु ॥४९॥

---

## सप्तम सर्ग

राम लखनु सानुज भरत, सुमिरत सुभ सब काज ।
साहित प्रीति प्रतीति हित, सगुन सकल सुभ काज ॥ १ ॥
सुख-मुद-मंगल-कुमुद-बिधु, सगुन-सरोरुह-भानु ।
करहु काज सब सिद्धि सुभ, आनि हिये हनुमान ॥ २ ॥

राजकाज, मनि, हेम, हय, रामरूप रविवार ।
कहब नीक जयलाभ सुभ, सगुन समय अनुहार ॥ ३ ॥
रस गोरस खेती सकल, बिप्र-काज सुभ साज ।
राम-अनुग्रह सोमदिन, प्रमुदित प्रजा सुराज ॥ ४ ॥
मंगल मंगल भूमिहित, नृपहित जय संग्राम ।
सगुन बिचारब समय सम, करि गुरुचरन प्रनाम ॥ ५ ॥
बिपुल बनिज, बिद्या, बसन, बुध बिसेषि गृहकाजु ।
सगुन सुमंगल कहब सुभ, सुमिरि सीय रघुराजु ॥ ६ ॥
गुरुप्रसाद मंगल सकल, रामराज सब काज ।
जज्ञ, बिवाह-उछाह, ब्रत, सुभ तुलसी सब साज ॥ ७ ॥
सुक्र सुमंगल काज सब, कहब सगुन सुभ देखि ।
जंत्र मंत्र मनि औषधी, सहसा सिद्धि बिसेखि ॥ ८ ॥
रामकृपा थिर काज सुभ, सनि-बासर बिस्राम ।
लोह, महिष, गज, बनिज भल, सुख सुपास गृह ग्राम ॥ ९ ॥
राहु केतु उलटे चलहिं, असुभ अमंगल मूल ।
रुंड मुंड पाखंड-प्रिय, असुर अमर प्रतिकूल ॥१०॥
समउ राहु रबि-गहनु-मत, राजहिं प्रजहिं कलेस ।
सगुन सोच संकट बिकट, कलह कलुष दुख देस ॥११॥
राहु सोम संगमु बिषमु, असगुन उदधि अगाधु ।
ईति भीति खल दल प्रबल, सीदहिं भूसुर साधु ॥१२॥
सात पाँच ग्रह एक थल, चलहिं बाम गति धाम ।
राज बिराजिय समउ-गत, सुभहित सुमिरहु राम ॥१३॥

खेती बनि  बिद्या बनिज, सेवा सिलिप सुकाज ।
तुलसी सुरतरु सरिस सब, सुफल राम के राज ॥१४॥
सुधा,साधु, सुरतरु, सुमन, सुफल, सुहावनि बात ।
तुलसी,  सीतापति-भगति, सगुन सुमंगल सात ॥१५॥
सिद्धि समागम संपदा, सदन सरीर सुपास ।
सीतानाथ-प्रसाद सुभ, सगुन सुमंगल बास ॥१६॥
कौसल्या कल्यानमय, मूरति करत प्रनामु ।
सगुन सुमंगल काज सुभ, कृपा करहिं सियरामु ॥१७॥
सुमिरि सुमित्रा नाम जग, जे तिय लेहिं सुनेम ।
सुवन लखन रिपुदवनु-से, पावहिं पति-पद-प्रेम ॥१८॥
दसरथ नाम सुकामतरु, फलइ सकल कल्यान ।
धरनि धाम धन धरम सुख,सुत गुन रूप-निधान ॥१९॥
कलह कपट कलि कैकई, सुमिरत काज नसाइ ।
हानि मीचु दारिद दुरित, असगुन असुभ अघाइ ॥२०॥
राम बाम दिसि जानकी, लखनु दाहिनी ओर ।
ध्यान सकल कल्यानमय, सुरतरु तुलसी तोर ॥२१॥
मध्यम दिन, मध्यम दसा, मध्यम सकल समाज ।
नाइ माथ रघुनाथपद, जानब मध्यम काज ॥२२॥
हित पर बढ़इ बिरोधु जब, अनहित पर अनुराग ।
रामबिमुख बिधि बामगत, सगुन अघाइ अभाग ॥२३॥
कृपनु देइ, पाइय परो, बिन साधन सिधि होइ ।
सीतापति सनमुख समुझि, जो कीजिय सुभ सोइ ॥२४॥

पहिले हित परिनामगत, बीच बीच भल पोच ।
सगुन कहब अस रामगति, कहबि समेत सकोच ॥२५॥
रमा रमापति गौरि हरु, सीताराम सनेहु ।
दंपति-हित, संपति सकल, सगुन सुमंगल गेहु ॥२६॥
प्रीति प्रतीति न रामपद, बड़ी आस, बड़ लोभ ।
नहिं सपनेहुँ संतोष सुख, जहाँ तहाँ मन छोभ ॥२७॥
पय नहाइ, फल खाइ, जपु, रामनाम षट मास ।
सगुन सुमंगल सिद्धि सब, करतल तुलसीदास ॥२८॥
बड़ कलेस कारज अलप, बड़ी आस, लहु लाहु ।
उदासीन सीतारमन, समय सरिस निरबाहु ॥२९॥
दस दिसि दुख दारिद दुरित, दुसह दसा दिन दोष ।
फेरे लोचन राम अब, सनमुख साज सरोष ॥३०॥
खेती बनिज न, भीख भलि, अफल उपायकदंब ।
कुसमय जानब, बाम बिधि, रामनाम अवलंब ॥३१॥
पुरुषारथ स्वारथ सकल, परमारथ परिनाम ।
सुलभ सिद्धि सब सगुन सुभ, सुमिरत सीताराम ॥३२॥
भागु भाग तजि भालथलु, आलस ग्रसे उपाउ ।
असुभ अमंगल सगुन सुनि, सरन राम के आउ ॥३३॥
गइ बरषा करषक बिकल, सूखत सालि सुनाज ।
कुसमउ कुसगुन कलह कलि, प्रजहि कलेसु कुराज ॥३४॥
तुलसी तुलसी राम सिय, सुमिरहु लखन समेत ।
दिन दिन उदउ अनंद अब, सगुन सुमंगल देत ॥३५॥

उदबस अवध नरेस बिनु, देस दुखी नर नारि ।
राजभंग कुसमाज बड़, गत ग्रह-चालि बिचारि ॥३६॥
अवध-प्रवेस अनंदु बड़, सगुन सुमंगल माल ।
राम-तिलक-अवसर कहब, सुख संतोष सुकाल ॥३७॥
राम-राज-बाधक बिबुध, कहब सगुन सति भाउ ।
देखि देवकृत दोष दुख, कीजिय उचित उपाउ ॥३८॥
मंद मंथरा मोहबस, कुटिल कैकई कीन्ह ।
ब्याधि बिपति सब देवकृत, समय सगुन कहि दीन्ह ॥३९॥
रामबिरह दसरथ दुखित, कहति कैकई काकु ।
कुसमय जाय उपाय सब, केवल करमबिपाकु ॥४०॥
लखन राम सिय बसत बन, बिरह-बिकल पुरलोग ।
समय सगुन कह करमबस, दुख सुख जोग बियोग ॥४१॥
तुलसी लाइ रसाल तरु, निज कर सींचति सीय ।
कृषी सफल भल सगुन सुभ, समउ कहब कमनीय ॥४२॥
सुदिन साँझ पोथी नेवति, पूजि प्रभात सप्रेम ।
सगुन बिचारब चारुमति, सादर सत्य सनेम ॥४३॥
मुनि गनि, दिन गनि, धातु गनि, दोहा देखि बिचारि ।
देस, करम, करता, बचन, सगुन समय अनुहारि ॥४४॥
सगुन सत्य ससि नयन गुन, अवधि अधिक नयवान ।
होइ सुफल सुभ जासु जसु, प्रीति प्रतीति प्रमान ॥४५॥
गुरु गनेस हरु गौरि सिय, रामु लखनु हनुमानु ।
तुलसी सादर सुमिरि सब, सगुन बिचार बिधानु ॥४६॥

हनूमान सानुज भरत, राम सीय उर आनि ।
लखन सुमिरि तुलसी कहत, सगुन बिचारु बखानि ॥४७॥
जो जेहि काजहि अनुहरइ, सो दोहा जब होइ ।
सगुन समय सब सत्य सब, कहब रामगति होइ ॥४८॥
गुन बिस्वास, बिचित्र मनि, सगुन मनोहर हारु ।
तुलसी रघुबर-भगत-उर, बिलसत बिमल बिचारु ॥४९॥



# पार्वती-मंगल



बिनइ गुरहि, गुनिगनहि, गिरिहि, गननाथहि ।
हृदय आनि सियराम धरे धनु-भाथहि ।
गावउँ, गौरि-गिरीस-बिवाह सुहावन ।
पाप-नसावन, पावन, मुनि-मन-भावन ॥ १ ॥
कबितरीति नहिं जानउँ, कबि न कहावउँ ।
संकर-चरित-सुसरित मनहिं अन्हवावउँ ।
पर अपवाद-बिबाद-बिदूषित बानिहि ।
पावनि करउँ सो गाइ भवेस भवानिहि ॥ २ ॥
जय संवत, फागुन सुदि पाँचै, गुर दिनु ।
अस्विनि बिरचेउँ मंगलु, सुनि सुख छिनु छिनु ।
गुननिधानु हिमवानु धरनिधर धुर धनि ।
मैना तासु घरनि घर त्रिभुअन तिअमनि ॥ ३ ॥
कहहु सुकृत केहि भाँति सराहिय तिन्ह कर ।
लीन्ह जाइ जगजननि जनमु जिन्हके घर ।
मंगलखानि भवानि प्रगट जब तें भइ ।
तब तें रिधि सिधि संपति गिरिगृह नित नइ ॥ ४ ॥
नित नव सकल कल्यान मंगल मोदमय मुनि मानहीं ।
ब्रह्मादि सुर नर नाग अति अनुराग भाग बखानहीं ।

पितु, मातु प्रिय परिवारु हरषहिं निरखि पालहिं लालहीं।
सित पाख बाढ़ति चन्द्रिका जनु चंद्रभूषन भालहीं ॥ ५ ॥

कुँअरि सयानि बिलोकि मातु पितु सोचहिं।
गिरिजा-जोगु जुरिहि बरु अनुदिन लोचहिं।
एक समय हिमवान भवन नारद गए।
गिरिबरु मैना मुदित मुनिहि पूजत भए ॥ ६ ॥
उमहिं बोलि रिषि-पगन मातु मेलति भइ।
मुनि मन कीन्ह प्रनाम, बचन आसिष दइ।
कुँअरि लागि पितु काँध ठाढ़ि भइ सोहइ।
रूपु न जाइ बखानि, जान जोइ जोहइ ॥ ७ ॥
अति सनेह सतिभाय पाँय परि पुनि पुनि।
कह मैना मृदु बचन "सुनिय बिनती, मुनि।
तुम तिभुअन तिहुँकाल बिचार बिसारद।
पारबती-अनुरूप कहिय बरु, नारद" ॥ ८ ॥
मुनि कह "चौदह भुअन फिरउँ जग जहँ जहँ।
गिरिबर सुनिय सरहना राउरि तहँ तहँ।
भूरि भाग तुम सरिस कतहुँ कोउ नाहिंन।
कछु न अगम, सब सुगम, भयो बिधि दाहिन ॥ ९ ॥

दाहिन भए बिधि, सुगम सब, सुनि तजहु चित चिंता नई।
बरु प्रथम बिरचि बिरंचि बिरची मंगला मंगलमई।
त्रिथिलोक चरचा चलति राउरि चतुर चतुरानन कही।
हिमवानुकन्या जोगु बरु बाउर बिबुधबंदित सही ॥१०॥

मोरेहुँ मन अस आव मिलिहि बरु बाउर" ।
लखि नारद-नारदी उमहिं सुखु भा उर ॥
सुनि सहमे, परि पाइँ, कहत भए दंपति ।
"गिरिजहि लागि हमार जिवन सुख संपति ॥११॥
नाथ ! कहिय सोइ जतन मिटइ जेहि दूषनु" ।
"दोषदलनु" मुनि कहेउ "बालबिधुभूषनु ॥
अवसि होइ सिधि, साहस फलइ सुसाधन ।
कोटि कलपतरु सरिस संभु-अवराधन ॥१२॥
तुम्हरे आस्रम अबहिं ईसु तप साधहिं ।
कहिय उमहिं मनु लाइ जाइ अवराधहिं" ॥
कहि उपाउ दंपतिहि मुदित मुनिबर गए ।
अति सनेह पितु मातु उमहिं सिखवत भए ॥१३॥
सजि समाज गिरिराज दीन्ह सबु गिरिजहि ।
बदति जननि, 'जगदीस जुवति जिनि सिरजहि' ॥
जननि-जनक-उपदेस महेसहि सेवहि ।
अति आदर अनुराग भगति मन भेवहि ॥१४॥
भेवहि भगति मन, बचन करम अनन्य गति हरचरन की ।
गौरव सनेहु सँकोच सेवा जाइ केहि बिधि बरन की ॥
गुन-रूप-जोबनसींव सुंदरि निरखि छोभ न हर हिए ।
ते धीर अछत बिकारहेतु जे रहत मनसिज बस किए ॥१५॥
देव देखि भल समउ मनोज बुलाएउ ।
कहेउ करिय सुरकाजु, साजु सजि धाएउ ॥

बामदेव सन काम बाम होइ बरतेउ।
जग-जय-मद-निदरेसि हरु, पाएसि फर तेउ ॥१६॥
रति पतिहीन मलीन बिलोकि बिसूरति।
नीलकंठ मृदु सील कृपामय मूरति।
आसुतोष परितोष कीन्ह बर दीन्हेउ।
सिव उदास, तजि बास अनत गमु कीन्हेउ ॥१७॥
उमा नेहबस बिकल देह सुधि बुधि गइ।
कलपबेलि बन बढ़त बिषम हिम जनु दइ।
समाचार सब सखिन जाइ घर घर कहे।
सुनत मातु पितु परिजन दारुन दुख दहे ॥१८॥
जाइ देखि अति प्रेम उमहिं उर लावहिं।
बिलपहिं, बाम बिधातहि दोष लगावहिं।
जौं न होहिं मंगलमग सुर बिधि बाधक।
तौ अभिमत फल पावहिं करि स्रमु साधक ॥१९॥
साधक कलेस सुनाइ सब गौरिहि निहोरत धाम को।
को सुनइ काहि सोहात घर, चित चहत चंद्रललाम को।
समुझाइ सबहिं दृढ़ाइ मन, पितु मातु आयसु पाइ कै।
लागी करन पुनि अगमु तपु, तुलसी कहै किमि गाइ कै ॥२०॥
फिरेउ मातु पितु परिजन लखि गिरिजा पन।
जेहि अनुरागु लागु चितु, सोइ हितु आपन।
तजेउ भोग जिमि रोग, लोग अहिगन जनु।
मुनि-मनसहु तें अगम तपहिं लायो मनु ॥२१॥

सकुचहि बसन बिभूषन परसत जो बपु ।
तेहि सरीर हर-हेतु अरंभेउ बड़ तपु ।
पूजहि सिवहि, समय तिहुँ करहि निमज्जन ।
देखि प्रेमु ब्रतु नेमु सराहहिं सज्जन ॥२२॥
नींद न भूख पियास, सरिस निसि बासरु ।
नयन नीर, मुख नाम, पुलक तनु, हिय हरु ।
कंद मूल फल असन, कबहुँ जल पवनहिं ।
सूखे बेल के पात खात दिन गवनहिं ॥२३॥
नाम अपरना भयो परन जब परिहरे ।
नवल धवल कल कीरति सकल भुअन भरे ।
देखि सराहहिं गिरिजहि मुनिबरु मुनि बहु ।
अस तप सुना न दीख कबहुँ काहू कहुँ ॥२४॥
काहू न देख्यो कहहिं यह तपु जोगु फल फल चारि का ।
नहिं जानि जाइ, न कहति, चाहति काहि कुधर-कुमारिका ।
बटुबेष पेखन पेम पनु ब्रत नेम ससिसेखर गए ।
मनसहि समरपेउ आपु गिरिजहि, बचन मृदु बोलत भए ॥२५॥
देखि दसा करुनाकर हर दुख पाएउ ।
मोर कठोर सुभाय, हृदय अस आएउ ।
बंस प्रसंसि, मातु पितु कहि सब लायक ।
अमिय बचन बटु बोलेउ सुनि सुखदायक ॥२६॥
"देवि ! करौं कछु बिनय सो बिलगु न मानब ।
कहउँ सनेह सुभाय साँचु जिय जानब ।

जनमि जगत जस प्रगटिहु मातु पिता कर।
तीयरतन तुम उपजिहु भव-रतनाकर ॥२७॥
अगम न कछु जग तुम कहँ, मोहिं अस सूझइ।
बिनु कामना, कलेस कलेस न बूझइ।
जौं बर लागि करहु तपु तौ लरिकाइय।
पारस जौं घर मिलै तौ मेरु कि जाइय ? ॥२८॥
मोरे जान कलेस करिय बिनु काजहि।
सुधा कि रोगिहि चाहहि, रतन कि राजहि।
लखि न परेउ तपकारन बटु हिय हारेउ।
सुनु प्रिय बचन सखीमुख गौरि निहारेउ ॥२९॥
गौरी निहारेउ सखीमुख, रुख पाइ तेहिं कारन कहा।
'तप करहि हरहितु' सुनि बिहँसि बटु कहत 'मुरुखाई महा'।
जेहिं दीन्ह अस उपदेस बरेहु कलेस करि बरु बावरो।
हित लागि कहौं सुभाय सो बड़ बिषम बैरी रावरो ॥३०॥
कहहु काह सुनि रीझिहु बरु अकुलीनहिं।
अगुन अमान अजाति मातु-पितु-हीनहिं।
भीख माँगि भव खाहिं, चिता नित सोवहिं।
नाचहिं नगन पिसाच पिसाचिनि जोवहिं ॥३१॥
भाँग धतूर अहार, छार लपटावहिं।
जोगी, जटिल, सरोष, भोग नहिं भावहिं।
सुमुखि सुलोचनि ! हर मुखपंच, तिलोचन।
बामदेव फुर नाम, काम-मद-मोचन ॥३२॥

एकउ हरहि न बर गुन, कोटिक दूषनु।
नर-कपाल, गजखाल, ब्याल, बिष भूषनु।
कहँ राउर गुन सील सरूप सुहावन।
कहाँ अमंगल बेषु बिसेषु भयावन ॥३३॥
जो सोचहि ससिकलहि सो सोचहि रौरेहि ?
कहा मोर मन धरि न बरिय बर बौरेहि।
हिये हेरि हठ तजहु, हठै दुख पैहहु।
ब्याह-समय सिख मोरि समुझि पछितैहहु ॥३४॥
पछिताब भूत पिसाच प्रेत जनेत ऐहैं साजिकै।
जमधारि सरिस निहारि सब नर नारि चलिहहिं भाजि कै।
गजअजिन दिव्य दुकूल जोरत सखी हँसि मुख मोरि कै।
कोउ प्रगट कोउ हिय कहिहि मिलवत अमिय माहुर घोरि कै ॥३५
तुमहिं सहित असवार बसह जब होइहहिं।
निरखि नगर नर नारि बिहँसि मुख गोइहहिं।
बटु करि कोटि कुतर्क जथा रुचि बोलइ।
अचल-सुता-मनु-अचल बयारि कि डोलइ ? ॥३६॥
साँच सनेह साँचि रुचि जो हठि फेरइ।
सावनसरित सिंधुरुख सूप सो घेरइ।
मनि बिनु फनि, जलहीन मीन तनु त्यागइ।
सो कि दोष गुन गनइ जो जेहि अनुरागइ ॥३७॥
करनकटुक बटु बचन बिसिख सम हिय हए।
अरुन नयन, चढ़ि भृकुटि, अधर फरकत भए।

बोली फिरि लखि सखिहि काँपु तनु थरथर ।
"आलि ! बिदा करु बटुहि बेगि, बड़ बरबर ॥३८॥
कहुँ तिय होहिं सयानि सुनहि सिख राउरि ?
बौरेहि कें अनुराग भइउँ बड़ि बाउरि ।
दोसनिधान, इसानु सत्य सबु भाषेउ ।
मेटि को सकइ सो आँकु जो बिधि लिखि राखेउ ॥३९॥
को करि बादु बिबादु बिषादु बढ़ावइ ?
मीठ काहु कबि कहहिं जाहि जोइ भावइ ।
भइ बड़ि बार आलि कहुँ काज सिधारहि ।
बकि जनि उठहि बहोरि, कुजुगुति सँवारहि ॥४०॥
जनि कहहि कछु बिपरीत जानत प्रीतिरीति न बात की ।
सिव-साधु-निंदकु मंद अति जो सुनै सोउ बड़ पातकी" ।
सुनि बचन सोधि सनेहु तुलसी साँच अबिचल पावनो ।
भए प्रगट करुनासिंधु संकर, भाल चंद्र सुहावनो ॥४१॥
सुंदर गौर सरीर भूति भलि सोहइ ।
लोचन भाल बिसाल बदनु मनु मोहइ ।
सैलकुमारि निहारि मनोहर मूरति ।
सजल नयन हिय हरषु पुलक तनु पूरति ॥४२॥
पुनि पुनि करै प्रनामु, न आवत कछु कहि ।
"देखौं सपन कि सौतुख ससिसेखर, सहि !"
जैसे जनमदरिद्र महामनि पावइ !
पेखत प्रगट प्रभाउ प्रतीति न आवइ ॥४३॥

सफल मनोरथ भएउ, गौरि सोहइ सुठि।
घर तें खेलन मनहुँ अबहिं आई उठि।
देखि रूप अनुराग महेसु भए बस।
कहत बचन जनु सानि सनेह-सुधा-रस ॥४४॥
"हमहिं आजु लगि कनउड़ काहु न कीन्हेउ।
पारबती! तप प्रेम मोल मोहिं लीन्हेउ।
अब जो कहहु सो करउँ बिलंब न यहि घरि।
सुनि महेस मृदु बचन पुलकि पाँयन परि ॥४५॥
परि पाँय सखिमुख कहि जनायो आपु बाप-अधीनता।
परितोषि गिरिजहि चले बरनत प्रीति नीति प्रबीनता॥
हर हृदय धरि घर गौरि गवनी, कीन्ह बिधि मानभावनो।
आनंद प्रेमु समाजु मंगलगान बाजु बधावनो ॥४६॥
सिव सुमिरे मुनि सात आइ सिर नाइन्हि।
कीन्ह संभु सनमानु जनमफल पाइन्हि।
"सुमिरहिं सकृत तुम्हहिं जन तेइ सुकृतीबर।
नाथ जिन्हहिं सुधि करिअ तिन्हहिं सम तेइ नर!" ॥४७॥
सुनि मुनिबिनय महेस परम सुख पाएउ।
कथाप्रसंग मुनीसन्ह सकल सुनाएउ।
"जाहु हिमाचल-गेह प्रसंग चलाएहु।
जौं मन मान तुम्हार तौ लगन लिखाएहु ॥४८॥
अरुंधती मिलि मैनहि बात चलाइहि।
नारि कुसल इहि काजु, काजु बनि आइहि'।

"दुलहिनि उमा, ईस बरु, साधक ए मुनि।
बनिहि अवसि एहु काज" गगन भइ अस धुनि ॥४९॥
भयउ अकनि आनंद महेस मुनीसन्ह।
देहिं सुलोचनि सगुन कलस लिए सीसन्ह।
सिव सों कहे दिन ठाउँ बहोरि मिलनु जहँ।
चले मुदित मुनिराज गए गिरिबर पहँ ॥५०॥
गिरिगेह गे अति नेह आदर पूजि पहुनाई करी।
घरवात घरनि समेत कन्या आनि सब आगे धरी।
सुख पाइ बात चलाइ सुदिनु सोधाइ गिरिहि सिखाइ कै।
रिषि सात प्रातहि चले प्रमुदित ललित लगन लिखाइ कै ॥५१॥
बिप्रबृंद सनमानि पूजि कुलगुरु सुर।
परेउ निसानहिं घाउ, चाउ चहुँ दिसि पुर।
गिरि, बन, सरित सिंधु, सर सुनइ जो पायउ।
सब कहँ गिरिबर-नायक नेवति पठायउ ॥५२॥
धरि धरि सुंदर भेस चले हरषित हिए।
चँवर, चीर उपहार हार मनिगन लिए।
कहेउ हरषि हिमवान बितान बनावन।
हरषित लगीं सुआसिनि मंगल गावन ॥५३॥
तोरन कलस चँवर धुज बिबिधि बनाइन्हि।
हाट पटोरन्हि छाय सफल तरु लाइन्हि।
गौरी नैहर केहि बिधि कहहु बखानिय।
जनु रितुराज मनोज-राज रजधानिय ॥५४॥

जनु राजधानी मदन की बिरची चतुर बिधि और ही ।
रचना बिचित्र बिलोकि लोचन बिथक ठौरहि ठौर ही ॥
यहि भाँति ब्याहु समाजु सजि गिरिराज मगु जोवन लगे ।
तुलसी लगन लै दीन्हि मुनिन्ह महेस आनँद-रँग-मगे ॥५५॥

बेगि बुलाइ बिरंचि बँचाइ लगन तब ।
कहेन्हि 'बियाहन चलहु बुलाइ अमर सब ।
बिधि पठए जहँ तहँ सब सिवगन धावन ।
सुनि हरषहिं सुर कहहिं निसान बजावन ॥५६॥
रचहिं बिमान बनाइ सगुन पावहिं भले ।
निज निज साजु समाजु साजि सुरगन चले ।
मुदित सकल सिवदूत भूतगन गाजहिं ।
सूकर, महिष, स्वान, खर बाहन साजहिं ॥५७॥
नाचहिं नाना रंग, तरंग बढ़ावहिं ।
अज, उलूक, बृक नाद गीत गन गावहिं ।
रमानाथ, सुरनाथ, साथ सब सुरगन ।
आए जहँ बिधि संभु देखि हरषे मन ॥५८॥
मिले हरिहि हरु हरषि, सुभाखि सुरेसहिं ।
सुर निहारि सनमानेउ, मोदु महेसहिं ।
बहु बिधि बाहन जान बिमान बिराजहिं ।
चली बरात निसानु गहागह बाजहिं ॥५९॥

बाजहिं निसान, सुगान, नभ, चढ़ि बसह बिधुभूषन चले ।
बरषहिं सुमन जय जय करहिं सुर, सगुन सुभ मंगल भले ।

तुलसी बराती भूत प्रेत पिसाच पसुपति सँग लसे।
गजछाल, ब्याल, कपालमाल बिलोकि बरु सुर हरि हँसे ॥६०॥

बिबुध बोलि हरि कहेउ निकट पुर आएउ।
आपन आपन साजु सबहिं बिलगाएउ।
प्रमथनाथ के साथ प्रमथगन राजहिं।
बिबिध भाँति मुख, बाहन, बेष बिराजहिं ॥६१॥
कमठ खपर मढ़ि खाल निसान बजावहिं।
नर-कपाल जल भरि भरि पियहिं पियावहिं।
बर अनुहरति बरात बनी हरि हँसि कहा।
सुनि हिय हँसत महेस, केलि कौतुक महा ॥६२॥
बड़ बिनोदु मग मोदु न कछु कहि आवत।
जाइ नगर निअरानि बरात बजावत।
पुर खरभर, उर हरषेउ अचलु-अखंडलु।
परब उदधि उमगेउ जनु लखि बिधुमंडलु ॥६३॥
प्रमुदित गे अगवान, बिलोकि बरातहि।
भभरे, बनइ न रहत, न बनइ परातहि।
चले भाजि गज बाजि फिरहिं नहिं फेरत।
बालक भभरि भुलान फिरहिं घर हेरत ॥६४॥
दीन्ह जाइ जनवास सुपास किए सब।
घर घर बालक बात कहन लागे तब।
"प्रेत बैताल बराती, भूत भयानक।
बरद चढ़ा बर बाउर, सबइ सुबानक ॥६५॥

कुसल करइ करतार कहहिं हम साँचिय।
देखब कोटि बियाह जियत जौं बाँचिय"।
समाचार सुनि सोचु भएउ मन मैनहिं।
नारद के उपदेस कवन घर गे नहिं ? ॥६६॥

घरघाल चालक कलहप्रिय कहियत परम परमारथी।
तैसी बरेखी कीन्हि पुनि मुनि सात स्वारथ सारथी।
उर लाइ उमहिं अनेक बिधि, जलपति जननि दुख मानई।
हिमवान कहेउ "इसान महिमा अगम, निगम न जानई"॥५७॥

सुनि मैना भइ सुमन, सखी देखन चली।
जहँ तहँ चरचा चलइ हाट चौहट गली।
श्रीपति, सुरपति, बिबुध बात सब सुनि सुनि।
हँसहिं कमलकर जोरि, मोरि मुख पुनि पुनि ॥६८॥
लखि लौकिक गति, संभु जानि बड़ सोहर।
भए सुंदर सतकोटि मनोज मनोहर।
नील निचोल छाल भइ, फनि मनिभूषन।
रोम रोम पर उदित रूपमय पूषन ॥६९॥
गन भए मंगलबेष मदन मनमोहन।
सुनत चले हिय हरषि नारि-नर जोहन।
संभु सरद राकेस, नखतगन सुरगन।
जनु चकोर चहुँ ओर बिराजहिं पुरजन ॥७०॥
गिरिबर पठए बोलि लगन बेरा भइ।
मंगल अरघ पाँवड़े देत चले लइ।

होहिं सुमंगल सगुन, सुमन बरषहिं सुर।
गहगहे गान निसान मोद मंगल पुर ॥७१॥
पहिलिहि पँवरि सुसामध भा सुखदायक।
इत बिधि उत हिमवान सरिस सब लायक।
मनि चामीकर चारु थार सजि आरति।
रति सिहाहिं लखि रूप, गान सुनि भारति ॥७२॥
भरी भाग अनुराग पुलक तनु मुद मन।
मदनमत्त गजगवनि चलीं बर परिछन।
बर बिलोकि बिधुगौर सु अंग उजागर।
करति आरती सासु मगन सुखसागर ॥७३॥
सुखसिंधुमगन उतारि आरति करि निछावरि निरखि कै।
मगु अरघ बसन प्रसून भरि लेइ चली मंडप हरषि कै।
हिमवान दीन्हेउ उचित आसन सकल सुर सनमानि कै।
तेहि समय साज समाज सब राखे सुमंडपु आनि कै ॥७४॥
अरघु देइ मनिआसन बर बैठाएउ।
पूजि कीन्ह मधुपर्क, अमी अँचवाएउ।
सपत रिषिन्ह बिधि कहेउ, बिलंबु न लाइय।
लगन बेर भइ बेगि बिधान बनाइय ॥७५॥
थापि अनल हर बरहि बसन पहिराएउ।
आनहु दुलहिनि बेगि समउ अब आएउ।
सखी सुआसिनि संग गौरि सुठि सोहति।
प्रगट रूपमय मूरति जनु जगु मोहति ॥७६॥

भूषन बसन समय सम सोभा सो भली ।
सुखमा बेलि नवल जनु रूपफलनि फली ।
कहहु काहि पटतरिय गौरि गुनरूपहि ।
सिंधु कहिय केहि भाँति सरिस सर कूपहि ॥७७॥
आवत उमहिं बिलोकि सीस सुर नावहिं ।
भए कृतारथ जनम जानि सुखु पावहिं ।
बिप्र बेद धुनि करहिं सुभासिष कहि कहि ।
गान निसान सुमन झरि अवसर लहि लहि ॥७८॥
बरु दुलहिनिहिं बिलोकि सकल मन रहसहिं ।
साखोचार समय सब सुर मुनि बिहँसहिं ।
लोक-बेद-बिधि कीन्ह लीन्ह जल कुस कर ।
कन्यादान सँकलप कीन्ह धरनीधर ॥७९॥
पूजे कुलगुर-देव, कलसु सिल सुभ धरी ।
लावा होम बिधान बहुरि भाँवरि परी ।
बंदन बंदि, ग्रंथिबिधि करि, धुव देखेउ ।
भा बिवाह सब कहहिं जनमफल पेखेउ ॥८०॥
पेखेउ जनमफलु भा बिआह,उछाह उमगहि दस दिसा ।
नीसान गान प्रसून झरि तुलसी सुहावनि सो निसा ।
दाइज बसन मनि धेनु धनु हय गय सुसेवक सेवकी ।
दीन्हीं मुदित गिरिराज जे गिरिजहिं पियारी पेंवकी ॥८१॥
बहुरि बराती मुदित चले जनवासहि ।
दूलह दुलहिनि गे तब हास - अवासहि ।

रोकि द्वार मैना तब कौतुक कीन्हेउ ।
करि लहकौरि गौरि हर बड़ सुख दीन्हेउ ॥८२॥
जुआ खेलावत गारि देहिं गिरिनारिहि ।
अपनी ओर निहारि प्रमोद पुरारिहि ।
सखी सुआसिनि, सासु पाउ सुख सब बिधि ।
जनवासहि बर चलेउ सकल मंगलनिधि ॥३८॥
भइ जेवनार बहोरि बुलाइ सकल सुर ।
बैठाए गिरिराज धरम-धरनी-धुर ।
परुसन लगे सुआर, बिबुध जन जेंवहिं ।
देहिं गारि बर नारि मोद मन भेवहिं ॥८४॥
करहिं सुमंगल गान सुघर सहनाइन्ह ।
जेइँ चले हरि दुहिन सहित सुर भाइन्ह ।
भूधर भोर बिदा कर साज सजाएउ ।
चले देव सजि जान निसान बजाएउ ॥८५॥
सनमाने सुर सकल दीन्हि पहिरावनि ।
कीन्हि बड़ाई बिनय सनेह सुहावनि ।
गहि सिवपद कह सासु बिनय मृदु मानबि ।
गौरि-सजीवनि मूरि मोरि जिय जानबि । ८६॥
भेंटि बिदा करि बहुरि भेंटि पहुँचावहिं ।
हुँकरि हुँकरि सु लवाइ धेनु जनु धावहिं ।
उमा मातुमुख निरखि नयन जल मोचहिं ।
'नारि-जनमु जग जाय' सखी कहि सोचहिं ॥८७॥

भेंटि उमहिं गिरिराज सहित सुत परिजन।
बहु समुझाइ बुझाइ फिरे बिलखित मन।
संकर गौरि समेत गए कैलासहि।
नाइ नाइ सिर देव चले निज बासहि ॥८८॥
उमा महेस बिआह-उछाह भुवन भरे।
सबके सकल मनोरथ बिधि पूरन करे।
प्रेमपाट पटडोरि गौरि-हर-गुन मनि।
मंगल हार रचेउ कबि मति मृगलोचनि ॥८९॥
मृगनयनि बिधुबदनी रचेउ मनि मंजु मंगल हार सो।
उर धरहु जुवती जन बिलोकि तिलोक सोभा-सार सो।
कल्यान काज उछाह ब्याह सनेह सहित जो गाइहैं।
तुलसी उमा-संकर-प्रसाद प्रमोद मन प्रिय पाइहैं ॥९०॥



# रामलला-नहछू

सोहर छंद

आदि सारदा गनपति गौरि मनाइय हो।
रामलला कर नहछू गाइ सुनाइय हो॥
जेहि गाये सिधि होय परमनिधि पाइय हो।
कोटि जनम कर पातक दूरि सो जाइय हो॥ १॥
कोटिन्ह बाजन बाजहिं दसरथ के गृह हो।
देवलोक सब देखहिं आनँद अति हिय हो॥
नगर सोहावन लागत बरनि न जातै हो।
कौसल्या के हरष न हृदय समातै हो॥ २॥
आलो हि बाँस के माँड़व मनिगन पूरन हो।
मोतिन्ह झालर लागि चहूँ दिसि झूलन हो॥
गंगाजल कर कलस तौ तुरित मँगाइय हो।
जुवतिन्ह मंगल गाइ राम अन्हवाइय हो॥ ३॥
गजमुकुता हीरा मनि चौक पुराइय हो।
देइ सुअरघ राम कहँ लेइ बैठाइय हो॥
कनकखंभ चहुँ ओर मध्य सिंहासन हो।
मानिक दीप बराय बैठि तेहि आसन हो॥ ४॥

बनि बनि आवति नारि जानि गृह मायन हो ।
बिहँसत आउ लोहारिनि हाथ बरायन हो ॥
अहिरिनि हाथ दहेंड़ि सगुन लेइ आवत हो ।
उनरत जोबनु देखि नृपति मन भावइ हो ॥ ५ ॥
रूपसलोनि तँबोलिनि बीरा हाथहि हो ।
जाकी ओर बिलोकहि मन तेहि साथहि हो ॥
दरजिनि गोरे गात लिहे कर जोरा हो ।
केसरि परम लगाइ सुगंधन बोरा हो ॥ ६ ॥
मोचिनि बदन-सकोचिनि हीरा माँगन हो ।
पनहि लिहे कर सोभित सुंदर आँगन हो ॥
बतिया कै सुघरि मलिनिया सुंदर गातहि हो ।
कनक रतनमय मौर लिहे मुसुकातहि हो ॥ ७ ॥
कटि कै छीन बरिनियाँ छाता पानिहि हो ।
चंद्रबदनि मृगलोचनि सब रसखानिहि हो ॥
नैन बिसाल नउनियाँ भौं चमकावइ हो ।
देइ गारी रनिवासहि प्रमुदित गावइ हो ॥ ८ ॥
कौसल्या कइ जेठि दीन्ह अनुसासन हो ।
"नहछू जाइ करावहु बैठि सिंहासन हो" ॥
गोद लिहे कौसिला बैठि रामहि बर हो ।
सोभित दूलह राम सीस पर आँचर हो ॥ ९ ॥
नाउनि अति गुनखानि तौ बेगि बोलाई हो ।
करि सिंगार अति लोनि तौ बिहँसति आई हो ॥

कनक-चुनिन सों लसित नहरनी लिये कर हो।
आनँद हिय न समाइ देखि रामहिं बर हो ॥१०॥
कानन कनक तरीवन, बेसरि सोहइ हो।
गजमुकुता कर हार कंठ मन मोहइ हो।
कर कंकन, कटि किंकिन, नूपुर बाजइ हो।
रानी कै दीन्हीं सारी तौ अधिक बिराजइ हो ॥११॥
काहे रामजिउ साँवर, लछिमन गोर हो।
कीदहुँ रानि कौसिलहि परिगा भोर हो।
राम अहहिं दसरथ कै लछिमन आन क हो।
भरत सत्रुहन भाइ तौ श्रीरघुनाथ क हो ॥१२॥
आजु अवधपुर आनँद नहछू राम क हो।
चलहु नयन भरि देखिय सोभाधाम क हो।
अति बड़ भाग नउनियाँ छुऐ नख हाथ सों हो।
नैनन्ह करति गुमान तौ श्रीरघुनाथ सों हो ॥१३॥
जो पगु नाउनि धोवइ राम धोवावइँ हो।
सो पगधूरि सिद्ध मुनि दरस न पावइँ हो।
अतिसय पुहुप क माल राम-उर सोहइ हो।
तिरछी चितवनि आनँदमनि मुख जोहइ हो ॥१४॥
नख काटत मुसुकाहिं बरनि नहिं जातहि हो।
पदुम-राग-मनि मानहुँ कोमल गातहि हो।
प्रभु कर चरन पछालि तौ अति सुकुमारी हो।
जावक रचति अँगुरियन्ह मृदुल सुढारी हो ॥१५॥

भई निवछावरि बहु विधि जो जस लायक हो।
तुलसिदास बलि जाउँ देखि रघुनायक हो।
राजन दीन्हें हाथी, रानिन्ह हार हो।
भरि गे रतनपदारथ सूप हजार हो॥१६॥
भरि गाड़ी निवछावरि नाऊ लेइ आवइ हो।
परिजन करहिं निहाल असीसत आवइ हो।
तापर करहिं सुमौज बहुत दुख खोवहिं हो।
होइ सुखी सब लोग अधिक सुख सोवहिं हो॥१७॥
गावहिं सब रनिवास देहिं प्रभु गारी हो।
रामलला सकुचाहिं देखि महतारी हो।
हिलिमिलि करत सवाँग सभा रसकेलि हो।
नाउनि मन हरषाइ सुगंधन मेलि हो॥१८॥
दूलह कै महतारि देखि मन हरषइ हो।
कोटिन्ह दीन्हेउ दान मेघ जनु बरखइ हो।
रामलला कर नहछू अति सुख गाइय हो।
जेहि गाये सिधि होइ परम-निधि पाइय हो॥१६॥
दसरथ राउ सिंहासन बैठि बिराजहिं हो।
तुलसिदास बलि जाहि देखि रघुराजहि हो।
जे यह नहछू गावइँ गाइ सुनावइँ हो।
रिद्धि सिद्धि कल्यान मुकुति नर पावइँ हो॥२०॥

# बरवै रामायण

## बाल कांड

केस-मुकुत सखि मरकतमनिमय होत ।
हाथ लेत पुनि मुकुता करत उदोत ॥ १ ॥
सम सुबरन सुखमाकर सुखद न थोर ।
सीय अंग, सखि ! कोमल, कनक कठोर ॥ २ ॥
सियमुख सरद्कमल जिमि किमि कहि जाइ ।
निसि मलीन वह, निसि दिन यह बिगसाइ ॥ ३ ॥
बड़े नयन कुटि भृकुटी, भाल बिसाल ।
तुलसी मोहत मनहिं मनोहर बाल ॥ ४ ॥
चंपक-हरवा अँग मिलि अधिक सोहाइ ।
जानि परै सिय हियरे जब कुँभिलाइ ॥ ५ ॥
सिय तुव अंग-रंग मिलि अधिक उदोत ।
हार-बेलि पहिरावउँ चंपक होत ॥ ६ ॥
साधु सुसील सुमति सुचि सरल सुभाव ।
राम नीतिरत, काम कहाँ यह पाव ? ॥ ७ ॥
कुंकुमतिलक भाल, स्रुति कुंडल लोल ।
काकपच्छ मिलि, सखि ! कस लसत कपोल ॥ ८ ॥

भालतिलक सर, सोहत भौंह कमान।
मुख अनुहरिया केवल चंद समान ॥ ९ ॥
तुलसी बंकबिलोकनि, मृदु मुसुकानि।
कस प्रभु नयन कमल अस कहौं बखानि ॥१०॥
कामरूप सम तुलसी राम सरूप।
को कबि समसरि करै परै भवकूप? ॥११॥
चढ़त दसा यह, उतरत जात निदान।
कहउँ न कबहूँ करकस भौंह कमान ॥१२॥
नित्य नेम-कृत अरुन उदय जब कीन।
निरखि निसाकर-नृप-मुख भए मलीन ॥१३॥
कमठपीठि धनु सजनी कठिन अँदेस।
तमकि ताहि ए तोरिहि कहेउ महेस ॥१४॥
नृप निरास भए निरखत नगर उदास।
धनुष तोरि हरि सब कर हरेउ हरास ॥१५॥
का घूँघट मुख मूँदहु नवला नारि?
चाँद सरग पर सोहत एहि अनुहारि ॥१६॥
गरब करहु रघुनंदन जनि मन माँह।
देखउ आपनि मूरति सिय कइ छाँह ॥१७॥
उठी सखी हँसि मिस करि कहि मृदु बैन।
सिय रघुबर के भए उनींदे नैन ॥१८॥
सींक धनुष, हित सिखन, सकुचि प्रभु लीन।
मुदित माँगि इक धनुही नृप हँसि दीन ॥१९॥

## अयोध्या कांड

सात दिवस भए साजत सकल बनाउ ।
का पूछहु सुठि राउर सरल सुभाउ ॥२०॥
राजभवन सुख बिलसत सिय सँग राम ।
बिपिन चले तजि राज, सु बिधि बड़ बाम ॥२१॥
कोउ कह नर-नारायन, हरि-हर कोउ ।
कोउ कह बिहरत बन मधु मनसिज दोउ ॥२२॥
तुलसी भइ मति बिथकित करि अनुमान ।
राम लखन के रूप न देखेउँ आन ॥२३॥
तुलसी जनि पग धरहु गंग महँ साँच ।
निगानाँग करि नितहिं नचाइहि नाच ॥२४॥
सजल कठौता कर गहि कहत निषाद ।
चढ़उ नाव पग धोइ करउ जनि बाद ॥२५॥
कमल कंटकित सजनी, कोमल पाइ ।
निसि मलीन, यह प्रफुलित नित दरसाइ ॥२६॥

( वाल्मीकि-वचन )

द्वै भुज कर हरि रघुबर सुंदर भेस ।
एक जीभ कर लछिमन दूसर सेस ॥२७॥

## अरण्य कांड

बेद-नाम कहि, अँगुरिन खंडि अकास ।
पठयो सूपनखाहि लखन के पास ॥२८॥

हेमलता सिय-मूरति मृदु मुसुकाइ।
हेम हरिन कहँ दीन्हेउ प्रभुहि देखाइ ॥२९॥
जटा,मुकुट, कर सर धनु, संग मरीच।
चितवनि बसति कनखियनु अँखियनु बीच ॥३०॥

( राम-वाक्य )

कनकसलाक, कला ससि, दीपसिखाउ।
तारा, सिय कहँ लछिमन मोहिं बताउ ॥३१॥
सीय बरन सन केतकि अति हिय हारि।
किहेसि भँवर कर हरवा हृदय बिदारि ॥३२॥
सीतलता ससि की रहि सब जग छाइ।
अगिनि-ताप है हम कहँ सँचरत आइ ॥३३॥

## किष्किंधा कांड

स्याम गौर दोउ मूरति लछिमन राम।
इनतें भइ सित कीरति अति अभिराम ॥३४॥
कुजन-पाल, गुन-बर्जित, अकुल, अनाथ।
कहहु कृपानिधि राउर कस गुननाथ ॥३५॥

## सुंदर कांड

बिरह आगि उर ऊपर जब अधिकाइ।
ए अँखियाँ दोउ बैरिनि देइ बुझाइ ॥३६॥
डहकु न, है उजियरिया, निसि नहिं घाम।
जगत जरत अस लागु मोहिं बिनु राम ॥३७॥
अब जीवन कइ है कपि आस न कोइ।

कनगुरिया कइ मुँदरी कँगना होइ ॥३८॥
राम-सुजस कर चहुँ जुग होत प्रचार ।
असुरन कहँ लखि लागत जग अँधियार ॥३९॥

( कपि-वाक्य )

सिय-बियोग-दुख केहि बिधि कहउँ बखानि ।
फूलबान तें मनसिज बेधत आनि ॥४०॥
सरद चाँदनी सँचरति चहुँ दिसि आनि ।
बिधुहि जोरि कर बिनवति कुलगुरु जानि ॥४१॥

## लंका कांड

बिबिध बाहिनी बिलसित सहित अनंत ।
जलधि सरिस को कहै राम भगवंत ॥४२॥

## उत्तर कांड

चित्रकूट पयतीर सो सुरतरु-बास ।
लखन राम सिय सुमिरहु तुलसीदास ॥४३॥
पय नहाइ फल खाइ, परिहरिय आस ।
सीयराम-पद सुमिरउ तुलसीदास ॥४४॥
स्वारथ परमारथ हित एक उपाय ।
सीयराम-पद तुलसी प्रेम बढ़ाय ॥४५॥
काल कराल बिलोकउ होइ सचेत ।
रामनाम जपु तुलसी प्रीति समेत ॥४६॥
संकट सोचबिमोचन, मंगलगेह ।
तुलसी रामनाम पर करिय सनेह ॥४७॥

कलि नहिं ज्ञान, बिराग, न जोग, समाधि ।
रामनाम जपु तुलसी नित निरुपाधि ॥४८॥
रामनाम दुइ आखर हिय हितु जानु ।
राम लखन सम तुलसी सिखवन मानु ॥४९॥
माय बाप गुरु स्वामि राम कर नाम ।
तुलसी जेहि न सोहाइ ताहि बिधि बाम ॥५०॥
रामनाम जपु तुलसी होइ बिसोक ।
लोक सकल कल्यान, नीक परलोक ॥५१॥
तप, तीरथ, मख, दान, नेम, उपवास ।
सब तें अधिक राम जपु तुलसीदास ॥५२॥
महिमा रामनाम कइ जान महेस ।
देत परमपद कासी करि उपदेस ॥५३॥
जान आदि-कबि तुलसी नामप्रभाउ ।
उलटा जपत कोल तें भए रिषिराउ ॥५४॥
कलसजोनि जिय जानेउ नामप्रतापु ।
कौतुक सागर सोखेउ करि जिय जापु ॥५५॥
तुलसी सुमिरत राम सुलभ फल चारि ।
बेद पुरान पुकारत, कहत पुरारि ॥५६॥
रामनाम पर तुलसी नेह निबाहु ।
एहि तें अधिक, न एहि सम जीवनलाहु ॥५७॥
दोष–दुरित–दुख–दारिद–दाहक नाम ।
सकल सुमंगलदायक तुलसी राम ॥५८॥

केहि बिनती महँ ? गिनती जस बनघास ।
राम जपत भए तुलसी तुलसीदास ॥५९॥
आगम निगम पुरान कहत करि लीक ।
तुलसी राम नाम कर सुमिरन नीक ॥६०॥
सुमिरउ नाम राम कर, सेवउ साधु ।
तुलसी उतरि जाउ भव-उदधि अगाधु ॥६१॥
कामधेनु हरिनाम, कामतरु नाम ।
तुलसी सुलभ चारि फल सुमिरत राम ॥६२॥
तुलसी कहत सुनत सब, समुझत कोय ।
बड़े भाग अनुराग राम सन होय ॥६३॥
एकहि एक सिखावत जपत न आप ।
तुलसी रामप्रेम कर बाधक पाप ॥६४॥
मरत कहत सब सब कहँ 'सुमिरउ राम' ।
तुलसी अब नहिं जपत समुझि परिनाम ॥६५॥
तुलसी रामनाम जपु आलस छाँड़ु ।
रामबिमुख कलिकाल को भयउ न भाँड़ु ॥६६॥
तुलसी रामनाम सम मित्र न आन ।
जो पहुँचाव रामपुर तनु अवसान ॥६७॥
नाम भरोस, नाम बल, नाम सनेहु ।
जनम जनम रघुनंदन तुलसिहि देहु ॥६८॥
जनम जनम जहँ जहँ तनु तुलसिहि देहु ।
तहँ तहँ राम निबाहिब नामसनेहु ॥६९॥

# वैराग्य-संदीपिनी



दोहा

राम बामदिसि जानकी, लखन दाहिनी ओर ।
ध्यान सकल कल्यानमय, सुरतरु तुलसी तोर ॥ १ ॥
तुलसी मिटै न मोहतम, किये कोटि गुनग्राम ।
हृदय कमल फूलै नहीं, बिनु रबि-कुल-रबि राम ॥ २ ॥
सुनत लखन स्रुति नयन बिनु, रसना बिनु रस लेत ।
बास नासिका बिनु लहै, परसै बिना निकेत ॥ ३ ॥

सोरठा

अज अद्वैत अनाम, अलख रूप गुनरहित जो ।
मायापति सोइ राम, दासहेतु नरतनु धरेउ ॥ ४ ॥

दोहा

तुलसी यह तनु खेत है, मन बच कर्म किसान ।
पाप पुन्य द्वै बीज हैं, बवै सो लवै निदान ॥ ५ ॥
तुलसी यह तनु तवा है, तपत सदा त्रय ताप ।
सांति होइ जब सांतिपद, पावै रामप्रताप ॥ ६ ॥
तुलसी बेद-पुरान-मत, पूरन सास्त्र बिचार ।
यह बिराग-संदीपिनी, अखिल ज्ञान को सार ॥ ७ ॥

( संत-स्वभाव-वर्णन )

सरल बरन भाषा सरल, सरल अर्थमय मानि ।
तुलसी सरलै संतजन, ताहि परी पहिचानि ॥ ८ ॥

चौपाई

अति सीतल अति ही सुखदाई । सम दम रामभजन अधिकाई ।
जड़ जीवन को करै सचेता । जग माहीं बिचरत एहि हेता ॥९॥

दोहा

तुलसी ऐसे कहुँ कहूँ, धन्य धरनि वह संत ।
पर काजे परमारथी, प्रीति लिए निबहंत ॥१०॥
की मुख पट दीन्हें रहै, अर्थ यथा भाषंत ।
तुलसी या संसार में, सो बिचारजुत संत ॥११॥
बोलै बचन बिचारि कै, लीन्हें संत सुभाव ।
तुलसी दुख दुर्बचन के, पंथ देत नहिं पाव ॥१२॥
सत्रु न काहू करि गनै, मित्र गनै नहिं काहि ।
तुलसी यह मत संत को, बोलै समता माहिं ॥१३॥

चौपाई

अति अनन्य गति इंद्रीजीता । जाको हरि बिनु कतहुँ न चीता ।
मृगतृष्ना सम जग जिय जानी । तुलसी ताहि संत पहिचानी ॥

दोहा

एक भरोसो एक बल, एक आस बिस्वास ।
राम-रूप-स्वाती-जलद, चातक तुलसीदास ॥१५॥
सो जन जगत-जहाज है, जाके राग न दोष ।
तुलसी तृष्ना त्यागि कै, गहेउ सील संतोष ॥१६॥

सील गहनि सबकी सहनि, कहनि हीय मुख राम।
तुलसी रहिए एहि रहनि, संत जनन को काम ॥१७॥
निज संगी निज सम करत, दुर्जन मन दुख दून।
मलयाचल हैं संतजन, तुलसी दोषबिहून ॥१८॥
कोमल बानी संत की, स्रवै अमृतमय आइ।
तुलसी ताहि कठोर मन, सुनत मैन होइ जाइ ॥१९॥
अनुभव सुख उत्पति करत, भव भ्रम धरै उठाइ।
ऐसी बानी संत की, जो उर भेदै आइ ॥२०॥
सीतल बानी संत की, ससि हू तें अनुमान।
तुलसी कोटि तपनि हरै, जो कोउ धारै कान ॥२१॥

चौपाई

पाप ताप सब सूल नसावै। मोह अंध रबि-बचन बहावै ॥
तुलसी ऐसे सदगुन साधू। बेद मध्य गुन बिदित अगाधू ॥

दोहा

तन करि मन करि बचन करि, काहू दूषत नाहिं।
तुलसी ऐसे संत जन, रामरूप जग माहिं ॥२३॥
मुख देखत पातक हरै, परसत करम बिलाहिं।
बचन सुनत मन मोहगत, पूरुब भाग मिलाहिं ॥२४॥
अति कोमल अरु बिमल रुचि, मानस में मल नाहिं।
तुलसी रत मन होइ रहै, अपने साहिब माहिं ॥२५॥
जाके मन तें उठि गई, तिल तिल तृष्ना चाहि।
मनसा बाचा कर्मना, तुलसी बंदत ताहि ॥२६॥

कंचन काँचहि सम गनै, कामिनि काठ पखान ।
तुलसी ऐसे संतजन, पृथिवी ब्रह्म समान ॥२७॥

चौपाई

कंचन कों मृतिका करि मानत । कामिनि काष्ठ सिला पहिचानन ॥
तुलसी भूलि गयो रस एहा । ते जन प्रगट राम की देहा ॥२८॥

दोहा

आकिंचन, इंद्रियदमन, रमन राम इकतार ।
तुलसी ऐसे संतजन, बिरले या संसार ॥२९॥
अहंवाद, 'मैं तैं' नहीं, दुष्टसंग नहिं कोइ ।
दुख तें दुख नहिं ऊपजै, सुख तें सुख नहिं होइ ॥३०॥
सम कंचन काँचै गिनत, सत्रु मित्र सम दोइ ।
तुलसी या संसार में, कहत संतजन सोइ ॥३१॥
बिरले बिरले पाइए, माया त्यागी संत ।
तुलसी कामी कुटिल कलि, केकी काक अनंत ॥३२॥
"मैं तैं" मेट्यो मोहतम, ऊगो आतम - भानु ।
संतराज सो जानिए, तुलसी या सहिदानु ॥३३॥

( संत-महिमा-वर्णन )

सोरठा

को बरनै मुख एक, तुलसी महिमा संत की ।
जिन्हके बिमल बिबेक, सेष महेस न कहि सकत ॥३४॥

दोहा

महि पत्री करि सिंधु मसि, तरु लेखनी बनाइ ।
तुलसी गनपति सों तदपि, महिमा लिखी न जाइ ॥३५॥

धन्य धन्य माता-पिता, धन्य पुत्रवर सोइ ।
तुलसी जो रामहिं भजै, जैसेहु कैसेहु होइ ॥३६॥
तुलसी जाके बदन तें, धोखेउ निकसत राम ।
ताके पग की पगतरी, मेरे तनु को चाम ॥३७॥
तुलसी भगत सुपच भलो, भजै रैनि दिन राम ।
ऊँचो कुल केहि कामको, जहाँ न हरि को नाम ॥३८॥
अति ऊँचे भूधरनि पर, भुजँगन के अस्थान ।
तुलसी अति नीचे सुखद, ऊख अन्न अरु पान ॥३९॥

चौपाई

अति अनन्य जो हरि को दासा। रटै नाम निसि दिन प्रति स्वासा।
तुलसी तेहि समान नहिं कोई । हम नीके देखा सब लोई ॥४०॥
जदपि साधु सबही बिधि हीना । तद्यपि समता के न कुलीना ॥
यह दिन रैनि नाम उच्चरै । वह नित मान-अगिनि में जरै ॥

दोहा

दास रता एक नाम सों, उभय लोक सुख त्यागि ।
तुलसी न्यारे है रहै, दहै न दुख की आगि ॥४२॥

( शांति-वर्णन )

दोहा

रैनि को भूषन इंदु है, दिवस को भूषन भानु ।
दास को भूषन भक्ति है, भक्ति को भूषन ज्ञान ॥४३॥
ज्ञान को भूषन ध्यान है, ध्यान को भूषन त्याग ।
त्याग को भूषन सांतिपद, तुलसी अमल अदाग ॥४४॥

चौपाई

अमल अदाग सांतिपद सारा। सकल कलेस न करत प्रहारा ॥
तुलसी उर धारै जो कोई। रहै अनंदसिंधु महँ सोई ॥४५॥
बिबधि-पाप-संभव जो तापा। मिटहिं दोष दुख दुसह कलापा ॥
परम सांति सुख रहै समाई। तहँ उतपात न भेदै आई ॥४६॥
तुलसी ऐसे सीतल संता। सदा रहैं एहि भाँति एकंता ॥
कहा करैं खल लोग भुजंगा। कीन्ह्यौं गरल सील जो अंगा ४७

दोहा

अति सीतल अति ही अमल, सकल कामनाहीन।
तुलसी ताहि अतीत गनि, बृत्ति सांति लयलीन ॥४८॥

चौपाई

जौ कोइ कोप भरै मुख बैना। सनमुख हनै गिरा-सर पैना ॥
तुलसी तऊ लेस रिस नाहीं। सो सीतल कहिए जग माहीं ४९

दोहा

सात द्वीप नव खंड लौं, तीनि लोक जग माहिं।
तुलसी सांति समान सुख, अपर दूसरो नाहिं ॥५०॥

चौपाई

जहाँ सांति सतगुरु की दई। तहाँ क्रोध की जर जरि गई ॥
सकल कामबासना बिलानी। तुलसी यहै सांति सहिदानी ५१
तुलसी सुखद सांति को सागर। संतन गायो करन उजागर ॥
तामैं तन मन रहै समोई। अहं-अगिनि नहिं दाहै कोई ॥

दोहा

अहंकार की अगिनि में, दहत सकल संसार।

तुलसी बाँचैं संतजन, केवल सांति - अधार ॥५३॥
महा सांतिजल परसि कै, सांत भए जन जोइ ।
अहं अगिनि तें नहिं दहैं, कोटि करै जो कोइ ॥५४॥
तेज होत तन तरनि को, अचरज मानत लोइ ।
तुलसी जो पानी भया, बहुरि न पावक होइ ॥५५॥
जद्यपि सीतल सम सुखद, जग मैं जीवन प्रान ।
तदपि सांति जल जनि गनौ, पावक तेज प्रमान ॥५६॥

चौपाई

जरै बरै अरु खीझि खिझावै । राग द्वेष महँ जनम गँवावै ॥
सपनेहु सांति नहीं उन देही । तुलसी जहाँ जहाँ ब्रत एही ॥

दोहा

सोइ पंडित सोइ पारखी, सोई संत सुजान ।
सोई सूर सचेत सो, सोई सुभट प्रमान ॥५८॥
सोइ ज्ञानी सोइ गुनी जन, सोई दाता ध्यानि ।
तुलसी जाके चित भई, राग द्वेष की हानि ॥५९॥

चौपाई

राग द्वेष की अगिनि बुझानी । काम क्रोध बासना नसानी ॥
तुलसी जबहिं सांति गृह आई । तब उर ही उर फिरी दोहाई ॥६०

दोहा

फिरी दोहाई राम की, गे कामादिक भाजि ।
तुलसी ज्यों रवि के उदय, तुरत जात तम लाजि ॥६१॥
यह बिराग-संदीपिनी, सुजन सुचित सुनि लेहु ।
अनुचित बचन बिचारि कै, जस सुधारि तस देहु ॥६२॥

# जानकी-मंगल

मंगल छंद

गुरु गनपति गिरिजापति गौरि गिरापति ।
सारद सेष सुकबि स्रुति संत सरल मति ।
हाथ जोरि करि बिनय सबहि सिर नावौं ।
सिय - रघुबीर - बिबाहु यथामति गावौं ॥ १ ॥
सुभ दिन रच्यो स्वयंबर मंगलदायक ।
सुनत स्रवन हिय बसहिं सीय-रघुनायक ।
देस सुहावन पावन बेद बखानिय ।
भूमि तिलक सम तिरहुत त्रिभुवन जानिय ॥ २ ॥
तहँ बस नगर जनकपुर परम उजागर ।
सीय लच्छि जहँ प्रगटी सब सुखसागर ।
जनक नाम तेहि नगर बसै नरनायक ।
सब गुनअवधि, न दूसर पटतर लायक ॥ ३ ॥
भएउ न होइहि, है न, जनक सम नरवइ ।
सीय सुता भै जासु सकल मंगलमइ ।
नृप लखि कुँअरि सयानि बोलि गुरु परिजन ।
करि मत रचेउ स्वयंबर सिवधनु धरि पन ॥ ४ ॥
पनु धरेउ सिवधनु रचि स्वयंबर अति रुचिर रचना बनी ।
जनु प्रगटि चतुरानन देखाई चतुरता सब आपनी ।

पुनि देस देस सँदेस पठएउ भूप सुनि सुख पावहीं।
सब साजि साजि समाज राजा जनक-नगरहिं आवहीं ॥ ५ ॥

रूप सील बय बंस बिरुद बल दल भले।
मनहुँ पुरंदरनिकर उतरि अवनी चले।
दानव देव निसाचर किन्नर अहिगन।
सुनि धरि धरि नृपबेष चले प्रमुदित मन ॥ ६ ॥
एक चलहिं, एक बीच, एक पुर पैठहिं।
एक धरहिं धनु धाय नाइ सिरु बैठहिं।
रंगभूमि पुर कौतुक एक निहारहिं।
ललकि लोभाहिं नयन मन, फेरि न पारहिं ॥ ७ ॥
जनकहि एक सिहाहिं देखि सनमानत।
बाहर भीतर भीर न बनै बखानत।
गान निसान कोलाहल कौतुक जहँ तहँ।
सीय-बिबाह-उछाह जाइ कहि का पहँ ? ॥ ८ ॥
गाधिसुअन तेहि अवसर अवध सिधाएउ।
नृपति कीन्ह सनमान भवन लै आएउ।
पूजि पहुनई कीन्हि पाइ प्रिय पाहुन।
कहेउ भूप "मोहिं सरिस सुकृत किए काहु न" ॥ ९ ॥

'काहु न कीन्हेउ सुकृत' सुनि मुनि मुदित नृपहि बखानहीं।
महिपाल मुनि को मिलन सुख महिपाल मुनि मन जानहीं।
अनुराग भाग सोहाग सील सरूप बहु भूषन भरीं।
हिय हरषि सुतन्ह समेत रानी आइ रिषि-पायन्ह परीं ॥१०॥

कौसिक दीन्हि असीस सकल प्रमुदित भई ।
सींची मनहुँ सुधारस कलपलता नई ।
रामहिं भाइन्ह सहित जबहिं मुनि जोहेउ ।
नैन नीर, तनु पुलक, रूप मन मोहेउ ॥११॥
परसि कमलकर सीस, हरषि हिय लावहिं ।
प्रेमपयोधि-मगन मुनि, पार न पावहिं ।
मधुर मनोहर मूरति सादर चाहहिं ।
बार बार दसरथ के सुकृत सराहहिं ॥१२॥
राउ कहेउ कर जोरि सुबचन सुहावन ।
"भयउँ कृतारथ आजु देखि पद पावन ।
तुम्ह प्रभु पूरनकाम, चारि-फल-दायक ।
तेहि तें बूझत काजु डरौं मुनिनायक" ॥१३॥
कौसिक सुनि नृपबचन सराहेउ राजहिं ।
धर्मकथा कहि कहेउ गएउ जेहि काजहिं ।
जबहिं मुनीस महीसहिं काजु सुनाएउ ।
भएउ सनेह-सत्य-बस उतरु न आएउ ॥१४॥
आयउ न उतरु बसिष्ठ लखि बहु भाँति नृप समुझायऊ ।
कहि गाधिसुत तप-तेज कछु रघुपतिप्रभाउ जनायऊ ।
धीरजु धरेउ गुरुबचन सुनि कर जोरि कह कोसलधनी ।
"करुनानिधान सुजान प्रभु सों उचित नहिं बिनती घनी ॥१५॥
नाथ मोहिं बालकन्ह सहित पुर परिजन ।
राखनहार तुम्हार अनुग्रह घर बन" ।

दीन बचन बहु भाँति भूप मुनि सन कहे।
सौंपि राम अरु लखन पाँय-पंकज गहे ॥१६॥
पाइ मातु-पितु-आयसु गुरु पाँयन्ह परे।
कटि निखंग पट पीत, करनि सर धनु धरे।
पुरबासी नृप रानिन्ह संग दिए मन।
बेगि फिरेउ करि काज कुसल रघुनंदन ॥१७॥
ईस मनाइ असीसहिं जय जस पावहु।
न्हात खसै जनि बार, गहरु जनि लावहु।
चलत सकल पुरलोग बियोग बिकल भए।
सानुज भरत सप्रेम राम पायन्ह नए ॥१८॥
होहिं सगुन, सुभ मंगल जनु कहि दीन्हेउ।
राम लखन मुनि साथ गवन तब कीन्हेउ।
स्यामल गौर किसोर मनोहरतानिधि।
सुखमा सकल सकेलि मनहुँ बिरचे बिधि ॥१९॥
बिरचे बिरंचि बनाइ बाँची रुचिरता रंचौ नहीं।
दसचारि भुअन निहारि देखि बिचारि नहिं उपमा कहीं।
रिषि संग सोहत जात मगु छबि बसति सो तुलसी हिए।
कियो गवन जनु दिननाथ उत्तर संग मधु माधव लिए ॥२०॥
गिरि तरु बेलि सरित सर बिपुल बिलोकहिं।
धावहिं बाल सुभाय, बिहँग मृग रोकहिं।
सकुचहिं मुनिहिं सभीत बहुरि फिरि आवहिं।
तोरि फूल फल किसलय माल बनावहिं ॥२१॥

देखि बिनोद, प्रमोद प्रेम कौसिक उर ।
करत जाहिं घन छाँह, सुमन बरषहिं सुर ।
बधी ताड़का, राम जानि सब लायक ।
बिद्या-मंत्र रहस्य दिए मुनिनायक ॥२२॥
मग-लोगन्ह के करत सुफल मन लोचन ।
गए कौसिक आस्रमहिं बिप्र - भय - मोचन ।
मारि निसाचर - निकर जग्य करवाएउ ।
अभय किए मुनिबृंद जगत जसु गाएउ ॥२३॥
बिप्र साधु सुरकाज महामुनि मन धरि ।
रामहिं चले लिवाइ धनुष मख मिसु करि ।
गौतमनारि उधारि पठै पति-धामहिं ।
जनक नगर लै गयउ महामुनि रामहिं ॥२४॥
लै गएउ रामहिं, गाधिसुवन बिलोकि पुर हरषे हिए ।
सुनि राउ आगे लेन आएउ सचिव गुरु भूसुर लिए ।
नृप गहे पाँय, असीस पाई, मान आदर अति किए ।
अवलोकि रामहिं अनुभवत मनु ब्रह्मसुख सौगुन दिए ॥२५॥
देखि मनोहर मूरति मन अनुरागेउ ।
बँधेउ सनेह बिदेह, बिराग बिरागेउ ।
प्रमुदित हृदय सराहत भल भवसागर ।
जहँ उपजहिं अस मानिक, बिधि बड़ नागर ॥२६॥
पुन्यपयोधि मातुपितु ए सिसु सुरतरु ।
रूप-सुधा-सुख देत नयन अमरनि बरु ।

"केहि सुकृती के कुँअर" कहिय मुनिनायक।
"गौर स्याम छविधाम धरे धनुसायक ॥२७॥
बिषयबिमुख मन मोर सेइ परमारथ।
इन्हहिं देखि भयो मगन जानि बड़ स्वारथ।
कहेउ सप्रेम पुलकि मुनि सुनि, "महिपालक !
ये परमारथरूप ब्रह्ममय बालक ॥२८॥
पूषन - बंस - बिभूषन दसरथनंदन।
नाम राम अरु लखन सुरारि निकंदन"।
रूप सील बय बंस राम परिपूरन।
समुझि कठिन पन आपन लाग बिसूरन ॥२९॥
लागे बिसूरन समुझि पन मन बहुरि धीरज आनि कै।
लै चले देखावन रंगभूमि अनेक बिधि सनमानि कै।
कौसिक सराही रुचिर रचना, जनक सुनि हरषित भए।
तब राम लखन समेत मुनि कहँ सुभग सिंहासन दए ॥३०॥
राजत राजसमाज जुगल रघुकुलमनि।
मनहुँ सरदबिधु उभय, नखत धरनी धनि।
काकपच्छ सिर, सुभग सरोरुहलोचन।
गौर स्याम सत - कोटि-काम-मद - मोचन ॥३१॥
तिलकु ललित सर भृकुटी काम कमानै।
स्रवन बिभूषन रुचिर देखि मन मानै।
नासा चिबुक कपोल अधर रद सुंदर।
बदन सरद-बिधु-निंदक सहज मनोहर ॥३२॥

उर बिसाल बृषकंध सुभग भुज अति बल।
पीत बसन उपवीत, कंठ मुकुताफल।
कटि निखंग, कर-कमलन्हि धरे धनुसायक।
सकल अंग मनमोहन जोहन लायक ॥३३॥
राम-लखन-छबि देखि मगन भए पुरजन।
उर आनँद, जल लोचन, प्रेम पुलक तन।
नारि परस्पर कहहिं देखि दुहुँ भाइन्ह।
"लहेउ जनम फल आजु जनमि जग आइन्ह ॥३४॥
जग जनमि लोयनलाहु पाए" सकल सिवहिं मनावहीं।
"बर मिलौ सीतहि साँवरो हम हरखि मंगल गावहीं।
इक कहहिं "कुँअर किसोर कुलिस-कठोर सिवधनु है महा।
किमि लेहिं बाल मराल मंदर नृपहिं अस काहु न कहा" ॥३५॥
भे निरास सब भूप बिलोकत रामहिं।
"पन परिहरि सिय देब जनक बरु स्यामहिं।
कहहिं एक "भलि बात, ब्याहु भल होइहि।
बर दुलहिनि लगि जनक अपन पन खोइहि" ॥३६॥
सुचि सुजान नृप कहहिं "हमहिं अस सूझइ।
तेज प्रताप रूप जहँ तहँ बल बूझइ।
चितइ न सकहु सामतन, गाल बजावहु।
बिध बस बलउ लजान, सुमति न लजावहु ॥३६॥
अवसि राम के उठत सरासन टूटिहि।
गवनिहि राजसमाज नाक असि फूटिहि।

कस न पियहु भरि लोचन रूप-सुधा-रसु ।
करहु कृतारथ जनम, होहु कत नरपसु" ॥३८॥
दुहुँ दिसि राजकुमार बिराजत मुनिबर ।
नील पीत पाथोज बीच जनु दिनकर ।
काकपच्छ रिषि परसत पानि सरोजनि ।
लाल कमल जनु लालत बालमनोजनि ॥३९॥
"मनसिज मनोहर मधुर मूरति कस न सादर जोवहू ।
बिनु काज राजसमाज महुँ तजि लाज आपु बिगोवहू" ।
सिख देइ भूपनि साधु भूप अनूप छबि देखन लगे ।
रघुबंस कैरवचंद चितइ चकोर जिमि लोचन ठगे ॥४०॥
पुर-नर-नारि निहारहिं रघुकुलदीपहिं ।
दोसु नेहबस देहिं बिदेह महीपहिं ।
एक कहहिं "भल भूप, देहु जनि दूषन ।
नृप न सोह बिनु बचन, नाक बिनु भूषन ॥४१॥
हमरे जान जनेस बहुत भल कीन्हेउ ।
पन मिस लोचनलाहु सबन्हि कहुँ दीन्हेउ ।
अस सुकृती नरनाहु जो मन अभिलाषिहि ।
सो पुरइहि जगदीस पैज पन राखिहि ॥४२॥
प्रथम सुनत जो राउ राम - गुन - रूपहिं ।
बोलि ब्याहि सिय देत दोष नहिं भूपहिं ।
अब करि पैज पंच महँ जो पन त्यागै ।
बिधिगति जानि न जाइ, अजसु जग जागै ॥४३॥

अजहुँ अवसि रघुनंदन चाप चढ़ाउब ।
ब्याह उछाह सुमंगल त्रिभुवन गाउब" ।
लागि झरोखन्ह झाँकहिं भूपतिभामिनि ।
कहत बचन रद लसहिं दमक जनु दामिनि ॥४४॥
जनु दमक दामिनि, रूप रति मद निदरि सुंदरि सोहहीं ।
मुनि ढिग देखाए सखिन्ह कुँवर बिलोकि छबि मन मोहहीं ।
सियमातु हरषी निरखि सुखमा अति अलौकिक राम की ।
हिय कहति 'कहँ धनु कुँवर कहँ बिपरीत गति बिधि बाम की ।४५।
"कहाँ कठिन सिवधनुष कहाँ मृदुमूरति ।
कहि अस बचन सखिन्ह सन रानि बिसूरति ।
"जो बिधि लोचन अतिथि करत नहिं रामहिं ।
तौ कोउ नृपहि न देत दोसु परिनामहिं ॥४६॥
अब असमंजस भएउ न कछु कहि आवै" ।
रानिहि जानि ससोच सखी समुझावै ।
"देवि! सोचु परिहरिय, हरष हिय आनिय ।
चाप चढ़ाउब राम बचन फुर मानिय ॥४७॥
तीनि काल कर ज्ञान कौसिकहिं करतल ।
सो कि स्वयंबर आनहि बालक बिनु बल ?
मुनिमहिमा सुनि रानिहिं धीरजु आयउ ।
तब सुबाहु - सूदन - जसु सखिन्ह सुनायउ ॥४८॥
सुनि जिय भएउ भरोस रानि हिय हरखइ ।
बहुरि निरखि रघुबरहिं प्रेम मन करखइ ।

नृप रानी पुरलोग राम तन चितवहिं।
मंजु मनोरथ-कलस भरहिं अरु रितवहिं ॥४९॥
रितवहिं भरहिं धनु निरखि छिनु छिनु निरखि रामहिं सोचहीं।
नर-नारि हरष-बिषाद-बस हिय सकल सिवहिं सकोचहीं।
तब जनक-आयसु पाइ कुलगुरु जानकिहिं लै आयऊ।
सिय रूपरासि निहारि लोचनलाहु लोगन्हि पायऊ ॥५०॥
मंगल भूषन बसन मंजु तन सोहहिं।
देखि मूढ़ महिपाल मोहबस मोहहिं।
रूपरासि जेहि ओर सुभाय निहारइ।
नील-कमल-सर श्रेनि मयन जनु डारइ ॥५१॥
छिनु सीतहिं छिनु रामहिं पुरजन देखहिं।
रूप सील बय बंस बिसेष बिसेषहिं।
राम दीख जब सीय, सीय रघुनायक।
दोउ तन तकि तकि मयनु सुधारत सायक ॥५२॥
प्रेम प्रमोद परस्पर प्रगटत गोपहिं।
जनु हिरदय गुन-ग्राम-थूनि थिर रोपहिं।
रामसीय बय, समौ, सुभाय सुहावन।
नृप-जोबन छबि-पुरहिं चहत जनु आवन ॥५३॥
सो छबि जाइ न बरनि देखि मन मानै।
सुधापान करि मूक कि स्वाद बखानै?
तब बिदेहपन बंदिन्ह प्रगटि सुनायउ।
उठे भूप आमरषि, सगुन नहिं पायउ ॥५४॥

नहिं सगुन पायेउ रहे मिसु करि, एक धनु देखन गए ।
टकटोरि कपि ज्यौं नारियरु, सिर नाइ सब बैठत भए ।
इक करहिं दाप, न चाप सज्जनबचन जिमि टारे टरै ।
नृप नहुष ज्यों सबके बिलोकत बुद्धिबल बरबस हरै ॥५५॥

देखि सपुर परिवार जनक हिय हारेउ ।
नृपसमाज जनु तुहिन बनजबन मारेउ ।
कौसिक जनकहिं कहेउ "देहु अनुसासन ।
देखि भानु-कुल-भानु इसानु-सरासन" ॥५६॥
"मुनिबर तुम्हरे बचन मेरु महि डोलहिं ।
तदपि उचित आचरत पाँच भल बोलहिं ।
बानु बानु जिमि गयउ, गवहिं दसकंधरु ।
को अवनीतल इन्ह सम बीरधुरंधरु ॥५७॥
पारबती-मन सरिस अचल, धनु चालक ।
हहिं पुरारि तेउ एक नारिब्रत-पालक ।
सो धनु कहि अवलोकन भूप किसोरहिं ।
भेद कि सिरिस सुमनकन कुलिस कठोरहिं ॥५८॥
रोम रोम छबि निंदति सोम मनोजनि ।
देखिय मूरति, मलिन करिय मुनि सो जनि ।
मुनि हँसि कहेउ "जनक यह मूरति सोहइ ।
सुमिरत सकृत मोहमल सकल बिछोहइ ॥५९॥

सब मल-बिछोहनि जानि मूरति जनक कौतुक देखहू ।
धनुसिंधु नृप-बल-जल बढ्यो रघुबरहिं कुंभज लेखहू ।

सुनि सकुचि सोचहिं जनक, गुरु पद बंदि रघुनंदन चले ।
नहिं हरष हृदय बिषाद कछु भए सगुन सुभ मंगल भले ॥६०॥

बरिसन लगे सुमन सुर, दुंदुभि बाजहिं ।
मुदित जनक पुर-परिजन नृपगन लाजहिं ।
महि महिधरनि लखन कह बलहिं बढ़ावन ।
राम चहत सिवचापहिं चपरि चढ़ावन ॥६१॥
गए सुभाय राम जब चाप समीपहिं ।
सोच सहित परिवार बिदेह महीपहिं ।
कहि न सकति कछु सकुचनि, सिय हिय सोचइ ।
गौरि गनेस गिरीसहिं सुमिरि सकोचइ ॥६२॥
होति बिरह-सर-मगन देखि रघुनाथहिं ।
फरकि बाम भुज नयन देहिं जनु हाथहिं ।
धीरज धरति, सगुन बल रहत सो नाहिंन ।
बरु किसोर धनु घोर दइउ नहिं दाहिन ॥६३॥
अंतरजामी राम मरम सब जानेउ ।
धनु चढ़ाइ कौतुकहिं कान लगि तानेउ ।
प्रेम परखि रघुबीर सरासन भंजेउ ।
जनु मृग-राज-किसोर महा गज गंजेउ ॥६४॥

गंजेउ सो गरजेउ घोर धुनि सुनि भूमि भूधर लरखरे ।
रघुबीर जस-मुकुता बिपुल सब भुवन पटु पेटक भरे ।
हित मुदित, अनहित रुदित मुख, छबि कहत कबि धनु जाग की ।
जनु भोर चक्क चकोर कैरव सघन कमल तड़ाग की ॥६५॥

नभ पुर मंगल गान निसान गहागहे ।
देखि मनोरथ-सुरतरु ललित लहालहे ।
तब उपरोहित कहेउ, सखी सब गावत ।
चलीं लेवाइ जानकिहिं भा मनभावत ॥६६॥
कर-कमलनि जयमाल जानकी सोहइ ।
बरनि सकै छबि अतुलित अस कबि को हइ ?
सीय सनेह-सकुच-बस पिय तन हेरइ ।
सुरतरु रुख सुरबेलि पवन जनु फेरइ ॥६७॥
लसत ललित करकमल माल पहिरावत ।
कामफंद जनु चंदहिं बनज फँदावत ।
राम-सीय-छबि निरुपम, निरुपम सो दिनु ।
सुखसमाज लखि रानिन्ह आनँद छिनु छिनु ॥६८॥
प्रभुहिं माल पहिराइ जानकिहिं लै चली ।
सखी मनहुँ बिधु उदय मुदित कैरव-कली ।
बरषहिं बिबुध प्रसून हरषि कहि जय जय ।
सुख सनेह भरे भुवन, राम गुरु पहिं गय ॥६९॥

गए राम गुरु पहिं, राउ रानी नारि नर आनँद भरे ।
जनु तृषित करि करिनी निकर सीतल सुधासागर परे ।
कौसिकहिं पूजि प्रसंसि आयसु पाइ नृप सुख पाएऊ ।
लिखि लगन तिलक समाज सजि कुलगुरुहिं अवध पठाएऊ ॥७०॥

गुनिगन बोलि कहेउ नृप माँड़व छावन ।
गावहिं गीत सुआसिनि, बाज बधावन ।

सीय-राम-हित पूजहिं गौरि गनेसहिं।
परिजन पुरजन सहित प्रमोद नरेसहिं ॥७१॥
प्रथम हरदि बंदन करि मंगल गावहिं।
करि कुलरीति, कलस थपि तेलु चढ़ावहिं।
गे मुनि अवध, बिलोकि सुसरित नहायउ।
सतानंद सत-कोटि नाम-फल पायउ ॥७२॥
नृप सुनि आगे आइ पूजि सनमानेउ।
दीन्हि लगन कहि कुसल राउ हरषानेउ।
सुनि पुर भएउ अनंद बधाव बजावहिं।
सजहिं सुमंगल कलस बितान बनावहिं ॥७३॥
राउ छाँड़ि सब काज, साज सब साजहिं।
चलेउ बरात बनाइ पूजि गनराजहिं।
बाजहिं ढोल निसान सगुन सुभ पाइन्हि।
सिय नैहर जनकौर नगर नियराइन्हि ॥७४॥

नियरानि नगर बरात हरषी लेन अगवानी गए।
देखत परस्पर मिलत, मानत, प्रेमपरिपूरन भए।
आनंद पुर कौतुक कोलाहल बनत सो बरनत कहाँ।
लै दियो तहँ जनवास सकल सुपास नित नूतन जहाँ ॥७५॥

गे जनवासहिं कौसिक रामलखन लिए।
हरषे निरखि बरात प्रेम प्रमुदित हिए।
हृदय लाइ लिए गोद मोद अति भूपहिं।
कहि न सकहिं सत सेष अनंद अनूपहिं ॥७६॥

राय कौसिकहिं पूजि दान बिप्रन्ह दिए ।
राम सुमंगल हेतु सकल मंगल किए ।
ब्याह-बिभूषन-भूषित भूषन-भूषन ।
बिस्वबिलोचन-बनजबिकासक पूषन ॥७७॥
मध्य बरात बिराजत अति अनुकूलेउ ।
मनहुँ काम आराम कलपतरु फूलेउ ।
पठई भेंट बिदेह बहुत बहु भाँतिन्ह ।
देखत देव सिहाहिं अनंद बरातिन्ह ॥७८॥
बेदबिहित कुलरीति कीन्हि दुहुँ कुलगुर ।
पठई बोलि बरात जनक प्रमुदित उर ।
जाइ कहेउ "पगु धारिय" मुनि अवधेसहिं ।
चले सुमिरि गुरु गौरि गिरीस गनेसहिं ॥७९॥
चले सुमिरि गुरु सुर सुमन बरषहिं, परे बहु बिधि पाँवड़े ।
सनमानि सब बिधि जनक दसरथ किए प्रेम कनावड़े ।
गुन सकल सम समधी परस्पर मिलत अति आनँद लहे ।
जय धन्य जय जय धन्य धन्य बिलोकि सुर नर मुनि कहे ॥८०॥
तीनि लोक अवलोकहिं नहिं उपमा कोउ ।
दसरथ जनक समान जनक दसरथ दोउ ।
सजहिं सुमंगल साज रहस रनिवासहिं ।
गान करहिं पिकबैनि सहित परिहासहिं ॥८१॥
उमा रमादिक सुरतिय सुनि प्रमुदित भइँ ।
कपट नारि-बर-बेष बिरचि मंडप गइँ ।

मंगल आरति साजि बरहिं परिछन चलीं।
जनु बिगसीं रबि-उदय कनक-पंकज-कलीं॥८२॥
नखसिख सुंदर रामरूप जब देखहिं।
सब इंद्रिन्ह महँ इंद्रबिलोचन लेखहिं।
परम प्रीति कुलरीति करहिं गजगामिनि।
नहिं अघाहिं अनुराग भाग भरि भामिनि॥८३॥
नेग-चारु कहँ नागरि गहरु लगावहिं।
निरखि निरखि आनंद सुलोचनि पावहिं।
करि आरती निछावरि बरहिं निहारहिं।
प्रेममगन प्रमदागन तनु न सम्हारहिं॥८४॥
नहिं तनु सम्हारहिं, छबि निहारहिं निमिष रिपु जनु रन जए।
चक्कवै-लोचन रामरूप-सुराज-सुख भोगी भए।
तब जनक सहित समाज राजहिं उचित रुचिरासन दए।
कौसिक बसिष्ठहिं पूजि पूजे राउ दै अंबर नए॥८५॥
देत अरघ रघुबीरहिं मंडप लै चलीं।
करहिं सुमंगल गान उमँगि आनँद अलीं।
बर बिराज मंडप महँ बिस्व बिमोहइ।
रितु बसंत बनमध्य मदन जनु सोहइ॥८६॥
कुल-बिवहार, बेदबिधि चाहिय जहँ जस।
उपरोहित दोउ करहिं मुदित मन तहँ तस।
बरहिं पूजि नृप दीन्ह सुभग सिंहासन।
चलीं दुलहिनहिं ल्याइ पाइ अनुसासन॥८७॥

जुवति जूथ महँ सीय सुभाइ बिराजइ।
उपमा कहत लजाइ भारती भाजइ।
दूलह दुलहिनि देखि नारि-नर हरषहिं।
छिनु छिनु गान निसान सुमन सुर बरषहिं ॥८८॥
लै लै नाउँ सुआसिनि मंगल गावहिं।
कुँवर कुँवरि हित गनपति गौरि पुजावहिं।
अगिनि थापि मिथिलेस कुसोदक लीन्हेउ।
कन्यादान बिधान संकलप कीन्हेउ ॥८९॥
संकलपि सिय रामहिं समरपी सील सुख सोभामई।
जिमि संकरहिं गिरिराज गिरिजा,हरिहिं श्री सागर दई।
सिंदूरबंदन होम लावा होन लागीं भाँवरी।
सिलपोहनी करि मोहनी मन हर्यौ मूरति साँवरी ॥९०॥
यहि बिधि भयो बिवाह उछाह तिहूँ पुर।
देहिं असीस मुनीस सुमन बरसहिं सुर।
मनभावत बिधि कीन्ह, मुदित भामिनि भईं।
बर दुलहिनहिं लेवाइ सखी कोहबर गईं ॥९१॥
निरखि निछावरि करहिं बसन मनि छिनु छिनु।
जाइ न बरनि बिनोद मोदमय सो दिनु।
सियभ्राता के समय भौम तहँ आयउ।
दुरीदुरा करि नेगु सुनात जनायउ ॥९२॥
चतुर नारि बर कुँवरिहिं रीति सिखावहिं।
देहिं गारि लहकौर समय सुख पावहिं।

जुआ खेलावत कौतुक कीन्ह सयानिन्ह ।
जीति-हारि-मिस देहिं गारि दुहुँ रानिन्ह ॥९३॥
सीयमातु मन मुदित उतारति आरति ।
को कहि सकइ अनंद मगन भइ भारति ।
जुवति जूथ रनिवास रहस-बस यहि बिधि ।
देखि देखि सिय राम सकल मंगलनिधि ॥९४॥

मंगलनिधान बिलोकि लोयन-लाहु लूटति नागरी ।
दइ जनक तीनिहु कुँवरि कुँवर बिबाहि सुनि आनँदभरी ।
कल्यान मो कल्यान पाइ बितान छबि मन मोहई ।
सुरधेनु, ससि, सुरमनि सहित मानहु कलपतरु सोहई ॥९५॥

जनक अनुज-तनया दुइ परम मनोरम ।
जेठि भरत कहँ ब्याहि रूप रति सय सम ।
सिय लघुभगिनि लखन कहँ रूप-उजागरि ।
लखन-अनुज श्रुतिकीरति सब-गुन-आगरि ॥९६॥
रामबिवाह समान ब्याह तीनिउ भए ।
जीवनफल, लोचनफल बिधि सब कहँ दए ।
दाइज भयउ बिबिध बिध, जाइ न सो गनि ।
दासी, दास, बाजि, गज, हेम, बसन, मनि ॥९७॥
दान मान परमान प्रेम पूरन किए ।
समधी सहित बरात बिनय बस करि लिए ।
गे जनवासेहिं राउ, संग सुत सुतबहु ।
जनु पाए फल चारि सहित साधन चहुँ ॥९८॥

चहुँ प्रकार जेवनार भई बहु भाँतिन्ह ।
भोजन करत अवधपति, सहित बरातिन्ह ।
देहिं गारि बर नारि नाम लै दुहुँ दिसि ।
जेंवत बढ़ेउ अनंद, सोहावनि सो निसि ॥९९॥
सो निसि सोहावनि, मधुर गावनि, बाजने बाजहिं भले ।
नृप कियो भोजन पान, पाइ प्रमोद जनवासहिं चले ।
नट भाट मागध सूत जाचक जस प्रतापहिं बरनहीं ।
सानंद भूसुर-बृंद मनि गज देत मन करषै नहीं ॥१००॥
करि करि बिनय कछुक दिन राखि बरातिन्ह ।
जनक कीन्ह पहुनाई अगनित भाँतिन्ह ।
'प्रात बरात चलिहि' सुनि भूपतिभामिनि ।
परि न बिरहबस नींद, बीति गइ जामिनि ॥१०१॥
खरभर नगर, नारि नर बिधिहिं मनावहिं ।
बार बार ससुरारि राम जेहि आवहिं ।
सकल चलन के साज जनक साजत भए ।
भाइन्ह सहित राम तब भूपभवन गए ॥१०२॥
सासु उतारि आरती करहिं निछावरि ।
निरखि निरखि हिय हरषहिं मूरति साँवरि ।
माँगेउ बिदा राम तब, सुनि करुना भरी ।
परिहरि सकुच सप्रेम पुलकि पायन्ह परी ॥१०३॥
सीय सहित सब सुता सौंपि कर जोरहिं ।
बार बार रघुनाथहिं निरखि निहोरहिं ।

"तात तजिय जनि छोह मया राखबि मन ।
अनुचर जानब राउ सहित पुर परिजन ॥१०४॥
जन जानि करब सनेह, बलि कहि दीन बचन सुनावहीं ।
अति प्रेम बारहिं बार रानी बालकन्हि उर लावहीं ।
सिय चलत पुरजन नारि हय गय बिहँग मृग ब्याकुल भए ।
सुनि बिनय सासु प्रबोधि तब रघुबंसमनि पितु पहिं गए ॥१०५॥
परेउ निसानहिं घाउ राउ अवधहिं चले ।
सुरगन बरषहिं सुमन सगुन पावहिं भले ।
जनक जानकिहिं भेंटि सिखाइ सिखावन ।
सहित सचिव गुरु बंधु चले पहुँचावन ॥१०६॥
प्रेम पुलकि कह राय "फिरिय अब राजन ।
करत परसपर बिनय सकल गुन भाजन ।
कहेउ जनक कर जोरि "कीन्ह मोहिं आपन ।
रघुकुल-तिलक सदा तुम्ह उथपनथापन ॥१०७॥
बिलगु न मानब मोर जो बोलि पठायउँ ।
प्रभुप्रसाद जस जाति सकल सुख पायउँ ।
पुनि बसिष्ठ आदिक मुनि बंदि महीपति ।
गहि कौसिक के पाँय कीन्हि बिनती अति ॥१०८॥
भाइन्ह सहित बहोरि बिनय रघुबीरहिं ।
गदगद कंठ, नयन जल, उर धरि धीरहिं ।
"कृपासिंधु सुखसिंधु सुजान - सिरोमनि ।
तात ! समय सुधि करबि छोह छाँड़ब जनि ॥१०९॥

जनि छोह छाँड़ब बिनय सुनि रघुबीर बहु बिनती करी ।
मिलि भेंटि सहित सनेह फिरेउ बिदेह मन धीरज धरी ।
सो समौ कहत न बनत कछु सब भुवन भरि करुना रहे ।
तब कीन्ह कोसलपति पयान निसान बाजे गहगहे ॥११०॥

पंथ मिले भृगुनाथ हाथ फरसा लिए ।
डाँटहिं आँखि देखाइ कोप दारुन किए ।
राम कीन्ह परितोष रोष रिस परिहरि ।
चले सौंपि सारंग सुफल लोचन करि ॥१११॥

रघुबर-भुज-बल देखि उछाह बरातिन्ह ।
मुदित राउ लखि सन्मुख बिधि सब भाँतिन्ह ।
एहि बिधि ब्याहि सकल सुत जग जस छायउ ।
मगलोगनि सुख देत अवधपुर आयउ ॥११२॥

होहिं सुमंगल सगुन सुमन सुर बरषहिं ।
नगर कोलाहल भयउ नारि नर हरषहिं ।
घाट बाट पुर द्वार बजार बनावहिं ।
बीथी सींचि सुगंध सुमंगल गावहिं ॥११३॥

चौकैं पूरैं चारु कलस ध्वज साजहिं ।
बिबिध प्रकार गहगहे बाजन बाजहिं ।
बंदनवार बितान पताका घर घर ।
रोपैं सफल सपल्लव मंगल तरुवर ॥११४॥

मंगल बिटप मंजुल बिपुल दधि दूब अच्छत रोचना ।
भरि थार आरति सजहिं सब सारंग-सावक-लोचना ।

मन मुदित कौसल्या सुमित्रा सकल भूपति-भामिनी ।
सजि साजि परिछन चलीं रामहिं मत्त-कुंजरगामिनी ॥११५॥

बधुन्ह सहित सुत चारिउ मातु निहारहिं ।
बारहिं बार आरती मुदित उतारहिं ।
करहिं निछावरि छिनु छिनु मंगल मुद भरी ।
दुलह दुलहिनिन्ह देखि प्रेमपय-निधि परी ॥११६॥
देत पाँवड़े अरघु चलीं लइ सादर ।
उमँगि चलेउ आनंद भुवन भुइँ बादर ।
नारि उहार उघारि दुलहिनिन्ह देखहिं ।
नैनलाहु लहि जनम सफल करि लेखहिं ॥११७॥
भवन आनि सनमानि सकल मंगल किए ।
बसन कनक मनि धेनु दान बिप्रन्ह दिए ।
जाचक कीन्ह निहाल असीसहिं जहँ तहँ ।
पूजे देव पितर सब राम उदय कहँ ॥११८॥
नेगचार करि दीन्ह सबहिं पहिरावनि ।
समधी सकल सुआसिनि गुरुतिय पावनि ।
जोरी चारि निहारि असीसत निकसहिं ।
मनहुँ कुमुद बिधु-उदय मुदित मन बिकसहिं ॥११९॥

बिकसहिं कुमुद जिमि देखि बिधु भइ अवध सुख सोभामई ।
एहि जुगुति रामबिबाह गावहिं सकल कबि कीरति नई ।
उपवीत ब्याह उछाह जे सिय राम मंगल गावहीं ।
तुलसी सकल कल्यान ते नर नारि अनुदिनु पावहीं ॥१२०॥

# विनयपत्रिका



राग गौरी*

गाइऔ गनपति जगबंदन । संकर-सुअन भवानी-नंदन ।
सिद्धिसदन गजबदन बिनायक । कृपासिंधु सुंदर सब लायक ।
मोदकप्रिय मुद-मंगल-दाता । बिद्यावारिधि बुद्धि-बिधाता ।
माँगत तुलसिदास कर जोरें । बसहु[1] रामसिय मानस मोरें ॥१॥
दीनदयाल दिवाकर देवा । करै[2] मुनि मनुज सुरासुर सेवा ।
हिम-तम-करि केहरि करमाली । दहन दोष दुख दुरित रुजाली ।
कोक-कोकनद-लोक-प्रकासी । तेज-प्रताप-रूप-रस-रासी ।
सारथि पंगु, दिब्य रथ-गामी । हरि-संकर-बिधि-मूरति स्वामी ।
बेद-पुरान प्रगट जसु जागै । तुलसी रामभगति बर माँगै ॥२॥

को जाचिए संभु तजि आन ?

दीनदयाल भक्तआरतिहर सब प्रकार समरथ भगवान ।
कालकूट-जर जरत सुरासुर, निज पन लागि कीन्ह[3] बिषपान ।
दारुन दनुज जगत-दुखदायक मार्‍यो[4] त्रिपुर एक ही बान ।
जो गति अगम महामुनि दुर्लभ कहत संत स्रुति सकल पुरान ।
सोइ गति मरन-काल अपने पुर देत सदासिव सबहिं समान ।

---

* राग बिलावल—भा०, बेनो०, शि० । १ बसहिं—भा०, बेनी, शि० । २ कर—प्र०, करि—ज० । ३ कियो—ज०, प्र०, रा० त०, बै । ४ जार्‍यो—इ, दीन ।

सेवत सुलभ उदार कलपतरु पार्वती-पति परम सुजान ।
देहु कामरिपु रामचरन-रति तुलसिदास कहँ कृपानिधान ॥३॥

राग धनाश्री

दानि कहूँ संकर-से[1] नाहीं ।
दीनदयालु दिबोई भावत[2] जाचक सदा सोहाहीं ।
मारि कै मारु थप्यो जग मैं[3] जाकी प्रथम रेख भट माहीं ।
ता ठाकुर को रीझि निवाजिबो कह्यो क्यों परत मोहि[4] पाहीं ?
जोग कोटि करि जो गति हरि सों मुनि माँगत सकुचाहीं ।
बेद बिदित तेहि पद पुरारि - पुर कीट - पतंग समाहीं ।
ईसु उदार उमापति परिहरि अनत जे जाँचन जाहीं ।
तुलसिदास ते मूढ़ माँगने कबहुँ न पेट अघाहीं ॥४॥

बावरो रावरो नाहु[5], भवानी !
दानि बड़ो दिन, देत दये[6] बिनु, बेद-बड़ाई भानी ।
निज घर की घरबात बिलोकहु, हौ तुम परम सयानी ।
सिव की दई संपदा देखत श्रीसारदा सिहानी ।
जिन्हके भाल लिखी लिपि मेरी सुख की नहीं निसानी ।
तिन्ह रंकन्ह कहुँ नाक सँवारत हौं आयो नकबानी ।
दुख दीनता दुखी इन्हके दुख, जाचकता अकुलानी ।
यह अधिकार सौंपिए औरहिं, भीखि भली मैं जानी ।
प्रेम-प्रसंसा-विनय-ब्यंगि[10]-जुत सुनि बिधि की बर बानी ।

---

१ सम, २ भावै, ३ में—भा०, बेनीं । ४ मो—भा०, ५ नाह, ६ दिये, ७ बर बात, ८ जिनके, ९ रंकन्ह को, १० बिंग—भा० बेनी ।

तुलसी मुदित महेस, मनहिं मन जगतमातु मुसुकानी ॥५॥

राग रामकली

माँगिए गिरिजापति कासी । जासु भवन अनिमादिक दासी ।
औढर-दानि द्रवत पुनि थोरें । सकत न देखि दीन कर जोरें ।
सुख संपति मति सुगति सुहाई । सकल सुलभ संकर सेवकाई ॥
गये जे सरन आरति-के-लीन्हें । निरखि निहाल निमिष महँ कीन्हें॥
तुलसिदास जाचक जसु गावै । बिमल भगति रघुपति की पावै ।६
कस न दीन पर द्रवहु, उमाबर । दारुन-बिपति-हरन, करुनाकर ॥
बेद-पुरान कहत उदार हर । हमरि बेर का[1] भयेहु कृपनतर ॥
कवनिभगतिकीन्हींगुननिधिद्विज । होइ[2]प्रसन्नदीन्हेहुसिवपद्निज॥
जो गति अगम महामुनि गावहिं । तु[3]अपुर कीट पतंगउ पावहिं ॥
देहु कामरिपु ! रामचरन-रति । तुलसिदास प्रभु हरहु भेद-मति ७

देव बड़े, दाता बड़े, संकर बड़े भोरे ।
किये दूर दुख सबनि के जिन्ह[4] जिन्ह कर जोरे ॥
सेवा सुमिरन पूजिबो पाताखत[5] थोरे ।
दइ जग जहँ लगि संपदा[6] सुख गज रथ घोरे ॥
गाँव[7] बसत, मैं बामदेव, कबहूँ न निहोरे ।
अधिभौतिक बाधा भई, ते किंकर तोरे ॥
बेगि बोलि, बलि[8], बरजिए करतूति कठोरे ।

---

१ कस भयउ, २ होय, ३ तव—भा० बेनी०, ज० । ४ जिन—भा० । ५ पात आखत—दीन । ६ दियो जगत जहँ लगि सबै—आधुनिक पाठ । ७ गाउँ, ८ किन—प्र० ।

तुलसी दलि रूँध्यो चहै सठ साक† सिहोरे ॥ ८ ॥

सिव, सिव ! होइ प्रसन्न करि दाया ।
करुनामय, उदार-कीरति, बलि जाउँ ! हरहु निज माया ॥
जलज-नयन, गुन-अयन, मयन-रिपु, महिमा जान न कोई ।
बिनु तव कृपा रामपद-पंकज सपनेहुँ भगति न होई ॥
रिषै[1] सिद्ध मुनि मनुज दनुज सुर अपर जीव जग माहीं ।
तुअ[2] पद-बिमुख पार न पावै[3] कोउ कलप कोटि चलि जाहीं ॥
अहिभूषन, दूषन-रिपु-सेवक, देव देव त्रिपुरारी ।
मोह-निहार-दिवाकर संकर, सरन-सोक-भयहारी ॥
गिरिजा-मन-मानस-मराल, कासीस, मसान-निवासी ।
तुलसिदास हरिचरन-कमल, हर ! देहु भगति अबिनासी ॥

राग धनाश्री

देव! मोहतम-तरनि, हर, रुद्र, संकरसरन,
हरन-मम सोक, लोकाभिरामं ।
बालससि भाल, सुबिसाल लोचन-कमल
काम - सतकोटि - लावन्यधामं ॥
कुंदेंदु-कर्पूर[4]-दर गौर बिग्रह रुचिर,
तरुन-रबिकोटि तनु तेज भ्राजै ।
भस्म सर्वांगमर्द्धांग[5] सैलात्मजा,
ब्याल-नृकपाल-माला बिराजै ॥

† साखि—आधुनिक पाठ । १ रिषय—ज० ह० प्र० । २ तव—ज० । ३ न पार पाव—भा०, बेनी । ४ कंबु कुंदेंदु—भा०, बेनी । ५ अर्द्धांग—ज०, प्र० ।

मौलि संकुल-जटामुकुट-बिद्युच्छटा[1],
तटिनि बर बारि हरिचरन-पूतं ।
श्रवन कुंडल, गरलकंठ करुनाकंद,
सच्चिदानंद बंदेऽवधूतं ॥
सूल-सायक-पिनाकपानि[2] सत्रुबन-
दहन इव धूमध्वज, बृषभ-जानं ।
ब्याघ्र-गज-चर्म परिधान, बिज्ञान-घन,
सिद्ध-सुर-मुनि-मनुज-सेब्यमानं ॥
तांडव[3]-नृत्य-पर, डमरु-डिंडिमि-प्रवर,
असुभ इव भाति कल्यानरासी ।
महाकल्पांत ब्रह्मांडमंडल-दवन,
भवन कैलास, आसीन कासी ।
तज्ञ, सर्वज्ञ, जज्ञेसमच्युत, बिभो,
बिस्व भवदंससंभव, पुरारी ।
ब्रह्मेंद्र-चंद्रार्क-बरुनाग्नि-बसु-मरुत-जम-
र्च्य भवदंघ्रि [4]सर्वेधिकारी ।
अकल, निरुपाधि निर्गुन, निरंजन जन्म[5],
कर्मपथमेकमजनिर्बिकारं ।
अखिल बिग्रह, उग्ररूप सिव भूपसुर,

---

१ च्छ के स्थान पर १६६६ की प्रति में सर्वत्र केवल छ का प्रयोग ही मिलता है । भा०, शि०, बेनी आदि में च्छ का प्रयोग है । २ पिनाकासिकर—ह० प्र० ३ तांडवित—ह० प्र०, ज० । ४ सर्वाधिकारी—आधुनिक पाठ । ५ ब्रह्म—प्र० ।

सर्बगत, सर्ब, सर्वोपकारं ।
ज्ञान, बैराग्य, धन, धर्म, कैवल्य सुख,
सुभग सौभाग्य सिव सानुकूलं ।
तदपि नर मूढ़ आरूढ़ संसार-पथिं[1],
भ्रमत भव बिमुख-तव-पादमूलं ।
नष्टमति, दुष्ट अति, कष्टरत, खेदगत,
दासतुलसी संभु सरन आया ।
देहि कामारि श्रीरामपदपंकजे,
भक्तिमंनवर्त्त[2] गतभेदमाया ॥१०॥

भीषनाकार, भैरव भयंकर, भूत-प्रेत-प्रमथाधिपति, बिपतिहर्त्ता ।
मोहमूषक-मार्जार, संसार-भय-हरन, तारनतरन, करनं[3], कर्त्ता ॥
अतुल बल बिपुलबिस्तार,बिग्रह गौर,अमल अतिधवलधरनीधराभं ।
सिरसि संकुलित कल कूट पिंगल जटा-पटल सतकोटि बिद्युच्छटाभं ॥
भ्राज बिबुधापगा-आपु पावन परम मौलिमालेव सोभाबिचित्रं ।
ललित लल्लाट पर राजरजनीस कल,कलाधर,नौमि हर धनद-मित्रं ॥
इंदु-पावक-भानु-नयन, मर्दनमयन, ज्ञानगुन-अयन, बिज्ञानरूपं ।
रवनगिरिजा,भवनभूधराधिपसदा, श्रवनकुंडल,बदनछबि अनूपं ।
चर्म-असिसूलधर, डमरु सायक चाप,जान बृजभेस,करुनानिधानं ।
जरत सुर असुरनरलोकसोकाकुलं मृदुलचित अजित कृत गरलपानं ।
भस्मतनुभूषनं, ब्याघ्रचर्म्माम्बरं, उरग-नरमौलि-उरमालधारी ।

---

१ पथ—भा०, बेनी । २ मनवरत–भा०, बेनी । भवहरनि-प्र० । ३ 'करन' पर हरताल लगाकर अभय बनाया है । ४ सर चाप कर— आधुनिक पाठ ।

डाकिनी-साकिनी-खेचरं-भूचरं जंत्रमंत्र-भंजन, प्रबल कल्मषारी।
कालअतिकाल,कलिब्याल[1]-ब्यालाद-खग,त्रिपुरमर्दन,भीम-कर्मभारी।
सकल-लोकांत-कल्पांतसूलाग्रकृत दिग्गजाव्यक्त-गुन नृत्यकारी।
पाप संताप घनघोर संसृति दीन भ्रमत जगजोनि नहिं कोपि त्राता।
पाहि भैरवरूप रामरूपी रुद्र, बंधु गुर जनक जननी बिधाता।
यस्यगुनगन गनतिबिमलमतिसारदा निगमनारद प्रमुखब्रह्मचारी।
सेष सर्वेस आसीन आनंदबन, प्रनत-तुलसीदास-त्रासहारी॥११॥

सदा संकरं, संप्रदं, सज्जनानंददं, सैलकन्यावरं, परम रम्यं।
काममदमोचनं, तामरस-लोचनं बामदेवं भजे भावगम्यं।
कंबु-कुंदेंदु-कर्पूरगौरं, सिवं, सुंदरं, सच्चिदानंदकंदं।
सिद्ध-सनकादि-जोगींद्र-बृंदारका-बिष्नु-बिधि-बंद्य चरणारबिंदं।
ब्रह्मकुलवल्लभं, सुलभमतिदुर्ल्लभं, बिकटवेषं, बिभुं, बेदपारं।
नौमि करुणाकरं, गरलगंगाधरं, निर्गुणं, निर्मलं, निर्विकारं।
लोकनाथं, सोकसूलनिर्मूलिनं, सूलिनं, मोहतम-भूरि-भानुं।
कालकालं, कलातीतमजरं, हरं, कठिन-कलिकाल-कानन-कृसानुं॥
तज्ञमज्ञानपाथोधि-घटसंभवं, सर्बगं, सर्वसौभाग्य-मूलं।
प्रचुर-भव-भंजनं, प्रनत-जन-रंजनं, दासतुलसी सरन सानुकूलं १२

राग वसंत

सेवहु सिवचरन सरोज-रेनु। कल्यान-अखिलप्रद कामधेनु॥
कर्पूरगौर, करुनाउदार। संसार-सार, भुजगेंद्रहार॥
सुख-जन्म-भूमि महिमा अपार। निर्गुन, गुननायक, निराकार॥

---

१ कलिकाल—आधुनिक पाठ।

त्रयनयन, मयन-मर्दन, महेस । अहँकार-निहार-उदित-दिनेस ।
बर बाल-निसाकर मौलि भ्राज । त्रैलोक-सोकहर, प्रमथराज ।
जिन्हकहुँबिधिसुगतिनलिखीभाल। तिन्हकीगतिकासीपतिकृपाल ।
उपकारी को पर हर समान ? सुर असुर जरत कृत गरलपान ।
बहु कल्प उपाय *करिय अनेक । बिनु संभु-कृपा नहिं भो[1] बिबेक ।
बिज्ञान-भवन,गिरिसुता-रमन । कहि[2]तुलसिदास ममत्रास-समन १३
देखोदेखोबनुबन्योआजुउमाकंत।मनोदेखनतुम्हहिंआईरितुबसंत ।
मा[3]नो तनुदुति चंपक-कुसुममाल । बर बसन नील नूतन तमाल ॥
कल कदलि जंघ, पद कमल लाल । सूचति कटि केहरि, गति मराल ॥
भूषन प्रसून बहु बिबिध रंग । नूपुर किंकिनि कलरव-बिहंग ॥
कर नवल बकुल-पल्लव रसाल । श्रीफल कुच, कंचुकि लताजाल ॥
आनन सरोज, कच मधुपपुंज । लोचन बिसाल नव नीलकंज ॥
पिक-बचन चरित बर बरहि कीर । सित सुमन हास, लीला समीर ॥
कहि तुलसिदास सु[4]नि सिव सुजान । उर बसि प्रपंच रचै पंचबान ॥
करि कृपा हरिय भ्रमफं[5]दु काम । जेहिं हृदयँ बसहिं सुखरासि राम १४

राग मारू

दुसह-दोष-दुख-दलनि करु देवि ! दाया ।
बिश्वमूलासि, जन-सानुकूलासि, कर[6]सूलधारिणि, महामूल माया ॥
तडितगर्भांगि सर्वांग सुंदर लसत, दिब्य पट, भब्य भूषन बिराजै ।
बालमृगमंजु-खंजन-बिलोचन, चंदबदन, लखि कोटि रतिमार लाजै ।

* उपाया करि अनेकु—१६६६ की प्रति । १ भव—शि० । २ कह—ज०, ह० प्र० । ३ जनु—ह० प्र० । ४ सुनु—ह० प्र० । ५ फंद—ह० प्र० प्र०, ६ कर—ज० प्र० ।

रूप-सुख-सील-सीमासि भीमासि रामासि बामासि बर बुद्धि बानी।
छमुख-हेरंब-अंबासि जगदंबिके! संभुजायासि जय जय भवानी।
चंड-भुजदंड-खंडनि बिहंडनि, मुंड महिषमद-भंग करि अंग तोरे।
सुंभ निःसुंभ कुंभीस रणकेसरिनि, क्रोधबारिधि बैरिबृंद बोरे।
निगम-आगम-अगम,गुर्बि तवगुनकथन उर्बिधरकरत जेहिसहसजीहा।
देहि मा! मोहिंपनुपेमु यहनेमुनिजरामघनस्याम, तुलसीपपीहा।१५।

राग सारंग ( रामकली )

जय जय जग जननि,देवि,सुर-नर-मुनि-असुर सेवि,
भगत[1] भूति दायिनि, भयहरनि, कालिका।
मंगल-मुद - सिद्धिसदनि, पर्बसर्बरीस - बदनि,
ताप - तिमिर - तरुनतरनि - किरनमालिका॥
वर्मचर्मकर कृपान, सूलसेलधनुषबान-
धरनि, दलनि दानवदल, रनकरालिका।
पूतना पिसाच प्रेत साकिनि डाकिनि[2] समेत,
भूत ग्रह बेताल खग मृगाल-जालिका॥
जय महेसभामिनी, अनेकरूप - नामिनी,
समस्त - लोकस्वामिनि[3], हिमसैलबालिका।
रघुपति-पद परम प्रेम तुलसी चहै अचल नेमु,
देहि है प्रसन्न, पाहि प्रनतपालिका!॥१६॥
जय जय भगीरथनंदिनि, मुनिचय-चकोरचंदिनि,

---

१ भक्त—भा०। भक्ति—बेनी, प्र०। २ डाकिनि साकिनि—प्र०। ३ स्वामिनी—भा०, बेनी।

नर-नाग-बिबुधबंदिनि, जय जह्नुबालिका ।
बिष्नुपदसरोजजासि, ईस-सीस पर बिभासि,
त्रिपथगासि, पुण्य[1]पासि, पापछालिका ॥
बिमल बिपुल बहसि बारि, सीतल त्रयतापहारि,
भवँर बर, बिभंगतर तरंगमालिका ॥
पुरजन-पूजोपहार सोभित ससि-धवल धार,
भंजनि-भवभार, भक्तिकल्प-थालिका ।
निजतटबासी बिहंग, जल-थलचर पसु पतंग,
कीट, जटिल तापस सब सरिस पालिका ॥
तुलसी तव तीर तीर सुमिरत रघुबंस बीर,
बिचरत मति देहि मोह-महिष-कालिका ! ॥१७॥

राग रामकली ( धनाश्री )

जयति जय सुरसरी जगदखिल-पाविनी[2] ।
बिष्नु-पदकंज मकरंद-इव अंबुबर बहसि,
दुख दहसि अघबृंद - बिद्राविनी ।
मिलित जलपात्र अज - जुक्तहरिचरनरज,
बिरजतर बारि[3] त्रिपुरारिसिर - धामिनी ।
जह्नु-कन्या धन्य, पुन्यकृत सगरसुत, भूधर-द्रोनि-बिद्दरनि बहुनामिनी
जच्छ गंधर्व मुनि किन्नरोरग दनुज मनुज मज्जहिं सुकृतपुंज जुतकामिनी
स्वर्गसोपान, बिज्ञान-ज्ञानप्रदे ! मोहमदमदन-पाथोज बनजामिनी[4] ॥

---

१ रासि—ह० प्र० । २ पावनी —ह० प्र० । ३ बर । ४ हिमि—भा० में 'बन' पर चिन्ह = देकर हाशिए पर 'हिमि' बनाया गया है । बेनो में 'बन' है ।

हरित गंभीर बानीर दुहुँ तीर बर मध्य धारा बिसद बिश्वअभिरामिनी
नील पर्यंक कृत सयन सर्पेस जनु सहससीसावली स्रोत सुरस्वामिनी
अमितमहिमाअमितरूप भूपावली मुकुटमनि-बंदिते ! लोकत्रयगामिनी ।
देहिरघुबीरपदप्रीतिनिर्भरमातु ! दासतुलसीत्रासहरनिभवभामिनी ॥

राग रामकली ( बिलावल–प्र० ज० )

हरति पाप त्रिबिधताप सुमिरत सुरसरित ।
बिलसत महि कल्पबेलि मुद-मनोरथ-फरित ॥
सोहत ससिधवल-धार सुधा-सलिल-भरित ।
बिमलतर तरंग लसत रघुबर के से चरित ॥
तो बिनु जगदंब गंग ! कलिजुग का करित ?
घोर भव-अपार-सिंधु तुलसी कैसे[1] तरित ? ॥१९॥

ईससीस बससि, त्रिपथ लससि नभ-पताल-धरनि ।
मुनि, सुर, नर, नाग, सिद्ध, सुजन मंगल-करनि ॥
देखत दुख-दोष-दुरित-दाह-दारिद-दरनि ।
सगरसुवन-साँसति-समनि, जलनिधि-जल-भरनि ॥
महिमा की अवधि करसि बहु बिधि-हरि-हरनि ।
तुलसी करु बानि बिमल बिमल-बारि-बरनि ॥२०॥

राग बिलावल

जमुना ज्यों ज्यों लागी बाढ़न ।
त्यों त्यों सुकृत सुभट कलि भूपहिं निदरि लगे बाँह[1]-काढ़न ॥
ज्यों ज्यों जल मलीन त्यों त्यों जमगन-मुख मलीन लहैं आढ़ न ।

---

१ किमि ( ७४ ) । बहि—ह० प्र० ।

तुलसिदास जगदघ जवास ज्यों अनघ-आगि[1] लागे डाढ़न २१

राग रामकली*

सेइअ सहित सनेह देहभरि कामधेनु कलि कासी ।
समनि-सोक-संताप-पाप-रुज, सकल-सुमंगल-रासी ॥
मरजादा चहुँ ओर चरन बर सेवत[2] सुरपुरबासी ।
तीरथ सब सुभ अंग, रोम सिवलिंग अमित अबिनासी ॥
अंतरअयनु अयनु भल, थन फल, बच्छ बेद-बिस्वासी ।
गलकंबल बरना बिभाति, जनु लूम-लसति सरिता-सी ॥
दंडपानि भैरव बिषान, मलरुचि खलगन भयदा सी ।
लोलदिनेस तिलोचन लोचन, करनघंट घंटा-सी ॥
मनिकरनिका-बदन-ससि सुंदर, सुरसरि सुखसुषमा सी ।
स्वारथ - परमारथ - परिपूरन पंचकोस महिमा सी ॥
बिस्वनाथ पालक कृपालचित, लालति नित गिरिजा सी ।
सिद्धि सची सारद पूजहिं, मनु जुगवत[3] रहति रमा सी ॥
पंचाच्छरी प्रान, मुद माधव, गव्य सुपंचनदा सी ।
ब्रह्म जीव सम राम नाम दोउ आखर बिस्वबिकासी ॥
चारितु चरति करम कुकरम करि मरत जीवगन घासी ।
लहत परमपद पय पावन जेहि, चहत प्रपंच-उदासी ॥
कहत पुरान रची केसव निज कर-करतूति-कला सी ।

---

१ संवत् १५ में 'आगि' पर किसी ने मेघ बनाया है । २ सेवित—भा० प्र० । ३ जोगवत—ह० प्र० ।

* आधुनिक प्रतियों में 'राग भैरव' है ।

तुलसी बसि हरपुरी राम जपु जौं भयो चहै सुपासी ॥२२॥

राग वसंत ( कान्हरा—प्र० )

सब सोचबिमोचन चित्रकूट । कलिहरन, करनकल्यान बूट ॥
सुचि अवनि सुहावनि आलबाल । कानन बिचित्र, बारी बिसाल ॥
मंदाकिनि-मालिनि सदा सींच । बर-बारि बिषम नर नारि नीच ॥
साखा, सुसृंग, भूरुह, सुपात । निरभर मधु बर मृदु मलयवात ॥
सुक-पिक-मधुकर-मुनिबर-बिहारु । साधन-प्रसून, फलचारि चारु ॥
भवघोरघाम-हर सुखद छाँह । थप्यो थिर प्रभाउ जानकीनाह ॥
साधक सुपथिक बड़े भाग्य[1] पाइ । पावत अनेक अभिमत अघाइ ॥
रस एक, रहित-गुनकरमकाल । सिय राम लखन पालक कृपाल ॥
तुलसी जो राम-पद चहिय[2] प्रेम । सेइय गिरि कर[3] निरुपाधि नेम २३

राग कान्हरा ( वसंत—प्र० )

अब चित चेति[4] चित्रकूटहि चलु ।
कोपित कलि, लोपित मंगल-मग, बिलसत बढ़त मोह-माया-मलु ॥
भूमि बिलोकि[5] राम-पद-अंकित, बन बिलोकि रघुबर-बिहार-थलु ।
सैलसृंग भवभंगहेतु लखि, दलन कपट-पाखंड-दंभ-दलु ॥
जहँ जनमे जगजनक जगतपति बिधि हरिहर परिहरि प्रपंच छलु ।
सकृत प्रबेस करत जेहि आस्रम बिगत-बिषाद भये पारथ नलु ॥
न करु बिलंब, बिचारु चारु मति, बरष पाछिले[6] सम अगिले पलु ।

---

१ भाग—ज० । २ चहहि—प्र० । ३ करि—ह० प्र०, प्र० ज० । ४ चेतु, ५ बिलोकु, ६ पाछिलो सम आगिलो—बेनी ।

मंत्र सो जाइ जपहि जो जपत भै[1] अजर अमर हर अँचइ हलाहलु ॥
राम-नाम-जप-जाग करत नित, मज्जत पय पावन पीवत जलु ।
करिहैं राम भावतो मन को, सुख-साधन अनयास महा फलु ॥
कामदमनि कामता-कलपतरु सो जुग जुग जागत जगतीतलु ।
तुलसी तोहि बिसेष बूझिये एक प्रतीति, प्रीति, एकै बलु २४

राग धनाश्री

जयति अंजना-गर्भ-अंभोधि-संभूत-बिधु बिबुधकुल-कैरवानंदकारी।
केसरी-चारु-लोचन-चकोरक-सुखद, लोकगन-सोकसंतापहारी ॥
जयति बालार्क[2] कपि-केलि-कौतुक-उदित-चंडकरमंडल-ग्रासकर्त्ता ।
राहु-रबि-सक्र-पबि-गर्ब-खर्बीकरन,सरनभयहरन,जयभुवनभर्त्ता॥
जयति धीरधुर बीर रघुबीर[3]-हित रुद्रअवतार संसारपाता ।
बिप्र-सुर-सिद्ध-मुनि-आसिषाकार- बपुष-
बिमल-गुन-बुद्धि-बारिधि बिधाता ॥
जयति सुग्रीव-सिक्षादि-रक्षन-निपुन बालि-बलसालि-बध-मुख्य-हेतू ।
जलधि-लंघन-सिंह,सिंहिका-मद-मथन,रजनिचर-नगर-उत्पातकेतू ॥
जयति भूनंदिनी-सोच-मोचन,बिपिनदलन,घननादबस-बिगतसंका
लूमलीलानलज्वालमालाकुलित[4] होलिकाकरन-लंकेसलंका ॥
जयतिसौमित्रि रघुनंदनानंदकर, रिच्छ-कपि-कटक-संघटबिधाई ।
बद्ध[5]-सागर-सेतु, अमरमंगलहेतु, भानुकुलकेतु-रनबिजयदाई ॥
जयतिजय[6]बज्रतनु,दसन,नख,मुखबिकट,चंड-भुजदंड-तरु,सैल-पानी

---

१ भए ( ह० प्र० ) । २ जय बाल—भा०, बेनी० । ३ धुरधीर रघुबीर रनधीर—भा०, ह० प्र० । ४ लीला अनल—बेनी । ५ बाँधि बारिधि—ह० प्र०, ज० । ६ जयति—१६६६ ।

समर-तैलिकजंत्र तिल तमीचर-निकर पेरि डारे सुभट घालि घानी ॥
जयति दसकंठ-घटकर्ण-बारिदनाद-कदन-कारन, कालनेमि-हंता ।
अघट-घटना-सुघट,सुघट-बिघटन-बिकट भूमि-पाताल-जल-गगन-गंता
जयति बिस्व-बिख्यात बानैत,बिरुदावली बिदुषबरनत बेदबिमलबानी
दासतुलसीत्रास-समन सीतारमन-संग सोहत[1] राम राजधानी ॥२५॥
जयति मर्कटाधीस मृगराज-बिक्रम महादेव मुदमंगलालय कपाली ।
मोह-मद-कोह-कामादि-खल-संकुला-घोरसंसार-निसि-किरणमाली ॥
जयति लसदंजनादितिज कपि-केसरी-कस्यप-प्रभव-जगदार्त्तिहारी[2]
लोक-लोकप-कोक-कोकनद-सोकहर-हंस हनुमानकल्यानकारी[3] ॥
जयति सुबिसाल बिकराल-बिग्रह,बज्र-सार सर्बांग भुजदंड भारी ।
कुलिस नख दसन बल बसति[4] बालधि-बृहद्[3] बैरि-सस्त्रास्त्रधर-कुधरधारी
जयतिजानकी-सोचसंताप-मोचन,रामलक्ष्मणानंद-बारिज-बिकासी ।
कीस-कौतुक-केलि-लूम-लंकादहन दलन-कानन-तरुन-तेजरासी ॥
जयति पाथोधि पाषान-जलजान-कर जातुधान-प्रचुर-हर्ष-हाता ।
रुष्ट[5]-रावण-कुंभकर्ण-पाकारिजित्-मर्मभित्-कर्म-परिपाक-दाता ॥
जयति भुवनैकभूषन,बिभीषन-बरद-बिहित-कृत, रामसंग्राम-साका
पुष्पकारूढ़-सौमित्रि-सीता- सहित-भानुकुलभानु-कीरति-पताका ॥
जयति पर-जंत्रमंत्राभिचार-ग्रसन, कार्मन-कूट-कृत्यादि-हंता ।
साकिनी-डाकिनी-पूतना - प्रेत-बैताल-भूत - प्रमथ-जूथ - जंता ॥
जयति बेदांतबिद्विबिधबिद्या-बिसद-बेदबेदांगबिद ब्रह्मवादी ।

---

१ सोभित—भा०, बेनी०, ज० प्र० । हर्त्ता २ कर्त्ता ३ बृहद्बीर—भा०, बेनी । ४ बर लसति—आधुनिक पाठ । ५ दुष्ट—ह० प्र० ।

ज्ञान-बैराग-बिज्ञान भाजन बिभो ! बिमलगुन गनत सुक नारदादी
जयति काल-गुन-कर्म-माया-मथन, निश्चल-ज्ञान ब्रत, सत्यरत, धर्म चारी
सिद्ध-सुरबृंद-योगींद्र-सेवित सदा दासतुलसी प्रणत-भय-तमारी २६
जयति मंगलागार, संसारभारापहर बानराकार, बिग्रह-पुरारी ।
राम-रोषानल-ज्वालमालामिस-ध्वांतचर-सलभ-संहारकारी ॥
जयति मरुदंजनामोद-मंदिर, नतग्रीव-सुग्रीव-दुःखैक-बंधो ।
जातुधानोद्धत-क्रुद्ध-कालाग्निहर, सिद्ध-सुर-सज्जनानंदसिंधो ॥
जयति रुद्राग्रणी, बिश्ववंद्याग्रणी, बिश्वबिख्यात भट चक्रवर्त्ती ।
सामगाताग्रणी, कामजेताग्रणी, रामहित, रामभक्तानुवर्त्ती ॥
जयति संग्राम-जय, रामसंदेसहर[2], कोसला-कुसल-कल्यानभाखी ।
रामबिरहार्कसंतप्त-भरतादिनरनारि-सीतलकरन-कल्पसाखी ॥
जयति सिंहासनासीनसीतारमन निरखि निर्भर-हरष नृत्यकारी ।
रामसम्राज-सोभा-सहित सर्वदा तुलसिमानस-रामपुर-बिहारी ॥ २७
जयतिबातसंजात, बिख्यात बिक्रम, बृहद्बाहु, बलबिपुल, बालधिबिसाला
जातरूपाचलाकार-बिग्रह लसत-लोमबिद्युल्लता-ज्वालमाला ॥
जयति बालार्क-बर-बदन, पिंगल नयन, कपिस-कर्कस-जटाजूटधारी ।
बिकट भ्रुकुटी, बज्र दसन नख-बैरि-मदमत्त-कुंजर-पुंज-कुंजरारी ।
जयति भीमार्जुन-ब्यालसूदन-गर्बहर धनंजय-रथत्रानकेतू ।
भीषम-द्रोण-कर्णादि-पालित, कालदृक्, सुजोधन-चमू-निधनहेतू ॥
जयति गतराज्य-दातार, हंतार-संसार-संकट, दनुज-दर्पहारी ।
ईति अति भीति-ग्रह-प्रेत-चौरानल-ब्याधिबाधा समन घोर मारी ॥

१ बिद्या—भा०, बेनी० । २ सदेह—बैनी० ।

जयति निगमागम-व्याकरण करणलिपि काव्य-कौतुक-कला कोटिसिंधो
सामगायक, भक्त-काम-दायक, बामदेव-श्रीराम-प्रियप्रेमबंधो ॥
जयति धर्मांसु-संदग्ध-संपाति-नवपक्ष-लोचन-दिव्यदेह-दाता ।
कालकलि-पाप-संताप-संकुल-सदा-प्रनत-तुलसीदास-तात-माता॥ २८॥

जयति निर्भरानंद-संदोह कपिकेसरी केसरीसुवन भुवनैकभर्त्ता ।
दिव्य-भूम्यंजना-मंजुलाकरमणे, भक्त-संताप-चिंतापहर्त्ता ॥
जयति धर्मार्थकामापवर्गद बिभो ! ब्रह्मलोकादि-बैभव-बिरागी ।
बचन-मानस-कर्म सत्य-धर्मव्रती जानकीनाथ-चरणानुरागी ॥
जयति बिहगेस-बल-बुद्धि-बेगाति-मद-मथन, मन्मथ-मथन, ऊर्द्ध्वरेता ।
महानाटक-निपुन, कोटि-कबिकुल-तिलक, गानगुन-गर्ब-गंधर्ब-जेता ॥
जयति मंदोदरी-केसकर्षण बिद्यमान-दसकंठ भटमुकुट-मानी ।
भूमिजा-दुःख-संजात-रोषांतकृत जातनाजंतु-कृत-जातुधानी ॥
जयति रामायण-श्रवन-संजात-रोमांच-लोचनसजल-सिथिलबानी ।
रामपदपद्म-मकरंद-मधुकर पाहि ! दासतुलसी-सरण सूलपानी ॥२९॥

राग सारंग

जाके गति है हनुमान की ।
ताकी पैज पूजि आई यह रेखा कुलिस पषान की ॥
अघटित-घटन, सुघट-बिघटन, ऐसी बिरुदावलि नहिं आन की ।
सुमिरत संकट-सोच-बिमोचनि मूरति मोदनिधान की ॥
तापर सानुकूल गिरिजा, हर, लखनु, रामु, अरु जानकी ।
तुलसी कपि की कृपा-बिलोकनि खानि सकल कल्यान की ॥३०॥

राग सारंग ( गौरी )

ताकिहै तमकि ताकी ओर को ?
जाके है सब भाँति भरोसो कपि केसरीकिसोर को ॥
जनरंजन, अरिगन-गंजन, मुखभंजन खल बरजोर को ।
बेद पुरान प्रगट पुरुषारथु, सकल सुभट-सिरमोर को ॥
उथपै-थपन, थपै-उथपन पन बिबुधबृंद-बंदिछोर को ।
जलधि लंघि, दहि लंक प्रबल-दल-दलन निसाचर घोर को ॥
जाको बालबिनोद समुझि[1] जिय डरत दिवाकर भोर को ।
जाकी चिबुकचोट चूरन कियो[2] रद-मद कुलिस कठोर को ॥
लोकपाल अनुकूल बिलोकिबो चहत बिलोचन-कोर को ।
सदा अभय जयमय[3]-मंगलमय जो सेवकु रनरोर को ॥
भगत-कामतरु नामु राम परिपूरन चंद चकोर को ।
तुलसी फल चार्‍यो करतल, जसु गावत गई-बहोर को ॥३१॥

राग बिलावल

ऐसी तोहि न बूझिये हनुमान हठीले ।
साहेब कहूँ न राम से, तो से न उसीले[4] ॥
तेरे देखत सिंह के सिसु-मेंढुक लीले ।
जानत हौं कलि तेरेऊ मनो गुनगन कीले ॥
हाँक सुनत दसकंध के भए बंधन ढीले ।
सो बल गयो, किधौं भयो[5] अब गर्ब-गहीले ॥

---

१ जिय २ किय—भा०, बेनी । ३ सदा सो अभय मोद—भा० । सदा सु अभय मोद—बेनो, बेनी में पहले 'सदा अभय जय मुद' पाठ था । ४ तोसे न बसीले—५१, १५ । ५ भये—ह० प्र० ।

सेवक को परदा फटै, तू*समरथ सी ले।
अधिक आपु तें आपुनो सुनि मान सही ले॥
सासति तुलसीदास की देखि सुजस तुही ले।
तिहूँ काल तिनको भलो जे रामरँगीले॥३२॥

समरथ सुवन समीर के रघुबीर पियारे।
मोपर कीबे तोहि जो करि लेहि भिया, रे॥
तेरी महिमा तें चलैं चिंचिनी-चियाँ रे।
अँधियारो मेरी बार क्यों[3]? त्रिभुवन-उँजियारे।
केहि करनी जन जानि कै सनमान किया रे।
केहि अघ अवगुन आपनो करि डारि दिया रे॥
खायो खोंची माँगि मैं तेरो नाम लिया रे।
तेरे बल, बलि आजु लौं जग जागि जिया रे॥
जौ तोसों होतो फिरो मेरो हेतु हिया रे।
तौ क्यों बदन देखावतो कहि बचन इया रे॥
तो सो ज्ञाननिधान को सर्वज्ञ बिया रे।
हौं समुझत साईं-द्रोहि की गति छार-छिया रे॥
तेरे स्वामी राम-से, स्वामिनी सिया रे।
तहँ तुलसी कहँ कौन की काको तकिया रे?॥३३॥

अति आरत, अति स्वारथी, अति दीन दुखारी।
इनको बिलगु न मानिये बोलहिं न बिचारी॥
लोक-रीति देखी सुनी, ब्याकुल नर नारी।

* तुम—१६६६। २ सुनि—ह० प्र०। ३ कों—१६६६।

अति बरषे अनबरषेउ[1] देहिं दैवहिं गारी ॥
ना कहि आये[2] नाथ सों भय साँसति भारी ।
"कहि आयो[3], कीबी छमा निज ओर निहारी" ॥
समय साँकरे सुमिरिये समरथ हितकारी ।
सो सब बिधि ऊपर करै अपराध बिसारी ॥
बिगरी सेवक की सदा साहबहिं सुधारी ।
तुलसी पर तेरी कृपा निरुपाधि निनारी[4] ॥३४॥

कटु कहिये गाढ़े परे सुनि समुझि सुसाईं ।
करहिं अनभलेहु को भलो आपनी भलाई ॥
समरथ सुभ जो पावई, बीर, पीर पराई ।
ताहि तकै सब ज्यों नदी बारिधि न बुलाई ॥
अपने अपने को भलो चहैं लोग लुगाई ।
भावै जो जेहि तेहि भजै सुभ असुभ सगाई ॥
बाँहबोल दै थापिये जो निज बरिआई ।
बिनु सेवा सो पालिये सेवक की नाई ॥
चूक चपलता मेरियै, तू बड़ो बड़ाई ।
होत आदरे ढीठ हौं अति नीच निचाई ॥
बंदिछोर बिरुदावली निगमागम गाई ।
नीको तुलसीदास को[6] तेरियै निकाई ॥

१ अनबरषेहूँ—७४, ७१, ह० प्र० । २ आएउ—बेनी । ३ भायो-१५ ।
४ निआरो-१५ ह० प्र० । ५ सुनु । ६ तेरि ही-आधुनिक ।

राग गौरा ( गौरी )

मंगलमूरति मारुतनंदन । सकल-अमंगल-मूल-निकंदन ॥
पवनतनय संतन-हितकारी । हृदय बिराजत अवधबिहारी ॥*
मातुपिता गुर गनपति सारद । सिवा समेत संभु सुक नारद ॥
चरन बंदि बिनवौं सब काहू । देहु रामपद-नेहु-निबाहू ॥
बंदौं राम लखन बैदेही । ते[1] तुलसी के सहज[2] सनेही ॥३६॥

राग केदारा

लाड़िले लखनलाल हित हौ जन के ।
सुमिरे संकटहारी, सकल सुमंगलकारी, पालक कृपाल अपने पन के ।
धरनी-धरनहार भंजन-भुवनभार, अवतार साहसी सहसफन के ।
सत्य-संध, सत्यब्रत, परमधर्मरत, निर्मल करम बचन अरु मन के ।
रूपकेनिधान, धनुबानपानि, तूनकटि, महाबीर-बिदित, जितैयाबड़ेरनके
सेवक-सुखदायक, सबल, सबलायक, गायक जानकीनाथ गुनगनके ।
भावते भरतके, सुमित्रासीताके दुलारे, चातक चतुर राम-स्यामघनके ।
बल्लभ उर्मिलाके सुलभ सनेसबस, धनीधन तुलसीसे निर्धन के ॥३७॥

राग धनाश्री

जयति लक्ष्मणानंत भगवंत भूधर, भुजगराज, भुवनेस, भूभारहारी ।
प्रलयपावक-महाज्वाल-माला-बमन, समन-संताप, लीलावतारी ॥
जयतिदासरथि, समर-समरथ, सुमित्रासुअन, सत्रुसूदन, रामभरतबंधो
चारु-चंपकबरन, बसनभूषन-धरन दिब्यतर, भव्य, लावन्यसिंधो ।

---

* यह पंक्ति केवल प्र०, शि०, ज०, १५, ५१, ७४, ह० प्र० प्रतियों में है ।
१ जे, २ परम—भा०, बेनी, प्र० ।

जयति गाधेय-गौतम-जनक सुखजनक बिस्वकंटक-कुटिल-कोटिहंता।
बचन-चय-चातुरी-परसुधर-गर्बहर, सर्वदा रामभद्रानुगंता।
जयतिसीतेस-सेवासरस,बिषयरस-निरस,निरुपाधि,धुरधर्मधारी।
बिपुल-बलमूल, सार्दूलबिक्रम, जलदनादमर्दन, महाबीर भारी।
जयति संग्राम-सागर-भयंकर-तरन-रामहित-करन-बरबाहु-सेतू।
उर्मिलारवन, कल्यानमंगलभवन,दासतुलसी-दोष-दवन-हेतू ॥३८॥
जयतिभूमिजारमन-पदकंजमकरंद-रसरसिक-मधुकरभरतभूरिभागी।
भुअन-भूषन-भानुबंस-भूषन, भूमिपाल-मनि-रामचंद्रानुरागी।
जयति बिबुधेस-धनदादिदुर्लभ महाराज-सम्राट[1]-पद-सुख[2] बिरागी।
खड्गधाराब्रतीप्रथमरेखा प्रकट, सुद्ध-मति-जुवति-पति पेम-पागी।
जयति निरुपधि,भक्तिभावजंत्रित-हृदय, बंधुहित-चित्रकूटाद्रिचारी।
पादुकानृपसचिव पुहुमिपालक परम धर्मधुर धीर[3] बर बीर भारी।
जयति संजीवनी-समय-संकट हनूमान धनुबान महिमा बखानी।
बाहुबल-बिपुल,परमिति पराक्रमअतुल,गूढ़गतिजानकीजानि जानी।
जयति रनअजिर-गंधर्वगनगर्बहर फेरि किये राम-गुनगाथ-गाता।
मांडवी-चित्तचातक-नवांबुदबरन,सरन-तुलसीदास-अभयदाता ३६
जयति जय सत्रु-करि-केसरी सत्रुघन[4] सत्रु-तम-तुहिनहर-किरनकेतू।
देव! महिदेव-महि-धेनु-सेवक-सुजन-सिद्ध-मुनि सकल-कल्यान-हेतू।
जयति सर्बांगसुंदर सुमित्रासुअन भुअनबिख्यात भरतानुगामी।
वर्म-चर्मासि-धनु-बान-तूनीरधर सत्रुसंकट-समन यत्प्रनामी।

---

१ संम्राज—ह० प्र०, १५। २ सुख पद—भा०, बे, १५, ७४, ५१।
३ धीर गंभीर—भा०, बेनी। ४ सत्रुघन तम—१६६६।

जयतिलवनांबुनिधि-कुंभसंभव,महादनुज-दुर्जन-दलन, दुरितहारी ।
लक्ष्मनानुज, भरत-राम-सीता-चरनरेनु-भूषित-भालतिलकधारी ।
जयतिश्रुतिकीर्ति-वल्लभसुदुर्लभसुलभनमतनमंद-भक्त-भक्तिदाता ।
दासतुलसीचरनसरनसीदत,विभो!पाहि!दीनार्त्त-संताप-हाता।४०।

राग केदार

कबहुँक अंब औसर पाइ ।
मेरिऔ सुधि द्याइबी कछु करुन-कथा चलाइ ॥
दीन सब अँगहीन खीन मलीन अघी अघाइ ।
नामु लै भरै उदरु एक प्रभु-दासि-दासु कहाइ ॥
बूझिहैं 'सो है कौन'? कहिबो नाम दसा जनाइ ।
सुनत रामकृपालु कें मेरी बिगरियो बनि जाइ ॥
जानकी जगजननि जन की कियें बचन-सहाइ ।
तरै तुलसीदास भव तव-नाथ-गुनगन गाइ ॥४१॥

कबहुं समय सुधि द्याइबी मेरी मातु जानकी ।
जनु कहाइ नाम लेत हौं कियें पन चातक ज्यों,प्यास सुपेम-पान की ।
सरलप्रकृति आपु जानिए करुना-निधान की ।
निजगुन अरिकृतअनहितौ दास-दोषसुरतिचितरहतिनदियेंदानकी।
बानि बिसमरनसील है मानद अमान की ।
तुलसिदासनबिसारिएमनक्रमबचनजाकेसपनेहुँगतिनआनकी।४२।

जयति सच्चिदव्यापकानंद यद्ब्रह्म-विग्रहाव्यक्त लीलावतारी ।

---

१ भक्ति अभय—ज० । २ कहिबी—ह० प्र०, भा०, बे० । ३ बिसारन—७४, ५१ । ४ विग्रह व्यक्त—बेनी, प्र० ज० ।

बिकल-ब्रह्मादि-सुरसिद्ध-संकोचबस-बिमल-गुन-गेह-नरदेह-धारी ।
जयति कोसलाधीस-कल्यान, कोसलसुता-कुसल, कैवल्य फल-चारुचारी
बेदबोधित-कर्म-धर्म-धरनी-धेनु-बिप्र-सेवक-साधु-मोदकारी ।
जयति रिसि-मख-पाल, समनसज्जनसाल, पाप[1]बस-मुनिबधू-साप[2]हारी
भंजि भवचाप, दलि दाप भूपावली, सहित भृगुनाथ नतमाथ भारी ।
जयति धुरधीर रघु[3]बीर धार्मिक ! गुरु-मातु-पितु-बंधु-बचनानुसारी ।
चित्रकूटाद्रि-बिंध्याद्रि-दंडकबिपिन-धन्यकृत, पुन्यकानन-बिहारी ।
जयति पाकारिसुत-काक-करतूति-फलदानि, खनिगर्त्तगोपितबिराधा ।
दिब्य-देवी-बेष देखि, लखि निसिचरी जनु बिडंबित करी बिश्वबाधा ।
जयति खर-त्रिसिर-दूषन-चतुर्दससहस-सुभट-मारीच-संहारकर्त्ता ।
गीध-सबरी-भक्ति-बिबसकरुनासिंधु, चरित-निरुपाधि त्रिबिधार्ति-हर्त्ता
जयति मदअंधकुकबंधबधि, बालि-बलसालिबधि, करन-सुग्रीव-राजा ।
सुभट-मर्कट-भालु-कटक-संघट सजत, नमित पद रावनानुज नेवाजा ।
जयति पाथोधि-कृत-सेतु-कौतुकहेतु, कालमन अगम लइ ललकि लंका ।
सकुल सानुजसदल दलित दसकंठ रन, लोकलोकप किये रहितसंका ।
जयति सौमित्रि-सीता-सचिव-सहित चले पुष्पकारूढ़ निज[4] राजधानी
दासतुलसी मुदित अवधबासी सकल, राम भये भूप, बैदेहि रानी ४३

जयति राजराजेंद्रराजीवलोचनराम-नाम कलिकामतरु, सामसाली
अनयअंभोधिकुंभज निसाचरनिकर तिमिरघनघोरखरकिरनमाली ।
जयति मुनिदेव नरदेव दसरत्थ के, देव-मुनि-बंद्य किये अवधबासी ।

१ साप, २ पाप—ह० प्र० । ३ रघुबीर धुरधीर धार्मिक—बेनी, धार्मिक धुरधीर रघुबीर—५१ । ४ निज शब्द ७४, ५१ की प्रतियों में नहीं है ।

लोकनायककोकसोक-संकटसमन, भानुकुल-कमल-कानन-बिकासी
जयति सिंगार-सर-तामरस-दाम-द्युति-देह, गुनगेह, बिस्वोपकारी ।
सर्व-सौभाग्य-सौंदर्य-सुषमारूप, निज मनोभव कोटि-गर्ब हारी[1] ।
जयति सुभग सारंगसुनिखंगसायक-सक्ति-चारुचर्मासिबरबर्मधारी
धर्मधुर धीर रघुबीर भुजबल-अतुल, हेलया दलित भूभार भारी ।
जयतिकलधौतमनिमुकुटकुंडलश्रवनतिलक भलिभाल बिधुबदनसोभा
दिव्यभूषनबसन, पीत उपवीत किये ध्यान कल्यानभाजन न को भा
जयतिभरतसौमित्रिसत्रुहन[2]सेवित सुमुख, सचिव-सेवकसुखदसर्वदाता
अधम आरत दीनपतित पातक-पीन, सकृत नतमात्र कहँ[3] पाहि पाता ।
जयतिजयभुवन दसचारिजसजगमगत, पुन्यमय, धन्यजयराम, राजा
चरितसुरसरितकबिमुख्यगिरिनिःसरितपिबतमज्जतमुदितसतसमाजा
जयति बर्नाश्रमाचार-पर-नारिनर, सत्य-सम-दम-दया-दान-सीला ।
बिगत दुखदोष, संतोष सुख सर्वदा, सुनत गावत रामराजलीला ॥
जयति बैराग्य-बिज्ञान-बारांनिधे नमत नर्मद पाप-ताप-हर्त्ता ।
दासतुलसी चरनसरन संसयहरन देहिं अवलंब बैदेहिभर्त्ता ॥४४॥

राग गौरी

श्रीरामचंद्र कृपाल[5] भजु मन हरन-भवभय-दारुनं ।
नवकंज-लोचन, कंजमुख, करकंज, पदकंजारुनं ॥
कंदर्प-अगनित-अमित-छबि, नवनील-नीरद[6]-सुंदरं ।

---

१ गर्वापहारी—आधुनिक । २ सत्रुघ्न—ह० प्र० । ३ कहि—बेनी, कहे—आधुनिक । ४ मय—१५, ५१ । ५ कृपालु—भा० ब०, ह० प्र०, १५, ज० । ६ नीरज—७४, ५१ प्र०, १५, ह० प्र०, ज० । बेनी में 'द' पर हरताल लगाकर 'ज' बनाया है ।

पटपीत मानहुँ तड़ित-रुचि सुचि नौमि जनकसुता-वरं ॥
भजु दीनबंधु दिनेस दानव-दैत्यबंस-निकंदनं ।†
रघुनंद आनँदकंद कोसलचंद दसरथनंदनं ॥†
सिर मुकुट, कुंडल तिलक चारु, उदार अंग बिभूषनं ।
आजानुभुज, सरचाप-धर, संग्रामजित-खरदूषनं ॥
इति बदत तुलसीदास संकर-सेष-मुनि-मनरंजनं ।
मम हृदयकंज निवास करि[1] कामादि-खल-दल-गंजनं ॥४५॥

राग रामकली

सदा राम जपु, राम जपु, मूढ़ मन बारबारं ।
सकलसौभाग्यसुखखानिजियजानि सठ! मानिबिस्वासबदवेदसारं
कोसलेंद्र नव-नीलकंजाभ-तनु मदनरिपु-कंजहृदि-चंचरीकं ।
जानकीरमन, सुखभवन, भुअनैकप्रभु, समर-भंजन, परम कारुणीकं
दनुज-बन-धूमध्वज, पान-आजानु-भुजदंड-कोदंडबर-चंड-बानं ।
अरुन करचरन मुख,नयन राजीव,गुनअयन,बहु-मयन-सोभानिधानं
वासना-वृंद-कैरव-दिवाकर, काम-क्रोध-मद-कंज-कानन-तुषारं ।
लोभ-अति-मत्तनागेंद्र-पंचाननं, भक्तहित-हरन-संसारभारं ॥
केशवं क्लेशहं केश-वंदित-पदद्वंद्व-मंदाकिनी-मूलभूतं ।
सर्वदानंद संदोह, मोहापहं, घोर-संसार-पाथोधि-पोतं ॥
शोक-संदेह-पाथोद-पटलानिलं, पाप-पर्वत-कठिन-कुलिसरूपं ।
संतजन-कामधुक-धेनु विश्रामप्रद, नाम-कलिकलुष-भंजन अनूपं ॥

† ये दोनों पंक्तियाँ १६६६ की प्रति में नहीं हैं। १ करु—आधुनिक, ज०। भा० में करु पर चिन्ह देकर 'करि' बनवाया है।

धर्म,कल्पद्रुमाराम, हरिधाम, पथि, संबलं, मूलमिदमेवमेकं ।
भक्ति बैराग्य बिज्ञान सम दान दम नाम,आधीन साधनमनेकं ।
तेन तप्तं तेनं दत्तमेवाखिलं, तेन सर्वं कृतं कर्मजालं ।
जेन श्रीरामनामामृतं पानकृतमनिसमनवद्यमवलोक्य कालं ।
स्वपचखलभिल्लजमनादिहरिलोकगतनामबलबिपुलमतिमलं न परसी ।
त्यागिसबआससंत्रासभवपास,असि,निसितयहंनामजपुदासतुलसी
ऐसी आरती राम रघुबीर की करहि मन ।
हरन दुखद्वंद गोविंद आनंदघन ॥
अचर,चर,रूप हरि सर्वगतं सर्वदा बसत, इति बासना धूप दीजै ।
दीपनिज-बोध,गत क्रोध मदमोह तम, प्रौढ़अभिमान-चितवृत्तिछीजै ।
भाव अतिसय बिसद प्रवर नैवेद्य सुभ श्रीरमन परम,संतोषकारी ।
प्रेम तांबूल, गतसूल संसय सकल, बिपुल,भवबासना,बीज,हारी ।
असुभ,सुभकर्म घृत,कर्न दसवर्तिका, त्याग पावक, सतोगुनप्रकासं ।
भगति,वैराग,बिज्ञान,दीपावली अर्पि नीराजनं जगनिवासं ।
बिमल,हृदि,भवन कृत सांति,पर्यंक सुभसयन बिस्राम श्रीरामराया ।
छमा करुना प्रमुख तत्र परिचारिका, यत्र हरि तत्र नहिं भेदमाया ।
एहिआरतीनिरतसनकादिश्रुतिसेषसिवदेवरिषिअखिलमुनितत्वदरसी
करैसोइतरै,परिहरैकामादिमल,वदतिइतिअमलमतिदासतुलसी ।४७।
हरति सब आरतीं आरती राम की ।

---

१ हुतं—ह० प्र०, ७४ । २ मलिन—ज०, ७४, ५१, ह० प्र० । ३ हरि-भा० बेनी, प्र० ज० आदि सभी में । ४ सं० १६६६ में 'सर्वगत' नहीं है जान पड़ता है लिखने में छूट गया । ५ पूर्न भा०, बेनी । ६ खल—बेनी ।

दहति दुख दोष निर्मल निकाम[1] की ॥
सुभग सौरभ धूप दीप बर मालिका ।
उड़त अघ बिहग सुनि ताल-करतालिका ॥
भक्त[2]-हृदि-भवन अज्ञान-तम-हारिनी ।
बिमल-बिज्ञानमय, तेज-बिस्तारिनी ॥
मोह-मद-कोह-कलि-कंज-हिमजामिनी ।
मुकुति की दूतिका, देह-दुति दामिनी ॥
प्रनतजन - कुमुदबन - इंदुकर - जालिका ।
तुलसि अभिमान-महिषेस बहु कालिका ॥४८॥

दनुज वन-दहन, गुनगहन, गोविंद, नंनादि-आनंददाताऽबिनासी ।
संभु सिव रुद्र संकर भयंकर भीम घोर-तेजायतन क्रोधरासी ।
अनंत[3] भगवंत जगदंत[4]-अंतक-त्रास-समन श्रीरमन भुवनाभिरामं ।
भूधराधीस जगदीस ईसान बिज्ञानघन ज्ञानकल्यान-धामं ।
वामनाव्यक्त पावन परावर बिभो, प्रगट परमातमा प्रकृति-स्वामी ।
चंद्रसेखर सूलपानि हर अनघ अज अमित अविछिन्न बृषभेसगामी ।
नीलजलदाभ-तनु स्याम बहु-काम-छबि, रामराजीवलोचन कृपाला ।
कंबु-कर्पूर-बपु-धवल निर्मल मौलि, जटा सुरतटिनि, सित सुमनमाला ।
बसन-किंजल्क-धर चक्र-सारंग-दर-कंज-कौमोदकी अति बिसाला ।
मार-करि-मत्त-मृगराज त्रयनयन हर नौमि अपहरन-संताप[5]ज्वाला ।

---

१ निर्मूलनी काम—भा०, बेनी, बक्सर । २ भरत—१६६६ । ३ देवनंत—१६६६ । ४ यह शब्द १६६६ में नहीं है । ५ संसार—ह० प्र०, ५१, १५, प्र० ज० ।

कृष्न करुनाभवन, दवन-कालीय-खल बिपुल-कंसादि-निर्बंसकारी।
त्रिपुर-मद-भंगकर, मत्तगज-चर्म-धर, अंधकोरग-ग्रसन-पन्नगारी।
ब्रह्म व्यापक अकल सकलपर परम हित ज्ञानगोतीत गुनवृत्तिहर्त्ता।
सिंधुसुत-गर्व-गिरि-बज्र, गौरीस नव, दक्षमखमखिल-बिध्वंसकर्त्ता।
भक्तिप्रिय भक्तजन-कामधुकधेनु हरि हरनदुर्घट-बिकट-बिपति-भारी
सुखदनर्मदबरदबिरजअनवद्यऽखिल,बिपिन-आनंद-बीथिन-बिहारी
*रुचिर हरिसंकरी-नाम मंत्रावली द्वंद्वदुख-हरनि आनंदखानी।
बिष्नुसिवलोक-सोपान-सम सर्मदा बदत तुलसीदास बिसदबानी४९
भानुकुल-कमल-रबि,कोटि-कंदर्प-छबि,कालकलि-ब्यालमिवबैनतेयं।
प्रबल भुजदंड-परचंड कोदंडधर, तूनबर बिसिष, बलमप्रमेयं।
अरुन राजीवदल-नयन सुषमा-अयन स्याम-तनुकांतिबर-बारिदाभं।
तप्तकांचन-वस्त्र सस्त्र बिद्या-निपुन सिद्धसुर-सेव्य पाथोजनाभं।
अखिल लावन्यगृह बिस्वबिग्रह परम प्रौढ़ गुनगूढ़ महिमा उदारं।
दुर्द्धर्ष, दुस्तर, दुर्ग, स्वर्ग-अपवर्ग-पति, भग्न-संसार-पादप-कुठारं।
सापबस-मुनिबधू-मुक्तकृत, बिप्रहित-जग्यरक्षन-दक्ष पक्षकर्त्ता।
जनकनृप-सदसि-सिवचाप-भंजन, उग्र-भार्गवागर्व-गरिमापहर्त्ता।
गुरुगिरा-गौरवामरसुदुस्त्यज-राज्य त्यक्तश्री सहित;सौमित्रि-भ्राता
संग जनकात्मजा,मनुजमनुसृत्य, अज,दुष्टबधनिरत,त्रैलोक्य-त्राता।
दंडकारन्य-कृत-पुन्य-पावनचरन, हरन-मारीच-मायाकुरंगं।
बालिबल-मत्तगजराज-इव केसरी सुहृद-सुग्रीव-दुखरासि-भंगं।
रिच्छ मर्कट बिकट सुभट उद्भट,समर सैल-संकास रिपु-त्रासकारी।

---

* देव इति—अधिक है १६६६ में। १ बिमल—भा० बेबी।

बद्धपाथोधि, सुर-निकर-मोचन, सकुल-लंकेस[4]-दससीस-भुजबीसहारी[2]
दुष्टबिबुधारि [3]संघार-महिभार-अपहरन अवतार कारन अनूपं ।
अमल अनवद्य अद्वैत निर्गुन सगुन ब्रह्म सुमिरामि नरभूपरूपं ।
सेष स्रुति सारदा संभु नारद सनक गनत गुन, अंत नहिं तव चरित्रं ।
सोइराम कामारिप्रिय अवधपति सर्वदा दास तुलसी-त्रासनिधिबहित्रं ५०

जानकीनाथ रघुनाथ रागादितम-तरनि, तारुन्यतनु तेजधामं ।
सच्चिदानंद आनंदकंदाकरं बिस्वबिस्राम रामाभिरामं ।
नीलनव-बारिधर सुभग-सुभ-कांतिकर पीतकौसेय-बरबसन-धारी ।
रत्नहाटक-जटित मुकुट मंडित मौलि भानुसत-सदृस-उद्योतकारी ।
स्रवन कुंडल, भालतिलक, भ्रूरुचिरअति, अरुनअंभोजलोचनबिसालं ।
बक्र[4] अवलोकि त्रैलोक्य-सोकापहं, मारहर[5]-हृदय-मानस-मरालं ।
नासिका चारु, सुकपोल, द्विज बज्रदुति, अधर बिंबोपमा, मधुर हासं ।
कंठ दर, चिबुक बर, बचन गंभीरतर, सत्यसंकल्प सुरत्रासनासं ।
सुमन-सुबिचित्र-नवतुलसिका-दलयुतं मृदुल बनमाल उर भ्राजमानं ।
भ्रमत आमोदबस मत्तमधुकर-निकर मधुरतर मुखर कुर्वंति-गानं ।
सुभग श्रीवत्स केयूर कंकन हार किंकिनी-रटनि कटितट रसालं ।
बाम दिसि जनकजासीन-सिंहासनं कनक-मृदुबल्लि[6]मिव तरु-तमालं ।
आजानुभुजदंड, कोदंड मंडित बाम बाहु, दक्षिन पानि बानमेकं ।
अखिल मुनिनिकर सुरसिद्ध गंधर्व बर नमत नर नाग अवनिप अनेकं

---

१ दलन, २ भारी—भा०, बेनी । ३ संघात—ह०, प्र०, ७४, ज०, । ४ बक्र—भा०, बेनी, ५१ । अन्य प्रतियों में बक्त्र । ५ अरि—ह० प्र०, ज०, ७४ । हर—भा०, बेनी०, ५१ । ६ बल्लि नव—बेनी । बल्लिवत्—आधुनिक ।

अनवद्यं[1] अविच्छिन्न सर्वज्ञ सर्वेस खलु सर्वतोभद्र दाताऽसमाकं ।
प्रनतजन-खेदबिच्छेद बिद्या-निपुन नौमि श्रीराम सौमित्रि साकं ।
जुगल पदपद्म सुखसद्म पद्मालयं, चिह्न कुलिसादि सोभातिभारी ।
हनुमंत-हृदि बिमल-कृतपरममंदिर सदा दासतुलसीसरन-सोकहारी। ५१
कोसलाधीस जगदीस जगदेकहित अमितगुन, बिपुल बिस्तारलीला ।
गायंति तवचरित सुपवित्र श्रुतिसेष सुकसंभु सनकादिमुनिमननसीला
बारिचर बपुषधर, भक्त-निस्तारपदं[2], धरनि कृत नाव महिमातिगुर्वी ।
सकल जज्ञांगमय उग्र बिग्रह क्रोड, मर्दि दनुजेस उद्धरन उर्वी ॥
कमठ अति बिकट-तनु. कठिन पृष्ठोपरि भ्रमत मंदर कंडु-सुख मुरारी ।
प्रगटकृत अमृत, गो, इंदिरा, इंदु बृंदारकाबृंद-आनंदकारी ॥
मनुज-मुनि-सिद्ध-सुर-नाग-त्रासक दुष्ट दनुज द्विजधर्म-मर्याद-हर्त्ता ।
अतुलमृगराजबपु धरित, बिद्दरित अरि, भक्त-प्रह्लाद-अहलादकर्त्ता ॥
छलन बलि कपट बटुरूप पावनं[3] ब्रह्म, भुवन-पर्जंत पद-तीनि-करनं ।
चरननखनीर त्रैलोक्य पावन परम बिबुध जननी दुसह सोक हरनं ।
छत्रियाधीस-करिनिकर-नर-केसरी परसुधर बिप्र-ससि-जलदरूपं ।
बीस-भुजदंड-दससीस खंडन चंडबेग-सायक नौमि राम-भूपं ॥
भूमि-भर-भारहर प्रगट परमातमा ब्रह्म नररूपधरि-भक्तहेतू ।
बृष्निकुल-कुमुद-राकेस राधारवनं[6] कंस-बंसाटवी-धूमकेतू ॥
प्रबल-पाखंड-महिमंडलाकुल देखि निंद्यकृत्-अखिल-मखकर्म-जालं ।
सुद्धबोधैक घन ज्ञान-गुनधाम अज बुद्ध अवतार बंदे कृपालं ॥

---

१ अनघ—बेनी, प्र०, ५१। २ पर, ३ बामन, ४ बर—आधुनिक।
५ घर—७४, ५१, ह० प्र०। ६ रमन—ह० प्र०, ७४, ज० ५१।

कालकलि-जनित-मल-मलिनमनसर्बनर, मोहनिसि-निबिडजमनांधकारं ।
बिष्नुजस-पुत्रकल्की दिवाकर उदित दासतुलसी हरन बिपति-भारं ५२

सर्व-सौभाग्यमद, सर्वतोभद्र-निधि, सर्व सर्वेस सर्वाभिरामं ।
सर्व-हृदि-कंज-मकरंदमधुकर रुचिररूप भूपालमनि नौमि रामं ॥
सर्वसुखधाम गुनग्राम बिश्रामपद नाम सर्वास्यवद मति पुनीतं ।
निर्मलं सांत सुबिसुद्ध बोधायतन क्रोध-मद-हरन करुनानिकेतं ।
अजित निरुपाधि गोतीतमव्यक्त बिभुमेकमनवद्यमजमद्वितीयं ।
प्राकृतं प्रकट परमातमा परमहित प्रेरकानंद बंदे तुरीयं ॥
भूधरं सुंदरं श्रीबरं मदन-मद-मथन, सौंदर्ज-सीमातिरम्यं ।
दुष्प्राप्य दुष्पेक्ष्य दुस्तर्क्य दुष्पार संसारहर सुलभ मृदुभावगम्यं ॥
सत्यकृत सत्यरत सत्यब्रत सर्वदा पुष्ट संतुष्ट संकष्टहारी ।
धर्मवर्मनि ब्रह्मकर्मबोधैक बिप्रपूज्य ब्रह्मण्य जनप्रिय मुरारी ॥
नित्य निर्मम, नित्य मुक्त निर्मान हरि ज्ञानघन सच्चिदानंद मूलं ।
सर्बरच्छक सर्वभच्छकाध्यच्छ कूटस्थ गूढ़ार्चि भक्तानुकूलं ॥
सिद्ध साधक साध्य, वाच्य बाचकरूप, मंत्र-जापक जाप्य, सृष्टि स्रष्टा
परमकारन, कंजनाभ, जलदाभतनु, सगुन निर्गुन, सकल-दृश्य-द्रष्टा ॥
ब्योम-ब्यापक बिरज ब्रह्म बरदेस बैकुंठ बामन बिमल ब्रह्मचारी ।
सिद्ध बृंदारकाबृंद-बंदित सदा खंडि पाखंड निर्मूलकारी ॥
पूरनानंद-संदोह अपहरन-संमोह-अज्ञान-गुनसन्निपातं ।
बचन मन कर्म गतसरन तुलसीदास, त्रास-पाथोधि-इव कुंभजातं ॥ ५३

बिस्वबिख्यात बिस्वेस बिस्वायतन बिश्वमर्याद ब्यालादगामी ।
ब्रह्मबरदेस बागीस ब्यापक बिमल बिपुल बलवान निर्वानस्वामी ।

प्रकृति, महतत्व, सब्दादि, गुन, देवता, ब्योम मरुदग्नि, अमलांबु, उर्वी।
बुद्धि मन इंद्रिय प्रान चित्तातमा काल-परमानु चिच्छक्ति गुर्वी।
सर्वमेवात्र-त्वद्रूप भूपालमनि ब्यक्तमब्यक्त गतभेद, बिष्नो।
भुवन भवदंस कामारि-बंदित-पदद्वंद-मंदाकिनी-जनक जिष्नो।
आदिमध्यांत भगवंत त्वं सर्वगतमीस पश्यंति ये ब्रह्मबादी।
जथा पट-तंतु घट-मृत्तिका, सर्प-स्रग, दारु-करि, कनक-कटकांगदादी।
गूढ़ गंभीर गर्बघ्न गूढ़ार्थवित गुप्त गोतीत गुरु ज्ञान ज्ञाता।
ज्ञेय ज्ञानप्रिय प्रचुर गरिमागार घोर-संसार-परपार-दाता।
सत्यसंकल्प अतिकल्प कल्पांतकृत कल्पनातीत अहि-तल्पवासी।
बनजलोचन बनजनाभ बनदाभ-बपु बनचर-ध्वज-कोटि-लावन्यरासी
सुकर दुष्कर दुराराध्य दुर्ब्यसनहर दुर्ग दुर्द्धर्ष दुर्गार्त्ति-हर्त्ता।
वेदगर्भार्भकादर्भ्रगुन - गर्व - अर्बाकपर - गर्व - निर्वापकर्त्ता॥
भक्त-अनुकूल, भवमूल-निर्मूलकर, तूलअघ-नामपावक-समानं।
तरल-तृष्ना-तमी-तरनि धरनीधरन सरन-भय-हरन करुनानिधानं।
बहुल बृंदारकाबृंद बंदारु पद-द्वंद्व, मंदारमालोरधारी।
पाहिमामीस संतापसंकुल सदा दासतुलसी प्रनत रावनारी॥५४॥

संत-संतापहर बिस्वबिश्रामकर राम कामारि-अभिरामकारी।
सुद्धबोधायतन सच्चिदानदघन सज्जनानंदवर्द्धन खरारी।
सील-समता-भवन बिषमता-मति-समन राम रामारमन रावनारी।
खड्गकर चर्मबर-बर्मधर, रुचिर कटि तून, सर-सक्ति-सारंगधारी।
सत्यसंधान निर्बानप्रद सर्वहित सर्वगुन-ज्ञान-बिज्ञानसाली।

१ अर्बाग—७४, ५१।

सघन-तम-घोर-संसार-भर-सर्वरी-नामदिवसेस-खर-किरनमाली ।
तपन तीछन तरुन, तीव्रतापघ्न तपरूप तनुभूप तमपर तपस्वी ।
मान-मद-मदन-मत्सर-मनोरथ-मथन मोह-अंभोधि-मंदर मनस्वी ।
बेदबिख्यात बरदेस बामन बिरज बिमल बागीस बैकुंठस्वामी ।
काम-क्रोधादि-मर्दन बिबर्धन-क्षमा सांतबिग्रह बिहँगराज-गामी ॥
परम पावन, पापपुंज-मुंजाटवी-अनल-इव-निमिष-निर्मूलकर्त्ता ।
भुवनभूषन, दूषनारि, भुवनेस, भूनाथ श्रुतिमाथ जय भुवनभर्त्ता ॥
अमल अबिचल अकल सकल संतप्त-कलि-बिकलता-भंजनानंदरासी।
उरग-नायक-सयन, तरुन-पंकज-नयन, छीरसागर-अयन, सर्वबासी
सिद्ध-कबि-कोबिदानंददायक पदद्वंद्व, मंदात्ममनुजैर्दुरापं ।
यत्र संभूत अति पूत जल सुरसरी दर्सनादेव अपहरति पापं ॥
नित्य निर्मुक्त संयुक्तगुन निर्गुनानंत भगवंत नियामक नियंता ।
विश्व-पोषन-भरन विश्वकारन-करन, सरन-तुलसीदास-त्रासहंता ५५

दनुजसूदन दयासिंधु दंभापहन दहन-दुर्दोष दुःपापहर्त्ता ।
दुष्टतादमन, दमभवन, दुःखौघहर दुर्ग-दुर्बासना-नासकर्त्ता ॥
भूरिभूषन भानुमंत भगवंत भवभंजनाभयद भुवनेस भारी ।
भावनातीत भवबंद्य भव-भक्तहित भूरि-उद्धरन भूधरन-धारी ॥
बरद बनदाभ बागीस विश्वातमा बिरज बैकुंठ-मंदिर-बिहारी ।
ब्यापकब्योम बंद्यांघ्रि पावन बिभो ब्रह्मविद्-ब्रह्मचिंतापहारी ॥
सहज सुंदर सुमुख सुमन सुभ सर्वदा सुद्ध सर्वज्ञ स्वच्छंदचारी ।
सर्वकृत सर्वभृत सर्वजित् सर्वहित सत्यसंकल्प कल्पांतकारी ॥

---

१ बामन—आधुनिक ।

नित्य निर्मोह निर्गुन निरंजन निजानंद निर्मान निर्वानदाता ।
निर्भरानंद निःकंप निःसीम निर्मुक्त निरुपाधि निर्मम विधाता ॥
महामंगलमूल मोद-महिमायतन मुग्ध-मधु-मथन मानद अमानी ।
मदनमर्दन मदातीत मायारहित मंजु मानाथ पाथोज-पानी ॥
कमललोचन, कलाकोस, कोदंडधर, कोसलाधीस, कल्यानरासी ।
जातुधान-प्रचुर-मत्तकरि-केसरी भक्त मनपुन्य-आरन्यबासी ॥
अनघ अद्वैत अनवद्य अव्यक्त अज अमित अविकार आनंदसिंधो !
अचल अनिकेत अबिरल अनामय अनारंभ अंभोदनादघ्न बंधो ॥
दासतुलसी खेदखिन्न, आपन्न, इह-सोकसंपन्न अतिसय सभीतं ।
प्रनतपालक राम परम करुनाधाम पाहि मामुर्विपति दुर्बिनीतं ५६

देहि सतसंग निजअंग, श्रीरंग, भवभंग-कारन, सरन-सोकहारी ।
जेतु भवदंघ्रि-पल्लव-समाश्रित सदा भक्तिरत, बिगतसंसय मुरारी !
असुर सुर नाग नर जक्ष गंधर्व खग रजनिचर सिद्ध जे चापि अन्ये ।
संतसंसर्ग त्रयवर्गपर परमपद प्राप, निःप्राप गति त्वयि प्रसन्ने ॥
वृत्र बलि बान प्रहलाद मय ब्याध गज गृद्ध द्विजबंधु निजधर्म त्यागी ।
साधुपद-सलिल-निर्धूत-कल्मष सकल, स्वपच जमनादि कैवल्यभागी
सांत निरपेक्ष निर्मम निरामय अगुन शब्द-ब्रह्मैक पर-ब्रह्म ज्ञानी ।
दक्ष, समदृक स्वदृक विगत-अति-स्वपरमतिपरमरतिबिरतितव चक्रपानी
विश्व-उपकारहित ब्यग्र-चित सर्वदा, त्यक्तमदमन्यु, कृतपुन्यरासी ।
यत्र तिष्ठंति तत्रैव अज सर्व हरि सहित गच्छंति क्षीराब्धिबासी ॥

---

१ प्राप्य—७४, ५१ । प्राप—भा०, बेनी प्र० । २ सोदक—१८१६ । स्वदक—सभी प्रतियों में ।

बेद-पय-सिंधु, सुबिचार-मंदर महा अखिल-मुनिबृंद निर्मथनकर्त्ता ।
सार-सतसंगमुद्धृत्यमिति निश्चितं बदति श्रीकृष्णवैदर्भिभर्त्ता ॥
सोक संदेह भय हर्षतम तषगण साधु-सद्युक्ति-बिच्छेदकारी ।
यथा रघुनाथ-सायक निसाचरचमू-निचय-निर्दलन-पटु बेग भारी ॥
यत्रकुत्रापि मम जन्म निज कर्मबस भ्रमत जगयोनि संकटमनेकम् ।
तत्र त्वद्भक्ति सज्जन-समागम सदा भवतु मे रामबिश्राममेकम् ॥
प्रबल भवजनित-त्रैव्याधि-भेषज भक्ति, भक्त भैषज्यमद्वैतदरसी ।
संत-भगवंत अंतर निरंतर नहीं किमपि मतिमलिनकहदासतुलसी ५७

देहि अवलंब करकमल कमलारमन दमनदुख समन-संताप-भारी ।
अज्ञान-राकेस ग्रासन बिधुंतुद, गर्ब-काम-करिमत्त-हरि दूषनारी ॥
बपुष ब्रह्मांड सो, प्रवृत्ति-लंकादुर्ग रचित मन-दनुज-मयरूपधारी ।
बिबिधकोसौघअतिरुचिरमंदिरनिकरसत्वगुन-प्रमुखत्रय-कटककारी ॥
कुनप-अभिमान-सागर भयंकर घोर बिपुल अवगाह दुस्तर अपारम् ।
नक्र-रागादि-संकुल मनोरथ सकल संगसंकल्प-बीची-बिकारम् ॥
मोह दसमौलि, तद्भ्रात अहंकार, पाकारिजित्-काम बिश्रामहारी ।
लोभ अतिकाय, मत्सर महोदर दुष्ट, क्रोध पापिष्ठ बिबुधांतकारी ॥
द्वेष-दुर्मुख, दंभ-खर, अकंपन-कपट, दर्प मनुजाद-मद-सूलपानी ।
अमितबल परम दुर्जय निसाचर-चमू सहित षड्वर्ग गो-जातुधानी ॥
जीव भवदंघ्रि-सेवक-बिभीषन बसत मध्य दुष्टाटवी ग्रसितचिंता ।
नियम जम सकल सुरलोक-लोकेस लंकेसबस नाथ! अत्यंत भीता ॥

---

१ इति—भा० बेनी। २ अनेकम्—भा० बेनी। ३ दलन—भा०, बेनी। ४निकट—ह० प्र०, ५१, ७४।

ज्ञान अवधेस, गृह-गेहिनी भक्ति सुभ, तत्र अवतार भूभारहर्त्ता ।
भक्त संकष्टमवलोक्य पितुवाक्य-कृत गमन किय गहन बैदेहि-भर्त्ता ॥
कैवल्य-साधन अखिल भालु मर्कट बिपुल ज्ञान-सुग्रीव-कृत जलधिसेतू ।
प्रबल बैराग्य दारुन प्रभंजनतनय बिषय-बन-दहनमिव धूमकेतू ॥
दुष्ट-दनुजेस निर्बंस कृत दासहित बिश्वदुख-हरन बोधैकरासी ।
अनुज निजजानकीसहितहरिसर्वदादासतुलसी-हृदय-कमलबासी ५८

दीनउद्धरन रघुवर्ज करुनाभवन समनसंताप पापौघ-हारी ।
बिमल-बिज्ञान-बिग्रह अनुग्रहरूप भूपबर बिबुध-नर्मद खरारी ॥
संसारकांतार अतिघोर गंभीर घन गहन तरुकर्म-संकुल, मुरारी ।
बासना-बल्लि खर-कंटकाकुल बिपुल निबिड़ बिटपाटवी कठिन भारी ।
बिबिध चितवृत्तिखग-निकर सेनोलूक काकबकगृध्र आमिष-अहारी ।
अखिलखलनिपुन-छल-छिद्रनिरखतसदा जीवजनपथिकमनखेदकारी ।
क्रोध करि मत्त, मृगराज कंदर्प, मद-दर्प बृक भालु अति उग्रकर्म्मा ।
महिष मत्सर क्रूर, लोभ सूकर रूप फेरु छल, दंभ मार्जार-धर्म्मा ।
कपट मर्कट, बिकट ब्याघ्र पाखंडमुख दुखद-मृगब्रात उतपातकर्त्ता ।
हृदय अवलोकि यह सोक सरनागतं, पाहि,मां पाहि,भो बिश्वभर्त्ता ।
प्रबल अहंकार दुर्घट महीधर, महामोह गिरिगुहा निबिडांधकारम् ।
चित्त बैताल, मनुजाद मन, प्रेतगन रोग, भोगौघ बृश्चिक-बिकारम् ।
बिषय-सुख-लालसादंस-मसकादि,खलझिल्लि.रूपादिसबसर्पस्वामी ।
तत्र आक्षिप्त तव बिषम माया, नाथ! अंध मैं मंद ब्यालादगामी ।
घोर अवगाह भव-आपगा, पापजल-पूर, दुष्प्रेक्ष्य दुस्तर अपारं ।

१ सूर—१५६६ ।

मकर षड्वर्ग, गो नक्र, चक्राकुल, कूल सुभ-असुभ, दुख तीव्र धारं।
सकल संघट पोच, सोचबस सर्बदा दासतुलसी बिषय-गहन ग्रस्तम्।
त्राहि रघुबंसभूषन कृपाकर कठिन काल-बिकराल-कलि-त्रासत्रस्तम्। ५९

नौमि नारायनं नरं करुनायनं ध्यानपारायनं ज्ञानमूलम्।
अखिल-संसार-उपकार-कारन सदय-हृदय तपनिरत प्रणतानुकूलम्।
श्याम-नव-तामरस-दाम-द्युतिबपुष-छबिकोटि-मदनार्क अघटितप्रकाशम्
तरुन रमनीय राजीव लोचन बदन राकेस, कर निकर हासम्।
सकल सौंदर्यनिधि, बिपुल-गुन-धाम बिधि-बेदबुधसंभुसेवितअमानम्
अरुन-पदकंज - मकरंद - मंदाकिनी मधुप-मुनिबृंद कुर्वंति पानम्।
सक्र-प्रेरित-घोर-मारमद-भंगकृत, क्रोधगत, बोधरत, ब्रह्मचारी।
मारकंडेय मुनिवर्ज हित कौतुकी, बिनहिं कल्पांत प्रभु प्रलयकारी।
पुण्यबन सैल सरि बदरिकाश्रम सदाऽसीनपद्मासनं एकरूपं।
सिद्ध-जोगींद्र-बृंदारकानंदप्रद भद्रदायक दरस अति अनूपं।
मान मनभंग, चितभंग मद, क्रोध लोभादिपर्वतदुर्ग, भुवनभर्त्ता।
द्वेष मत्सर-रागप्रबल प्रत्यूह प्रति, भूरि निर्दय, क्रूर-कर्म-कर्त्ता।
बिकटतर बक्र छुरधार प्रमदा, तीव्र दर्प कंदर्प खर खड्गधारा।
धीर गंभीर-मन-पीरकारक तत्र के बराका बयं बिगतसारा।
परम दुर्घट पंथ, खल असंगत साथ, नाथ नहिं हाथ बर बिरति-यष्टी।
दरसनारत दास, त्रसित-माया-पास, त्राहि हरि त्राहि हरि जानि कष्टी।
दासतुलसी दीन, धर्मसंबलहीन श्रमित अति खेद, मति मोहग्रासी।
देहि अवलंब न बिलंब अंभोजकर-चक्रधर तेज-बलसर्म-रासी। ६०।

सकलसुखकंद आनंदबन-पुण्यकृत बिंदुमाधव द्वंद्व-बिपति-हारी।

यस्यांघ्रिपाथोजअजसंभुसनकादिसुकसेषमुनिबृंदअलिनिलयकारी।
अमलमरकत स्याम, काम-सतकोटि-छबि-पीतपटतड़ितइव जलदनीलं।
अरुणसतपत्र-लोचन, बिलोकनिचारु, प्रनतजन-सुखद, करुनार्द्रसीलं।
काल-गजराज-मृगराज, दनुजेस-बन-दहन-पावक, मोह-निसि-दिनेसं
चारिभुज चक्र कौमोदकी जलज दर सरसिजोपरि जथा राजहंसं।
मुकुट कुंडल तिलक, अलकअलिब्रातइव, भृकुटिद्विजअधरबरचारुनासा
रुचिर सुकपोल, दर ग्रीव सुखसींव, हरि.इंदुकर-कुंदमिव मधुरहासा।
उरसि बनमाल सुबिसाल, नव मंजरी भ्राज श्रीवत्स-लांछनमुदारं।
परम ब्रह्मण्य, अतिधन्य गतमन्यु अज अमित बलबिपुलमहिमाअपारं।
हार केयूर, कर कनक-कंकन, रतनजटित मनि मेखला कटिप्रदेसं।
युगल पद नूपुरा मुखर कलहंसवत्, सुभग सर्वांग, सौंदर्यबेषं।
सकल-सौभाग्य-संयुक्त त्रैलोक्यश्री, बामदिसि रुचिर बारीसकन्या।
बसत बिबुधापगा निकट तट सदन बर, नयननिरखंति नरतेऽतिधन्या
अखिल-मंगल-भवन, निबिड़-संसय-समन, दवन[2] बृजिनाटवी कष्टहर्ता
बिस्वधृत बिश्वहित अजित गोतीत सिव बिश्व-पालन-हरन, बिश्वकर्त्ता
ज्ञानबिज्ञान-वैराग्यऐश्वर्य-निधि, सिद्धि अनिमादि दे भूरि दानं।
ग्रसत[3]-भवब्यालअतित्रासतुलसीदास त्राहि श्रीरामउरगारिजानं ६१

राग आसावरी

इहै परम फल परम बड़ाई।
नखसिख रुचिर बिंदुमाधव-छबि निरखहिं नयन अघाई॥
बिसद किसोर पीन सुंदर बपु स्याम सुरुचि अधिकाई।

१ दक्षि। २ दमन, ३ ग्रसित—भा० बेनी।

नीलकंज बारिद तमाल मनि इन तनु तें दुति पाई ॥
मृदुलचरन सुभ चिन्ह पदज नख अति अभूत उपमाई ।
अरुन नील पाथोज प्रसव जनु मनिजुत दल समुदाई ॥
जातरूप मनिजटित मनोहर नूपुर जन - सुखदाई ।
जनु हर उर हरि बिबिध बेष धरि रहे बर भवन बनाई ॥
कटितट रटति चारु किंकिनि, रव अनुपम बरनि न जाई ।
हेमजलज कल कलिन मध्य जनु मधुकर मुखर सोहाई ॥
उर बिसाल भृगुचरन चारु अति सूचत कोमलताई ।
कंकन चारु बिबिध भूषन बिधि रचि निज कर मन लाई ॥
गजमनि-माल बीच भ्राजत कहि जात न पदिक-निकाई ।
जनु उडुगन-मंडल बारिद पर नवग्रह रची अथाई ॥
भुजग-भोग भुजदंड, कंज दर चक्र गदा बनि आई ।
सोभासीवँ ग्रीव चिबुकाधर बदन अमित छबि छाई ॥
कुलिस-कुंदकुडमल-दामिनि-दुति दसननि देखि लजाई ।
नासा नयन कपोल ललित, श्रुति-कुंडल भ्रू मोहिं भाई ॥
कुंचित कच सिर मुकुट भाल पर तिलक कहौं समुझाई ।
अलप तड़ित जुग रेख इंदु महँ रहि तजि चंचलताई ॥
निर्मल पीत दुकूल अनूपम उपमा हिय न समाई ।
बहु मनिजुत गिरिनील-सिखर पर कनक-बसन रुचिराई ॥
दच्छभाग अनुराग सहित इंदिरा अधिक ललिताई ।
हेमलता जनु तरु तमाल ढिग नील निचोल ओढ़ाई ॥
सत सारदा सेस स्रुति मिलि करि सोभा कहि न सिराई ।

तुलसिदास मतिमंद द्वंदरत कहै कौन बिधि गाई ॥६२॥

राग जयतिश्री

मन इतनोइ है या तनु को परम फलु ।
नख सिख[1] सुभग बिंदुमाधव छबि तजि सुभाउ अवलोकु एक पलु ।
तरुन अरुन अंभोज चरन मृदु, नख-दुति हृदय-तिमिरहारी ।
कुलिस-केतु-जव-जलज-रेख बर, अंकुस मन-गज-बसकारी ।
जटित-कनक-मनि नूपुर, मेखल कटितट रटति मधुर बानी ।
त्रिबली उदर गँभीर नाभि-सर जहँ उपजे बिरंचि ज्ञानी ।
उर बन-माल पदिक अति सोभित, बिप्रचरन चित कहँ करषै ।
स्याम-तामरस-दाम-बरन बपु, पीत बसन सोभा बरषै ।
कर कंचन केयूर मनोहर, देति मोद मुद्रिक न्यारी
गदा-कंज-दर-चारु-चक्रधर, नागसुंड सम भुज चारी ।
कंबु-ग्रीव, छबिसींव चिबुक द्विज, अधर अरुन, उन्नत नासा ।
नव-राजीव-नयन, ससि-आनन, सेवक-सुखद बिसद हासा ॥
रुचिर कपोल, स्रवन कुंडल, सिर मुकुट, सुतिलक भाल भ्राजै ।
ललित भृकुटि, सुंदर चितवनि, कच निरखि मधुप-अवली लाजै ॥
रूप-सील-गुन-खानि दच्छदिसि सिंधुसुता रत-पदसेवा ।
जाकी कृपा-कटाच्छ चहत सिव,बिधि,मुनि, मनुज, दनुज, देवा ॥
तुलसिदास भवत्रास मिटै तब जब चित[2] यहि सरूप अटकै ।
नाहिं त दीन मलीन हीन-सुख कोटि जनम भ्रमि भ्रमि भटकै ६३

---

१ सब अंग—ह० अ०, ५१, ज । २ मति—७४, ७३ ।

राग बसंत

बंदौं रघुपति करुनानिधान । जातें छूटै भव भेदज्ञान ॥
रघुबंस-कुमुद सुखप्रद निसेस । सेवित पदपंकज अज महेस ॥
निज-भक्त-हृदय-पाथोज-भृंग । लावन्य बपुष अगनित अनंग ॥
अति प्रबल मोह-तम मारतंड । अज्ञान-गहन-पावक प्रचंड ॥
अभिमान-सिंधु-कुंभज उदार । सुररंजन, भंजन भूमिभार ॥
रागादि-सर्पगन-पन्नगारि । कंदर्प-नाग-मृगपति मुरारि ॥
भवजलधि-पोत चरनारबिंद । जानकी-रमन आनंदकंद ॥
हनुमंत - प्रेमबापी - मराल । निष्काम-कामधुक गो दयाल ॥
त्रैलोक-तिलक गुनगहन राम । कह तुलसिदास बिश्रामधाम ६४

राग भैरव

राम राम रमु, राम राम रटु, राम राम जपु जीहा ।
रामनाम - नव - नेह - मेह को मन हठि होहि पपीहा ॥
सब साधनफल कूप-सरित-सर-सागर-सलिल निरासा ।
रामनाम-रति स्वाति-सुधा सुभ-सीकर प्रेम-पियासा ॥
गरजि तरजि[1] पाषान बरषि पबि प्रीति परखि जिय जानै ।
अधिक अधिक अनुराग उमँग उर, पर परमिति[2] पहिचानै ॥
रामनाम गति, रामनाम मति, रामनाम-अनुरागी ।
ह्वै गए, हैं, जे होहिंगे तेइ तिभुअन गनियत बड़भागी ॥
एकअंग मग अगम गवन करि बिलमु न छिन छिन छाहैं ।
तुलसी हित अपनो अपनी दिसि निरुपधि नेम निबाहैं ६५

१ गरज तरज । २ परख— १६६६ ।

राम जपु, राम जपु, राम जपु, बावरे !
घोर भव-नीरनिधि नाम निज नाव, रे !
एकहि साधन सब रिधि सिधि साधि, रे !
ग्रसे कलि रोग जोग संजम समाधि, रे !
भलो जो है, पोच जो है, दाहिनो जो बाम, रे !
रामनाम ही सों अंत सबही को काम, रे !
जग-नभबाटिका रही है फलि फूलि, रे !
धुआँ के से धौरहर देखि तू न भूलि, रे !
रामनाम छाँड़ि जो भरोसो करै और, रे !
तुलसी परोसो त्यागि माँगै कूर कौर, रे ॥ ६६ ॥

रामनाम जपु जिय सदा सानुराग, रे !
कलि न बिराग जोग जाग तप त्याग, रे !
राम-सुमिरन सब बिधि ही को राज, रे ! } ❀
राम को बिसारिबो निषेध-सिरताज, रे ! }
रामनाम महामनि, फनि जगजाल, रे !
मनि लियें[1] फनि जियें[2] ब्याकुल बिहाल, रे !
रामनाम कामतरु देत फल चारि, रे !
कहत पुरान, बेद, पंडित, पुरारि, रे !
रामनाम प्रेम परमारथ को सारु, रे !
रामनाम तुलसी को जीवन-अधार, रे ! ॥ ६७ ॥

राम राम राम जीय जौलौं तू न जपिहै ।

❀ १६६६ में ये पंक्तियाँ नहीं हैं । १ लिये, २ जिये—ज०, ह० प्र०, ५१
१५ । जियै—भा०, बेनी ।

तौ लौं तू कहूँ जाय तिहूँ ताप तपिहै ॥
सुरसरि-तीर बिनु नीर दुख पाइहै ।
सुरतरु-तर तोहिं दुःख दारिद सताइहै ॥
जागत बागत सपने न दुख सोइहै ।
जनमि जनमि जुग जुग जग रोइहै ॥
छूटिबे की जतन बिसेषि बाँध्यो जाहिगो ।
ह्वैहै बिष भोजन जौं सुधा सानि खाहिगो ॥
तुलसी तिलोक तिहूँ काल तोसे दीन को ।
रामनाम ही की गति जैसे जल मीन को ॥६८॥

सुमिरु सनेह सों तू नाम रामराय को ।
संबरु निसंबरी को, सखा असहाय को ॥
भागु है अभागे हू को, गुन गुनहीन को ।
गाहक गरीब को दयालु दानि दीन को ॥
कुल अकुलीन को सुने न कोउ साखि है ।
पाँगुरे को हाथ पाँय, आँधरे को आँखि है ॥
माय बाप भूखे को, अधार निराधार को ।
सेतु भवसागर को, हेतु सुखसार को ॥
पतित-पावन रामनाम सों न दूसरो ।
सुमिरें सुभूमि भयो तुलसी सो ऊसरो ॥६९॥

भलो भली भाँति है जो मेरे कहे लागिहै ।
मन रामनाम सों सुभाय अनुरागिहै ॥

१ सुनो है बेद साखि है—भा० बेनी, १५, ७४, ५१ ।

रामनाम को प्रभाव जानु जूड़ी आगि है।
सहित सहाय कलिकाल भीरु भागिहै॥
राग रामनाम सों, बिराग जोग जागिहै।
बाम बिधि भाल हू न कर्म-दाग दागिहै॥
रामनाम-मोदक सुधा-सनेह पागिहै।
पाइ परितोष तू न द्वार द्वार बागिहै॥
कामतरु रामनाम, जोइ जोइ माँगिहै।
तुलसिदास स्वारथ परमारथौ न खाँगिहै॥७०॥

ऐसेउ साहब की सेवा सों होत चोर, रे!
आपनी न बूझि, ना कहे को राढ़रोर रे!
मुनि-मन-अगमु, सुगमु माय बापु सो।
कृपासिंधु, सहज सखा, सनेही आपु सो॥
लोक-बेद-बिदित बड़ो न रघुनाथ सो।
सब दिन, सब देस, सबही के साथ सो॥
स्वामी सर्बज्ञ सों चलै न चोरी चार की।
प्रीति-पहिचानि, यह रीति दरबार की॥
काय न कलेसु लेसु, लेत मानि मन की।
सुमिरे सकुचि रुचि जोगवत जन की॥
रीझें बस होत, खीझे देत निज धामु, रे!
फलत सकल फल कामतरु-नामु, रे!
बेचें खोटो दाम न मिलै, न राखे कामु, रे!
सोउ तुलसी निवाज्यो ऐसे राजा रामु, रे॥७१॥

मेरो भलो कियो राम आपनी भलाई ।
हौं तो साईं-द्रोही, पै सेवक-हितु साँईं ॥
राम सो बड़ो है कौन ? मो सों कौन छोटो ?
राम सों खरो खसम ? मो सों खल खोटो ?
लोगु कहै राम को गुलाम हौं, कहावौं ।
एतो बड़ो अपराध, भो मन बावौं ॥
पाथ-माथे चढ़ै तृन तुलसी जो नीचो ।
बोरत न बारि ताहि जानि आपु सींचो ॥७२॥

जागु जागु जागु जीव[1] जोहै जग-जामिनी ।
देह गेह नेह जानि[2] जैसे घन-दामिनी ॥
सूते[3] सपने ही सहै संसृत-संताप, रे ।
बूड़ो मृगबारि, खायो जेंवरी को साँप, रे !
कहैं बेद बुध तू तौ बूझि मन माहिं रे !
दोष दुख सपने के जागे ही पै जाहिं, रे ?
तुलसी जागे तें जाय ताप तिहुँ ताइ, रे !
रामनाम सुचि रुचि सहज सुभाइ, रे ॥७३॥

राग विभास

जानकीस की कृपा जगावति[4], सुजान जीव !
जागि त्यागु मूढ़तानुरागु श्रीहरे ।
करु बिराग तजु बिकार, भजु उदार रामचंद्र,
भद्रसिंधु दीनबंधु, बेद बदत, रे !

---

१ जीव जड़, २ जानु, ३ सोवत—आधुनिक । ४ जगावती—भा०, बेनो ।

मोहमय कुहू-निसा बिसाल काल बिपुल सोयो,
खोयो सो अनूप रूप स्वप्न हू परे।
अब प्रभात प्रगट ज्ञान-भानु के प्रकास,
बासना-सराग-मोह-द्वेष-निबिड़-तम टरे।
भागे मद-मान-चोर भोर जानि जातुधान,
काम-क्रोध-लोभ-छोभ-निकर अपडरे।
देखत रघुबर-प्रताप बीते संताप पाप,
ताप त्रिबिध प्रेम-आप दूर ही करे।
स्रवन सुनि गिरा गँभीर जागे अति धीर,
बीर बर बिराग तोष सकल संत आदरे।
तुलसिदास प्रभु कृपाल निरखि जीवजन,
बिहाल भंज्यो भवजालु परम मंगलाचरे ॥७४॥

राग ललित

खोटो खरो रावरो हौं, रावरी सौं,
रावरे सों झूठ क्यों कहौंगो ? जानौ सबही के मन की।
करम बचन हियें कहौं न कपट किये,
ऐसी हठ जैसी गाँठि पानी परे सन की ॥
दूसरो भरोसो नाहिं, बासना उपासना की,
बासव, बिरंचि, सुर, नर, मुनिगन की।
स्वारथ के साथी, मेरे हाथ[1] सों न लेवा देई,
काहू तो न पीर रघुबीर दीनजन की ॥

---

1 हाथी स्याने—१६६६। हाथो स्वान—बेनो।

साँप सभा साबरु लबारु भए देव दिव्य,
दुसह साँसति कीजै आगे ही या तन की।
साँचे परे पाऊँ पान, पाँच[1] मैं प्रवान पनु,
तुलसी-चातकु-आस राम-स्याम-घन की ॥७५॥

राम को गुलाम नाम रामबोला राम राख्यो,
काम यहै नाम द्वै हौं कबहुँ कहतु हौं।
रोटी लूगा नीकें राखै, आगे हू को बेद भाषै,
भलो ह्वैहै तेरो, तातें आनँदु लहतु हौं ॥
बाँध्यो हौं करम जड़ गरभ गूढ़ निगड़,
सुनत दुसह हौं तो साँसति सहतु हौं।
आरत-अनाथ-नाथ कोसलपाल कृपाल,
लीन्हों छीनि दीन देख्यो दुरित दहतु हौं ॥
बूझ्यो ज्योंहीं, कह्यो "मैं हूँ चेरो ह्वैहौं रावरो जू,
मेरे कोऊ कहूँ न हौं चरन गहतु हौं।
मींजो गुरु पीठ अपनाइ गहि बाँह बोलि,
सेवक-सुखद सदा बिरुद बहतु हौं ॥
लोग कहैं पोचु, सो न सोचु न सकोचु,
मेरे ब्याह न बरेखी, जाति पाँति न चहतु हौं।
तुलसी काजु अकाजु राम ही के रीझे खीझे,
प्रीति की प्रतीति मन मुदित रहतु हौं ॥७६॥

जानकी-जीवन, जगजीवन, जगतहित,

---

[1] पंच में परे प्रमान—भा० बेनी।

जगदीस, रघुनाथ, राजिव-लोचन राम ।
सरद्-बिधु-बदन, सुखसील, श्रीसदन,
सहज सुंदर तनु, सोभा अगनित काम ॥
जग सुपिता, सुमातु, सुगुर, सुहित सुमीत,
सबको दाहिनो, दीनबंधु काहू को न बाम ।
आरतिहरन, सरनद, अतुलित दानि,
प्रनतपाल, कृपालु पतित-पावन नाम ॥
सकल - बिस्व - बंदित, सकल-सुर -सेवित,
आगम निगम कहैं रावरे ई गुनग्राम ।
इहै जानिकै तौ तुलसी तिहारो जन भयो,
न्यारो कै गनिबो जहाँ गने गरीब गुलाम ॥७७॥

राग टोडी

दीन को दयालु दानि दूसरो न कोई ।
जासों दीनता कहौं मैं देखौं दीन सोई ॥
सुर नर मुनि असुर नाग साहिब तौ घनेरे ।
तौलौं जौलौं रावरे न नेकु नयन फेरे ॥
त्रिभुवन तिहुँ काल बिदित, बदत बेद चारी ।
आदि अंत मध्य राम साहिबी तिहारी ॥
पाहन, कपि पसु, बिहँग अपने कर लीन्हें ।
महाराज दसरथ के ! रंक राय कीन्हें ॥
तुमहिं माँगि माँगनो न माँगनो कहायो ।
सुनि सुभाव सील सुजस जाचन जन आयो ॥

तूँ गरीब को निवाज, हौं गरीब तेरो।
बारक कहिए कृपाल! तुलसिदास मेरो ॥७८॥

तू दयालु, दीन हौं, तू दानि, हौं भिखारी।
हौं प्रसिद्ध पातकी, तू पापपुंज - हारी॥
नाथ तू अनाथ को, अनाथ कौन मोसो?
मो समान आरत नहिं, आरतिहर तोसो॥
ब्रह्म तू, हौं जीव, तू[1] ठाकुर, हौं चेरो।
तात,मात,गुरु, सखा तू सब बिधि हित मेरो॥
तोहिं मोहिं नाते अनेक मानिये जो भावै।
ज्यों त्यों तुलसी कृपालु! चरन-सरन पावै ॥७९॥

और काहि माँगिए, को माँगिबो निवारै?
अभिमतदातार कौन दुखदरिद्र दारै?
धरम-धाम राम काम-कोटि-रूप रूरो।
साहिब सब बिधि सुजान, दान-खड्ग सूरो॥
सुसमय दिन द्वै निसान सबके द्वार बाजै।
कुसमय दसरथ के दानि! तैं गरीब निवाजै॥
सेवा बिनु, गुन - बिहीन दीनता सुनाए।
जे जे तैं निहाल किए ते फूले फिरत पाए॥
तुलसिदास जाचक-रुचि जानि दान दीजै।
रामचंद्र चंद्र तू! चकोर मोहिं कीजै ॥८०॥

---

१ तू है—प्र०।

रागभैरव ( भा० प्र० ) आसावरी

दीनबंधु, सुखसिंधु, कृपाकर, कारुनीक रघुराई ।
सुनहु नाथ! मन जरत त्रिबिध ज्वर, करत फिरत बौराई ॥
कबहुँ जोगरत, भोगनिरत सठ, हठ बियोग बस होई ।
कबहुँ मोहबस द्रोह करत बहु, कबहुँ दया अति सोई ॥
कबहुँ दीन मतिहीन रंकतर, कबहुँ भूप अभिमानी ।
कबहुँ मूढ़ पंडित बिडंब-रत, कबहुँ धरम-रत ज्ञानी ॥
कबहुँ देख जग धनमय रिपुमय, कबहुँ नारिमय भासै ।
संसृति-सन्निपात दारुन दुख बिनु हरिकृपा न नासै ॥
संजम जप तप नेम धरम ब्रत बहु भेषज समुदाई ।
तुलसिदास भवरोग रामपद-प्रेमहीन नहिं जाई ॥८१॥

मोहजनित मल लाग बिबिध बिधि, कोटिहु जतन न जाई ।
जनम जनम अभ्यास निरत चित अधिक अधिक अधिकाई[1] ।
नयन मलिन परनारि निरखि, मन मलिन बिषय सँग लागे ॥
हृदय मलिन बासना मान मद, जीव सहज सुख त्यागे ।
परनिंदा सुनि स्रवन मलिन भए, बचन दोष पर गाए ॥
सब प्रकार मलभार लाग निज नाथ-चरन बिसराए ।
तुलसिदास ब्रत दान ज्ञान तप सुद्धिहेतु स्रुति गावै ॥
राम[2]चरन-अनुराग-नीर बिनु अति मल नास न पावै ॥८२॥

राग जयतश्री

कछु है न आइ गयो जनम जाय ।

१ लपटाई—वेनी, ह० प्र०, ७४, ५१ । २ रामचंद्र—१२६९ ।

अति दुर्लभ तनु पाइ कपट तजि भजे न राम मन बचन काय ॥
लरिकाई बीत्यो अचेत चित, चंचलता चौगुनी चाय ।
जोबन-जर जुवती-कुपथ्य करि भयो त्रिदोष भरि मदन-बाय ॥
मध्य बयस धनहेतु गँवाई कृषी बनिज नाना उपाय ।
रामबिमुख सुख लह्यो न सपनेहुँ निसि-बासर तयो तिहूँ ताय ॥
सेये नहिं सीतापति-सेवक साधु सुमति भले भगति भाय ।
सुने न पुलकि तनु, कहे न मुदित मन, किए जे चरित रघुबंसराय ।
अब सोचत मनि बिनु भुजंग ज्यों बिकल अंग दले जरा धाय ।
सिर धुनि धुनि पछितात मींजि कर, कोउ न मीत हित दुसह दाय ॥
जिन्ह लगि निज परलोक बिगारयो ते लजात होत ठाढ़े ठायँ ।
तुलसी सुमिरि अजहुँ रघुनाथहिं तर्‌यो गयंद जाके अर्द्धनायँ ॥८३॥

तौ तू पछितैहै मन मींजि हाथ ।
भयो सुगम तो को अमर-अगम तनु समुझि धौं कत खोवत अकाथ ।
सुखसाधन हरि बिमुख बृथा, जैसे श्रम-फल घृतहित मथे पाथ ।
यह बिचारि तजि कुपथ कुसंगति चलु सुपंथ मिलि भले साथ ॥
देखु राम-सेवक सुनु कीरति, रटहि नाम करि गान-गाथ ।
हृदय आनु धनुबान-पानि प्रभु लसे मुनिपट कटि कसे भाथ ॥
तुलसिदास परिहरि प्रपंच सब नाउ रामपद-कमल माथ ।
जनि डरपहि तो-से अनेक खल अपनाये जानकीनाथ ॥८४॥

राग धनाश्री

मन माधव कों नेकु निहारहि ।

सुनु, सठ-सदा रंक के धन ज्यों छिनछिन, प्रभुहिं सँभारहि ॥
सोभासील ज्ञान-गुन-मंदिर सुंदर परम उदारहि ।
रंजन-संत अखिल-अघ-गंजन-भंजन-बिषय-बिकारहि ॥
जौं बिनु जोग जज्ञ ब्रत संजम गयो चहहि भव पारहि ।
तौ जिनि तुलसिदास निसि बासर हरिपद-कमल बिसारहि ॥८५॥

इहै कह्यौ सुत बेद चहूँ ।
श्री रघुबीर-चरन-चिंतन तजि नाहिंन ठौर कहूँ ॥
जाके चरन बिरंचि सेइ सिधि पाई संकर हूँ ।
सुक सनकादि मुक्त बिचरत तेउ भजन करत अजहूँ ॥
जद्यपि परम चपल श्री संतत, थिर न रहति कतहूँ ।
हरिपद-पंकज पाइ अचल भइ करम बचन मनहूँ ॥
करुनासिंधु भगत-चिंतामनि सोभा सेवत हूँ ।
और सकल सुर असुर ईस सब खाए उरग छहूँ ॥
सुरुचि कह्यो सोई सत्य, तात ! अति परुष बचन जबहूँ ।
तुलसिदास रघुनाथ-बिमुख नहिं मिटै बिपति कबहूँ ॥८६॥

सुनु[1] मन मूढ़ सिखावन मेरो ।
हरिपद-बिमुख काहू न लह्यो सुख सठ यह समुझि सबेरो ॥
बिछुरे रबि ससि, मन ! नयननि तें पावत दुख बहुतेरो ।
भ्रमत स्रमित निसि दिवस गगन मों[2], तहँ रिपु राहु बड़ेरो ॥
जद्यपि अति पुनीत सुरसरिता तिहुँ पुर सुजस घनेरो ।

१ सुनि—१६६६ । सुनु—ह० प्र०, बे०, ज०, भा०, ७४, १५ ।
२ महँ—भा० बेनी ।

तजे चरन अजहूँ न मिटत नित बहिबो ताहू केरो ॥
मिटै न बिपति भजे बिनु रघुपति स्रुति संदेह निबेरो ।
तुलसिदास सब आस छाँड़ि करि होहि राम को चेरो ८७

कबहूँ मन बिस्राम न मान्यो ।
निसि दिन भ्रमत बिसारि सहज सुख जहँ तहँ इंद्रिन्ह-तान्यो ॥
जदपि बिषय सँग सह्यो[1] दुसह दुख बिषम जाल अरुझान्यो ।
तदपि न तजत मूढ़ ममताबस, जानत हूँ नहिं जान्यो ॥
जनम अनेक किए नाना बिध करम-कीच चित सान्यो ।
होयँ[2] न बिमलु बिबेक-नीर बिनु, बेद पुरान बखान्यो ॥
निज हित नाथ पिता गुरु हरि सों हरषि हृदय नहिं आन्यो ।
तुलसिदास कब तृषा जाइ ? सर खनतहिं जनम सिरान्यो ८८

मेरो मन हरि जू ! हठ न तजै ।
निसि दिन नाथ ! देउँ सिख बहु बिधि करत सुभाव निजै ॥
ज्यों जुवती अनुभवति प्रसव अति दारुन दुख उपजै ।
ह्वै अनुकूल बिसारि सूल सठ फिरि[3] खल पतिहिं भजै ॥
लोलुप भ्रमत गृहप[4] ज्यों जहँ तहँ सिर पदत्रान बजै ।
तदपि अधम बिचरत तेहि मारग कबहुँ न मूढ़ लजै ॥
हौं हार्‌यो करि जतन बिबिध बिधि, अतिसय प्रबल अजै ।
तुलसिदास बस होइ तबहिं जब प्रेरक प्रभु बरजै ॥८९॥

---

१ सहे—ज०, आधुनिक। २ होइ—प्र० ७४। ३ पुनि—बेनी, ह० प्र०, प्र० ज०, ७४, ५१। ४ गृहपसु—बक्सर।

ऐसी मूढ़ता या मन की ।
परिहरि रामभगति सुरसरिता आस करत ओसकन की ॥
धूमसमूह निरखि चातक ज्यों तृषित जानि मति घन की ।
नहिं तहँ सीतलता न बारि, पुनि हानि होति लोचन की ॥
ज्यों गच-काँच बिलोकि सेन जड़ छाँह आपने तन की ।
टूटत अति आतुर अहार बस छति बिसारि आनन की ॥
कहँ लौं कहौं कुचाल कृपानिधि जानत हौ गति जन की ।
तुलसिदास प्रभु हरहु दुसह दुख, करहु लाज निज पन की ॥९०॥

नाचत ही निसि दिवस मर्‍यो ।
तब हीं तें न भयो हरि ! थिर जब तें जिव नाम धर्‍यो ॥
बहु बासना, बिबिध-कंचुक-भूषन-लोभादि भर्‍यो ।
चर अरु अचर गगन जल थल में कौन स्वाँग न कर्‍यो ?
देव दनुज मुनि नाग मनुज नहिं जाँचत कोउ उबर्‍यो ।
मेरो दुसह दरिद्र दोष दुख काहू तौ न हर्‍यो ॥
थके नयन पद पानि सुमति बल, संग सकल बिछुर्‍यो ।
अब रघुनाथ सरन आयो जन भवभय-बिकल डर्‍यो ॥
जेहि गुन तें बस होहु रीझि करि मोहि सो सब बिसर्‍यो ।
तुलसिदास निज भवनद्वार प्रभु दीजै रहन पर्‍यो ॥९१॥

माधव जू मो सम मंद न कोऊ ।
जद्यपि मीन पतंग हीनमति मोहिं नहिं पूजहिं ओऊ ॥
रुचिर रूप-आहार-बस्य उन पावक लोह न जान्यो ।
देखत बिपति बिषय न तजत हौं, तातें अधिक अयान्यो ॥

महामोह-सरिता अपार महँ संतत फिरत बह्यो ।
श्रीहरिचरन-कमल नौका तजि फिरि फिरि फेन गह्यो ॥
अस्थि पुरानो[1] छुधित स्वान अति ज्यों भरि मुख पकर्‍यो ।
निज तालूगत रुधिर पान करि[2] मन संतोष धर्‍यो ॥
परम-कठिन-भवब्याल-ग्रसित हौं, त्रसित भयो अतिभारी ।
चाहत अभय भेक सरनागत खगपति नाथ बिसारी ॥
जलचर बृंद जाल अंतरगत सिमिटि होत एक पासा ।
एकहि एक खात लालच-बस, नहिं देखत निज नासा ॥
मेरे अघ सारद अनेक जुग गनत पार नहिं पावै ।
तुलसीदास पतित-पावन प्रभु यह भरोस जिय आवै ॥९२॥

कृपा सो धौं कहाँ बिसारी राम ?
जेहि करुना सुनि श्रवन दीन-दुख धावत[3] हौ तजि धाम ॥
नागराज निज बल बिचारि हिय हारि चरन चित दीन्ह ।
आरत गिरा सुनत खगपति तजि चलत बिलंबु न कीन्ह ॥
दितिसुत-त्रास-त्रसित निसि दिन प्रहलाद प्रतिज्ञा राखी ।
अतुलित बल मृगराज-मनुज तनु दनुज हत्यो श्रुति साखी ॥
भूप सदसि सब नृप बिलोकि प्रभु राखु कह्यो नर-नारी ।
बसन पूरि, अरि-दरप दूरि करि भूरि कृपा दनुजारी ॥
एक एक रिपु तें त्रासित जन तुम राखे रघुबीर ।
अब मोहिं देत दुसह दुख बहु रिपु कस न हरहु भवभीर[4] ॥

---

१ पुरातन—ह० प्र० । २ करि—ज०, ह० प्र० । ३ आवत—१९९६ । धावत—प्र० ज० । ४ पीर—आधुनिक, प्र० ।

लोभ ग्राह, दनुजेस क्रोध, कुरुराज - बंधु खल मार।
तुलसिदास प्रभु यह दारुन दुख भंजहु राम उदार॥

काहे तें हरि मोहिं बिसारो।
जानत निज महिमा, मेरे अघ, तदपि न नाथ सँभारो॥
पतितपुनीत दीनहित असरन-सरन कहत श्रुति चारो।
हौं नहिं अधम सभीत दीन? किधौं बेदन बृथा[1] पुकारो?॥
खग-गनिका-गज-ब्याध-पाँति जहँ तहँ हौं हूँ बैठारो।
अब केहि लाज कृपानिधान परसत पनवारो फारो॥
जौं कलिकाल प्रबल अति होतो तव निदेस तें न्यारो।
तौ हरि रोस भरोस दोस गुन तेहिं भजतो तजि गारो॥
मसक बिरंचि, बिरंचि मसक सम करहु प्रभाव तुम्हारो।
यह समरथ आछत मोहिं त्यागहु, नाथ तहाँ कछु चारो॥
नाहिंन नरक परत मोकहँ डर, जद्यपि हौं अति हारो।
यह बड़ि त्रास दासतुलसी प्रभु नामहुँ पाप न जारो॥९४॥

तऊ न मेरे अघ अवगुन गनिहैं।
जौं जमराज काज सब परिहरि इहै ख्याल उर अनिहैं॥
चलिहैं छूटि पुंज पापिन के असमंजस जिय जनिहैं।
देखि खलल अधिकार प्रभू सों मेरी भूरि भलाई भनिहैं॥
हँसि करिहैं परतीति भगत की भगतसिरोमनि मनिहैं।
ज्यों त्यों तुलसिदास कोसलपति अपनायहि पर बनिहैं॥९५॥

---

१ मृषा—आधुनिक, ज० ह० प्र०, ७४, ५१।

जो पै[1] जिय, धरिहौ अवगुन जन के।
तौ क्यों कटत सुकृत-नख तें मोपै बिपुल[2]-बृंद अघ-बन के॥
कहिहै कौन कलुष मेरे कृत करम बचन अरु मन के।
हरिहैं[3] अमित सेष सारद स्नुति गिनत एक एक छन के॥
जो चित चढ़ै नाम-महिमा निज गुन-गन पावन पन के।
तौ तुलसिहिं तारिहौ बिप्र ज्यों दसन तोरि जमगन के॥९६॥

जो पै हरि जन के अवगुन गहते।
तौ सुरपति कुरुराज बालि सों कत हठि बैर बिसहते?
जौं जप-जाप-जोग-ब्रत-बरजित केवल प्रेम न चहते।
तौ कत सुर मुनिबर बिहाय ब्रज गोपगेह बसि रहते?
जौं जहँ तहँ पन राखि भगत को भजन प्रभाव न कहते।
तौ कलि कठिन करम-मारग जड़ हम केहि भाँति निबहते?
जौं सुतहित लिए नाम अजामिल के अघ अमित न दहते।
तौ जमभट साँसति-हर हम-से बृषभ खोजि खोजि नहते॥
जौं जग-बिदित पतित-पावन अति बाँकुर बिरद न बहते।
तौ बहुकल्प कुटिल तुलसी से सपनेहुँ सुगति न लहते॥९७॥

ऐसी हरि करत दास पर प्रीति।
निज प्रभुता बिसारि जन के बस होत सदा यह रीति॥
जेहि बाँधे सुर असुर नाग नर प्रबल करम की डोरि[4]।
सोइ अबिछिन्न ब्रह्म जसुमति[5] बाँध्यो हठि सकत न छोर॥

---

१ जौ—ह० प्र०, ७४। मो—भा०, बे०, २१। २ बिटप—आधुनिक। ३ हारिहिं—ह० प्र०, ७४, ५१, आधुनिक। हरिहैं—भा० बे०। ४ रि, ५ जसोमति—११६६। शी० जसुमति—भा०, बेनी, ज०।

जाकी मायावस बिरंचि सिव नाचत पार न पायो ।
करतल ताल बजाइ ग्वाल-जुवतिन्ह तेहि नाच नचायो ॥
बिस्वंभर, श्रीपति, त्रिभुवन-पति बेद-बिदित यह लीख ।
बलि सों कछु न चली प्रभुता बरु ह्वै द्विज माँगी भीख ॥
जाको नाम लियें छूटत भव जनम-मरन-दुखभार ।
अंबरीष हित लागि कृपानिधि सोइ जनम्यो दस बार ॥
जोग बिराग ध्यान जप तप करि जेहि खोजत मुनि ज्ञानी ।
बानर भालु चपल पसु पाँवर, नाथ तहाँ रति मानी ॥
लोकपाल, जम, काल, पवन, रबि, ससि सब आज्ञाकारी ।
तुलसिदास प्रभु उग्रसेन के द्वार बेंत-करधारी ॥९८॥

बिरदु गरीबनिवाजु राम को ।
गावत बेद पुरान संभु सुक प्रगट प्रभाव नाम को ॥
ध्रुव, प्रह्लाद, बिभीषन, कपि जदुपति पांडव सुदाम को ।
लोक सुजस, परलोक सुगति इनमें को हो राम काम को ॥
गनिका, कोल, किरात, आदि-कबि, इन्हतें[1] अधिक बाम को ?
बाजिमेध कब कियो अजामिल, गज गायो कब साम को ?
छली मलीन हीन सबही अँग, तुलसी सो छीन छाम को ?
नाम-नरेस-प्रताप प्रबल जग जुग जुग चालत चाम को ॥९९॥

सुनि सीतापति सील सुभाउ ।
मोद न मन, तन पुलक, नयन जल सो नर खेहै[2] खर खाउ ॥
सिसुपन तें पितु मातु बंधु प्रिय[3] सेवक सचिव सखाउ ।

---

१ इन्ह- ज० । २ खेहहिं—भा०, बेनी । ३ प्रिय—१६६६ । गुरु—भा०, बेनी ।

कहत राम-बिधु-बदन रिसोहैं सपनेहुँ लख्यो न काउ ॥
खेलत संग अनुज बालक नित जोगवत अनट अपाउ ।
जितें[1] हारि चुचुकारि दुलारत, देत दिवावत दाउ ॥
सिला साप-संताप-बिगत भइ परसत पावन पाउ ।
दई सुगति सो न हेरि हरषु हियँ, चरन छुए को पछिताउ ॥
भवधनु भंजि निदरि भूपति भृगुनाथ खाइ गए ताउ ।
छमि अपराध, छमाइ पाँइ परि, इतौ न अनत समाउ ॥
कह्यो राजु, बन दियो नारिबस, गरि गलानि गयो राउ ।
ता कुमातु को मन जोगवत ज्यों निज तनु मरम कुघाउ ॥
कपि सेवाबस भए कनौड़े, कह्यो, पवनसुत आउ ।
दीबे कों न कछू रिनियाँ हौं, धनिकु तू पत्र लिखाउ ॥
अपनाए सुग्रीव बिभीषन, तज्यो न तिन्ह छल छाउ ।
भरतसभा सनमानि सराहत होत न हृदय अघाउ ॥
निज करुना करतूति भगत पर चपत चलत चरचाउ ।
सकृत प्रनाम प्रनत-जस बरनत सुनत कहत फिरि गाउ ॥
समुझि समुझि गुनग्राम राम के उर अनुराग बढ़ाउ ।
तुलसिदास अनायास[2] रामपद पाइहै[3] पेम-पसाउ ॥१००॥

जाउँ कहाँ तजि चरन तुम्हारे ?
काको नाम पतितपावन जग ? केहि अति दीन पियारे ?
कौन देव बरिआई[4] बिरद-हित हठि हठि अधम उधारे ?

१ जीति—भा०, बेनी । २ अनयास, ३ पइहै—भा०, बेनी । ४ कौने देव बराय—आधुनिक, ५१ । बरिआइ—७४, ह०, प्र० ।

खग, मृग, ब्याध, पषान, बिटप, जड़ जमन कवन सुर तारे ?
देव, दनुज, मुनि, नाग, मनुज सब माया-बिबस बिचारे।
तिन्हके हाथ दासतुलसी प्रभु कहा अपनपौ हारे ? ॥१०१॥

हरि तुम बहुत अनुग्रह कीन्हों।
साधन-धाम बिबुध दुरलभ तनु मोहि कृपा करि दीन्हों ॥
कोटिहुँ मुख कहि जाइ[2] न प्रभु के एक एक उपकार।
तदपि नाथ कछु और माँगिहौं दीजै परम उदार ॥
बिषय-बारि मन-मीन भिन्न नहिं होत कबहुँ पल एक।
तेहि तें सहौं बिपति अति दारुन जनम[3] कुजोनि अनेक ॥
कृपा-डोरि, बंसी-पद-अंकुस, परम प्रेम-मृदु-चारो।
यहि बिधि बेधि[4] हरहु मेरो दुख, कौतुक राम तिहारो ॥
हैं स्रुति-बिदित उपाय सकल, सुर केहि केहि दीन निहारै।
तुलसिदास यहि जीव मोह-रजु जोइ बाँध्यो सोइ छोरै १०२

यह बिनती रघुबीर गुसाईं।
और आस बिस्वास भरोसो हरौ जिय[5] की जड़ताई ॥
चहौं न सुगति सुमति, संपति, कछु रिधि सिधि, बिपुल बड़ाई।
हेतुरहित अनुराग नाथपद बढ़ौ अनुदिन अधिकाई ॥
कुटिल करम लै जाय मोहिं जहँ जहँ अपनी बरिआई।
तहँ तहँ[6] जनि छिन छोह छाँड़िए कमठ-अंड की नाई ॥
है जग में जहँ लगि या तनु की प्रीति प्रतीति सगाई।

---

१ जात—प्र०। २ जनमत-आधुनिक, ७४, ५१। ३ बिधे। ४ जीव। ५ आधुनिक राम। ६ जिनि।

ते सब तुलसिदास प्रभु सों मेरी[1] होहि सिमिटि एक ठाईं १०३

जानकिजीवन[2] की बलि जैहौं ।
चितु कहै रामसीय-पद परिहरि अब न कहूँ चलि जैहौं ॥
उपजी उर प्रतीति, सपनेहुँ[3] सुख प्रभुपद बिमुख न पैहौं ।
मन समेत या तन के बासिन्ह इहै सिखावनु दैहौं ॥
स्रवनन्हि और कथा नहिं सुनिहौं, रसना औरु न गैहौं ।
रोकिहौं नयन बिलोकत औरहिं[4], सीसु ईस ही नैहौं ॥
नातो नेह नाथ सों करि सब नाते नेह बहैहौं ।
है[5] छरुभार ताहि तुलसी जग जाको दासु कहैहौं १०४

अब लौं नसानी अब न नसैहौं ।
रामकृपा भवनिसा सिरानी जागे फिर न डसैहौं ॥
पायो नाम चारु चिंतामनि, उर-कर तें न खसैहौं ।
स्याम रूप सुचि रुचिर कसौटी चित कंचनहिं कसैहौं ॥
परबस जानि हँस्यो इन इंद्रिन, निज बस है न हँसैहौं ।
मन-मधुकर पन करि तुलसी रघुपति-पद कमल बसैहौं १०५

राग रामकली

महाराज रामादर्‍यो धन्य सोई ।
गरुअ, गुनरासि, सर्वज्ञ, सुकृती, सूर, सीलनिधि, साधु तेहि सम न कोई
उपल, केवट, कीस[5], भालु, निसिचर, सबर[6], गीध सम-दम-दया-दान-हीने
नाम लियें राम किए परमपावन सकल तरत नर तिन्हके गुनगान कीन्हे

१ ही सों होहु—आधुनिक । २ जानकी, ३ प्रतीति सपनेहुँ, ४ औरन, ५ यह-भा०, बेनी । ५ कीस केवट उपल—भा०, बेनी । ६ सबरि—भा०, बेनी ।

ब्याधपराध की साध राखी कौन ? पिंगला कौन मति भगति भेई ?
कौनु धौं[1] सोमजाजी अजामिल अधम ? कौनु गजराज हो[2] बाजपेई ?
पंडुसुत, गोपिका, बिदुर, कूबरी सबहिं[2] सोधु कियें[3] सुद्धता लेसु कैसो
प्रेम लखि कृष्नकिये आपनेतिन्हकोअबसुजस[4] संसार हरिहरकोजैसो
कोल, खल, भिल्लजमनादि खसे[5] रामुकहेनीच है ऊँच पद कैं न पायो
दीन-दुख-दमन श्रीरमन करुनाभवन पतित-पावन बिरुद बेद गायो
मंदमतिकुटिलखल-तिलकुतुलसीसरिस[6] भयो नतिहुँलोकतिहुँकाल कोऊ
नाम की कानि पहिचानि पन आपनो
ग्रसत कलिकाल[7] राख्यो सरन सोऊ ॥१०६॥

है नीको मेरो देवता कोसलपति राम ।
सुभग सरोज-सुलोचन[8] सुठि सुंदर स्याम ॥
सिय समेत सोहैं[9] सदा, छबि अमित अनंग ।
भुज बिसाल सर धनु धरें, कटि चारु निषंग ॥
बलि पूजा माँगै[10] नहीं, चाहै एक प्रीति ।
सुमिरन ही मानै भलो, पावन सब रीति ॥
देइ सकल सुख, दुख दहै आरतजन-बंधु ।
गुन गहि अघ औगुन हरै, ऐसो[11] करुणासिंधु ॥
देस काल पूरन महा[12], बद बेद पुरान ।

---

१ धौं—भा० बेनी । २ सबको—१६६६ । ३ लिए—बेनी । ४ किए आपने तिन्हहु को सुजस—७३ आधुनिक । ५ खल राम कहि, ६ सहस भा— भा० बेनी । सरिस भौ—बक्सर । ७ ब्याल—भा०, ब्र० । ८ सरोरुह लोचन तन, ९ सोभित, १० चाहत, ११ प्रभु, १२ सदा—भा०, बेनी ।

सब को प्रभु,सब मों बसै, सबकी गति जान ॥
को करि कोटिक कामना पूजै बहु देव ?
तुलसिदास तेहि सेइए संकर जेहि सेव ॥१०७॥

बीर महा अवराधिए साधें सिधि होय ।
सकल काम पूरन करै जानै सब कोय ॥
बेगि, बिलंबु, न कीजिये, लीजिये उपदेस ।
बीज-मंत्र जपिए सोई जो जपत महेस ॥
प्रेमबारि तरपनु भलो, घृत सहज सनेहु ।
संसय समिधि,अगिनि छमा,ममता बलि देहु ॥
अघ उचाटि मन बस करै, मारै मद मार ।
आकरषै सुख संपदा संतोष बिचार ॥
जेहिं[1] यहि भाँति भजनु कियो[2] मिले रघुपति ताहि ।
तुलसिदास प्रभु पथ चढ्यो,जो लेहु निबाहिं[3] ॥१०८॥

कस न करहु करुना हरे ! दुखहरन[4] मुरारी !
त्रिबिध - ताप - संदेह-सोक - संसय - भय - हारी ॥
एहु कलिकाल - जनित मल मतिमंद मलिन मन ।
तेहि पर प्रभु नहिं कर सँभार,केहि भाँति जियै जन ?
सब प्रकार समरथ, प्रभो ! मैं सब बिधि दीन ।
यह जिय जानि द्रवहु नहीं मैं करम - के[6] हीन ॥

---

१ जे—बेनी, बक्सर । किये—भा० बेनी । ३ निरबाहि—१६६६ शेष सभी प्रतियों में निबाहि । ४ समन—भा०, बेनी । ५ भा०, बेनी । बिचारि—१६६६ । ६ करम बिहीन ।

भ्रमत अनेक जोनि फिरौं रघुपति[1] ! आन न मोरें ।
दुख सुख सहौं रहौं सदा सरनागत तोरें ॥
तोहि सम देव न कोउ कृपालु समुझेउँ[2] मन माहीं ।
तुलसिदास हरि तोषिए सो साधन नाहीं ॥१०९॥

कहु केहि कहिय कृपानिधे[3] ! भवजनित बिपति अति ।
इंद्रिय सकल बिकल सदा निज निज सुभाउ रति ॥
जो सुख संपति, सरग नरक संतत सँग लागी ।
हरि परिहरि सोइ जतन करत मन मोर अभागी ॥
मैं अति दीन, दयालु देव, सुनि मन अनुरागे ।
जब न द्रवहु, रघुबीर धीर ! काहें[4] न दुख लागे ॥
जद्यपि मैं अपराध-भवन, दुखसमन मुरारे ।
तुलसिदास[5] कहुँ आस इहै प्रभु पतित उधारे ॥११०॥

केसव कहि न जाइ का कहिए ?
देखत तव रचना बिचित्र हरि समुझि मनहिं मन रहिए ॥
सून्य[6] भीति पर चित्र, रंग नहिं, तनु बिनु लिखा चितेरें ।
धोयें मिटइ न, मरइ भीति-दुख, पाइय यहि तनु हेरें ॥
रबिकर-नीर बसै अति दारुन मकररूप तेहि नाहीं[7] ।
बदनहीन सो ग्रसै चराचर पान करन जल[8] जाहीं ॥
कोउ कह सत्य, झूठ कह कोऊ, जुगल प्रबल करि मानै ।

---

१ रघुपति पति । २ समुझौं—भा० बेनी । ३ करुनानिधे—भा०, बेनी । ४ क्यों न, ५ को आस यही बडु—भा०, बेनी । ६ सून—भा० । सुन—बेनी । ७ माहीं । ८ जे—भा०, बेनी ।

तुलसिदास परिहरै तीनि भ्रम सो आपन पहिचानै ॥१११॥

केसव कारन कवन[1] गुसाईं ।

जेहि अपराध असाधु जानि मोहिं तजेउ अज्ञ की नाईं ॥

परम पुनीत संत कोमलचित तिनहिं तुमहिं बनि आई ।

तौ कत बिप्र ब्याध गनिकहिं तारेहु ? कछु रही सगाई ?

काल करम, गति अगति जीव कैं[2] सब हरि हाथ तुम्हारें ।

सो कछु करहु हरहु ममता मैं फिरउँ न तुम्हहिं बिसारें ॥

जौं तुम तजहु भजौं न आन प्रभु, यह प्रवान पन[3] मोरें ।

मन क्रम बचन नरक सुरपुर जहँ तहँ रघुबीर निहोरें ॥

जद्यपि नाथ उचित न होइ अस प्रभु सैं करिअ[4] ढिठाई ।

तुलसिदास सीदत निसि दिन देखत तुम्हारि निठुराई ॥११२॥

माधव ! अब न द्रवहु केहि लेखें ?

प्रनतपाल पन तोर, मोर पन जिअउँ कमलपद देखें ॥

जब लगि मैं न दीन, दयालु तैं, मैं न दास, तैं स्वामी ।

तब लगि जे दुख सहेउँ कहेउँ नहिं, जद्यपि अंतरजामी ॥

तैं उदार मैं कृपन, पतित मैं, तैं पुनीत स्रुति गावै ।

बहुत नात रघुनाथ तोहिं मोहिं, अब न तजें बनि आवै ॥

जनक जननि, गुरु बंधु, सुहृद पति सब प्रकार हितकारी ।

द्वैतरूप तमकूप परौं[5] नहिं सो कछु जतन बिचारी ॥

सुनु अदभ्र-करुना, बारिज-लोचन, मोचन-भय-भारी ।

---

१ कौन, २ की, ३ प्रमान ४ सों करौं—भा०, बेनी। ५ से किछु—१६६६, ह०, प्र०, ९६, १५। अस कछु—७४, ५१।

तुलसिदास प्रभु तव प्रकास बिनु संसय टरै न टारी ॥११३॥

माधव ! मो-समान जग माहीं ।
सब बिधि हीन, मलीन, दीन अति लीन-बिषय कोउ नाहीं ॥
तुम्ह सो हेतु-रहित, कृपालु, आरत-हित, ईस न त्यागी ।
मैं दुख-सोक-बिकल कृपालु ! केहि कारन दया न लागी ?
नाहिंन कछु अवगुन तुम्हार, अपराध मोर मैं माना ।
ज्ञानभवन तनु दियहु, नाथ ! सोउ पाय न मैं प्रभु जाना ॥
बेनु करील, श्रीखंड बसंतहिं दूषन मृषा लगावै ।
सार-रहित, हतभाग्य सुरभि पल्लव सो कहु कहँ पावै ॥
सब प्रकार मैं कठिन, मृदुल हरि, दृढ़ बिचार जिय मोरें ।
तुलसिदास प्रभु मोह-शृंखला छूटिहि तुम्हरेहिं छोरें ॥११४॥

माधव ! मोह पाँस क्यों टूटै ?
बाहिर कोटि उपाय करिय, अभ्यंतर ग्रंथि न छूटै ॥
घृतपूरन कराह अंतरगत ससि-प्रतिबिंब दिखावै ।
ईंधन अनल लगाइ कलप सत औटत नास न पावै ॥
तरु-कोटर महँ बस बिहंग, तरु काटे मरै न जैसें ।
साधन करिय बिचार-हीन मन सुद्ध होइ नहिं तैसे ॥
अंतर मलिन, बिषय मन अति, तन पावन करिय पखारें ।
मरै न उरग अनेक जतन बलमीक बिबिध बिधि मारें ॥
तुलसिदास हरि-गुरु-करुना-बिनु बिमल बिबेक न होई ।

---

१ टरत—ह० प्र० । २ सम—भा०, बेनी, ह० प्र०, ७४, ५१ । ३ फाँस—ह० प्र०, ७४, ५१ ।

बिनु बिबेक संसार घोर निधि पार न पावै कोई ॥११५॥

माधव ! असि तुम्हारि यह माया ।
करि उपाय पचि मरिय, तरिय नहिं जब लगि करहु न दाया ॥
सुनिय, गुनिय, समुझिय, समुझाइय दसा हृदय नहिं आवै ।
जेहि अनुभव बिनु मोह-जनित दारुन भव-बिपति सतावै ॥
ब्रह्म पियूष मधुर सीतल जौं पै मन सो रस पावै ।
तौ कत मृगजल-रूप बिषय कारन निसि बासर धावै ॥
जेहि के भवन बिमल चिंतामनि सो कत काँच बटोरै ।
सपने परबस पर्‌यो जागि देखत केहि जाइ निहोरै ?
ज्ञान भगति साधन अनेक सब सत्य, झूठ कछु नाहीं ।
तुलसिदास हरिकृपा मिटै भ्रम, यह भरोस मन माहीं ॥११६॥

है[1] हरि ! कवन दोष तोहिं दीजै ?
जेहि उपाय सपनेहुँ दुर्लभ गति सोइ निसि बासर कीजै ॥
जानत अर्थ अनर्थ-रूप, तमकूप परब यहि लागें ।
तदपि न तजत स्वान, अज, खर ज्यों फिरत बिषय-अनुरागें ॥
भूत-द्रोह-कृत मोह-बस्य हित आपन मैं न बिचारो ।
मद, मत्सर, अभिमान, ज्ञान-रिपु इन महँ रहनि अपारो ॥
बेद पुरान सुनत समुझत रघुनाथ सकल जगब्यापी ।
भेदत नहिं श्रीखंड बेनु इव सारहीन मन पापी ॥
मैं अपराध-सिंधु करुनाकर ! जानत अंतरजामी ।
तुलसिदास भवब्याल-ग्रसित तव सरन उरग-रिपु-गामी ॥११७॥

---

1 हैं—१९९९ ।

हे हरि[1]! कवन जतन सुख मानहु ?
ज्यों गज-दसन तथा मम करनी सब प्रकार तुम जानहु ॥
जो कछु कहिय करिय भवसागर तरिय बत्सपद जैसें ।
रहनि आन बिधि, करिय आन, हरिपद-सुख पाइय कैसें ॥
देखत चारु मयूर नयन[2]-सुख, बोलि सुधा इव सानी ।
सबिष उरग आहार निठुर अस, यह करनी वह बानी ॥
अखिल-जीव-बत्सल निर्मत्सर चरन-कमल-अनुरागी ।
ते तव प्रिय रघुबीर ! धीरमति अतिसय निज-पर-त्यागी ॥
जद्यपि मम अवगुन अपार संसार-जोग्य रघुराया ।
तुलसिदास निज गुन बिचारि करुना-निधान करु दाया ॥११८॥

हे[3] हरि ! कवन जतन भ्रम भागै ?
देखत सुनत बिचारत यह मन निज सुभाउ नहिं त्यागै ॥
भगति, ज्ञान, बैराग्य सकल साधन यहि लागि उपाई ।
कोउ भल कहहु, देउ कछु कोऊ, असि बासना न उर तें जाई ॥
जेहि निसि सकल जीव सूतहिं तव कृपापात्र जन जागै ।
निज करनी बिपरीत देखि मोहिं समुझि महा भय लागै ॥
जद्यपि भगन-मनोरथ बिधि-बस सुख इच्छत दुख पावै ।
चित्रकार करहीन जथा स्वारथ बिनु चित्र बनावै ॥
हृषीकेस सुनि नाउँ जाउँ बलि, अति भरोस जिय मोरें ।
तुलसिदास इंद्रिय-संभव दुख हरें बनिहि प्रभु तोरें ॥११९॥

हे[4] हरि ! कस न हरहु भ्रम भारी ?

---

१, ३, ४ हैं; २ बचन—१६६६ ।

जद्यपि मृषा सत्य भासै जब लगि नहिं कृपा तुम्हारी ॥
अर्थ अविद्यमान जानिय संसृति नहिं जाइ गोसाईं ।
बिनु बाँधे निज हठ सठ परबस पर्यो कीर की नाँईं ॥
सपने ब्याधि बिबिध बाधा भइ, मृत्यु उपस्थित आई ।
बैद अनेक उपाय करहिं, जागें बिनु पीर न जाई ॥
स्रुति-गुर-साधु-सुमृति-संमत यह दृश्य असद[1] दुखकारी ।
तेहि बिनु तजें, भजें बिनु रघुपति बिपति सकै को टारी ?
बहु उपाय संसार-तरन कहँ बिमल गिरा श्रुति गावै ।
तुलसिदास मैं मोर गएँ बिनु जिव सुख कबहुँ न पावै॥१२०

हे[2] हरि यह भ्रम की अधिकाई ।
देखत सुनत कहत समुझत संसय संदेह न जाई ॥
जौं जग मृषा, ताप-त्रय-अनुभव होइ[3] कहहु केहि लेखें ।
कहि न जाइ मृगबारि सत्य, भ्रम तें दुख होइ बिसेखें ॥
सुभग सेज[4] सोवत सपने बारिधि बूड़त भय लागै ।
कोटिहुँ नाव न पार पाव सो जब लगि आपु न जागै ॥
अनबिचार रमनीय सदा, संसार भयंकर भारी ।
सम संतोष दया बिबेक तें ब्यवहारी सुखकारी ॥
तुलसिदास सब बिधिप्रपंच जग जदपि झूठ स्रुति गावै ।
रघुपति-भगति संत-संगति बिनु को भवत्रास नसावै । १२१॥

मैं हरि साधन करइ न जानी ।
जस आमय भेषज न कीन्ह तस, दोस कहा दिरमानी ॥

---

१ सदा । २ हैं—१६६६ । ३ होत—७४, ह० प्र०, ५१ । ४ सयन—१६६६ ।

सपने नृप कहँ घटइ बिप्रबध, बिकल फिरै अघ लागें।
बाजिमेध सत कोटि करै नहिं सुद्ध होइ बिनु जागें॥
स्रग महुँ सर्प बिपुल भयदायक प्रगट होइ अबिचारें।
बहु आयुध धरि, बल अनेक करि हारहिं मरइ न मारें॥
निज भ्रम तें रबिकर-संभव सागर अति भय उपजावै।
अवगाहत बोहित नौका चढ़ि कबहूँ पार न पावै॥
तुलसिदास जग आपु सहित जब लगि निर्मूल न जाई।
तब लगि कोटि कलप उपाय करि मरिय, तरिय नहिं भाई॥१२२

अस कछु समुझि परत, रघुराया!
बिनु तव कृपा दयालु दासहित मोह न छूटै माया॥
बाक्यज्ञान अत्यंत निपुन भवपार न पावै कोई।
निसि गृह मध्य दीप की बातिन्ह[1] तम निवृत्त नहिं होई॥
जैसे कोउ इक दीन दुखी अति असन-हीन दुख पावै।
चित्र कलपतरु कामधेनु गृह लिखें न बिपति नसावै॥
षट रस बहु प्रकार भोजन कोउ दिन अरु रैनि बखानै।
बिनु बोले संतोष-जनित सुख खाइ सोइ पै जानै॥
जब लगि नहिं निज हृदि प्रकास, अरु बिषय-आस मन माहीं।
तुलसिदास तब लगि जगजोनि भ्रमत, सपनेहुँ सुख नाहीं॥१२३

जौ निज मन परिहरै बिकारा।
तौ कहँ[2] द्वैत-जनित संसृति-दुख, संसय, सोक अपारा॥
सत्रु मित्र मध्यस्थ तीनि ये मन कीन्हें बरिआईँ।

---

१ बातन—भा० बेनी, ह० ज०। २ कहाँ—१६६६।

त्यागब गहब उपेच्छनीय अहि हाटक तृन की नाईं ॥
असन, बसन, पसु, बस्तु बिबिध बिधि सब मनि महँ रह जैसें ।
सरग, नरक, चर अचर लोक बहु बसत मध्य मन तैसें ॥
बिटप मध्य पुत्रिका, सूत्र महँ कंचुकि बिनहिं बनाएँ ।
मन महँ तथा लीन नाना तनु, प्रगटत अवसर पाएँ ॥
रघुपति-भगति-बारि-छालित चित बिनु प्रयास ही सूझै ।
तुलसिदास कह चिद्-बिलास जग बूझत बूझत बूझै ॥१२४

मैं केहि कहौं बिपति अति भारी । श्रीरघुबीर धीर हितकारी ॥
मम हृदय भवन हरि तोरा । तहँ बसे आइ बहु चोरा ॥
अति कठिन करहिं बरजोरा । मानहिं नहिं बिनय निहोरा ॥
तम, मोह, लोभ, अहँकारा । मद, क्रोध, बोध-रिपु, मारा ॥
अति करहिं उपद्रव नाथा । मरदहिं मोहिं जानि अनाथा ॥
मैं एक, अमित बटपारा । कोउ सुनै न मोर पुकारा ॥
भागेहु नहिं नाथ उबारा । रघुनायक करहु सँभारा ॥
कह तुलसिदास सुनु रामा । लूटहिं तस्कर तव धामा ॥
चिंता यह मोहिं अपारा । अपजस जनि होय तुम्हारा१२५

मन मेरे मानै सिख मेरी । जौं निज भगति चहै हरि केरी ॥
उर आनहि प्रभु कृत हित जेते । सेवहिं ते जे अपनपौ चेते ॥
दुख सुख अरु अपमान बड़ाई । सब सम लेखहिं बिपति बिहाई ॥
सुनु सठ काल-ग्रसित यह देही । जनि तेहि लागि बिदूषहि केही ॥
तुलसिदास बिनु असि मति आये । मिलहिं न राम कपट लय लाये१२६

---

१ भा०, बेनी । मानहि—ह० प्र०, ५१, ७४ ।

मैं जानी हरिपद-रति नाहीं । सपनेहुँ नहिं बिराग मन माहीं ॥
जे रघुबीर-चरन अनुरागी । ते सब भोग रोग सम त्यागी ॥
काम, भुअंग डसत जब जाही । बिषय-निंब कटु लगै न ताही ॥
असमंजस अस हृदय बिचारी । बढ़त सोच नित नूतन भारी ॥
जब कब रामकृपा दुख जाई । तुलसिदास नहिं आन उपाई १२७
सुमिरु सनेह सहित सीतापति । रामचरन तजि नहिंन आन गति ॥
जप, तप, तीरथ, जोग, समाधी । कलि मति बिकल, न कछु निरुपाधी
करतहुँ सुकृत न पाप सिराहीं । रकतबीज जिमि बाढ़त जाहीं ॥
हरनि एक अघ-असुर-जालिका । तुलसिदास प्रभुकृपा-कालिका १२८

रुचिर रसना तू राम राम राम क्यों न रटत ?
सुमिरत सुख सुकृत बढ़त, अघ अमंगल घटत ॥
बिनु स्रम कलि-कलुष-जाल कटु कराल कटत ।
दिनकर के उदय जैसे तिमिर-तोम फटत ॥
जाग, जोग, जप, बिराग, तप, सुतीरथ अटत ।
बाँधिबे को भवगयंद रेनु की रजु बटत ॥
परिहरि सुरमनि सुनाम गुंजा लखि लटत ।
लालच लघु तेरो लखि तुलसी तोहि हटत ॥१२९॥

राम, राम, राम, राम, राम, राम जपत ।
मंगल मुद उदित होत, कलिमल छल छपत ॥
कहु केहि लहे फल रसाल बबुर-बीज बपत ।
हारहि जनि जनम जाय गालगूल गपत ॥

---

१ अनुरागे, २ त्यागे—भा०, बेनी, ह० प्र० ज०, १५ :

काल, करम, गुन, सुभाव सबके सीस तपत ।
रामनाम-महिमा की चरचौ चले चपत ॥
साधन बिनु सिद्धि सकल बिकल लोग लपत ।
कलिजुग बर बिपुल बनिज नाम नगर खपत ॥
नाम सों प्रतीति प्रीति हृदय सुथिर थपत ।
पावन किय रावन-रिपु तुलसिहुँ-से अपत ॥१३०॥

पावन प्रेम-रामचरन जनम लाहु परम ।
रामनाम लेत होत सुलभ सकल धरम ॥
जोग, मख, बिबेक बिरति बेद-बिदित[1] करम ।
करिबे कहँ कटु कठोर, सुनत मधुर नरम ॥
तुलसी सुनि जानि बूझि भूलहि जनि भरम ।
तेहि प्रभु को तू सरन होहि जेहि सबकी सरम ॥१३१॥

राम-से प्रीतम की प्रीति-रहित जीव जाय जियत ।
जेहि सुख सुख मानि लेत सुख सो समुझि कियत ॥
जहँ जहँ जेहि जोनि जनम महि पताल बियत ।
तहँ तहँ तू बिषय-सुखहिं चहत, लहत नियत ॥
कत बिमोह लट्यो फट्यो गगन मगन सियत ।
तुलसी प्रभु-सुजस गाइ क्यों न सुधा पियत ॥१३२॥

तोसों हौं फिरि फिरि हित सत्य बचन कहत ।
सुनि मन गुनि समुझि क्यों न सुगम सुमग गहत ॥
छोटो बड़ो, खोटो खरो जग जो जहँ रहत ।

---

१ विहित—ह० ज० ।

अपने अपने को भलो कहहु को न चहत ?
बिधि लखि लघु कीट अवधि सुख सुखी, दुख दहत।
पसु लौं पसुपाल ईस बाँधत छोरत नहत॥
बिषय मुखद भार सिर को काँधे ज्यों बहत।
योंही जिय जानि मानि सठ तू साँसति सहत॥
पायो किनं घृत बिचारु हरिनबारि महत।
तुलसी तकु ताहि सरन जातें सब लहत॥१३३॥
तातें हौं बार बार देव ! द्वार परि पुकार करत।
आरति नति दीनता कहे सुप्रभु संकट हरत॥
लोकपाल सोकबिकल रावन-डर डरत।
का सुनि सकुचनं कृपालु नरसरीर धरत ?
कौसिक, मुनितीय, जनक सोक-अनल जरत।
साधन केहि सीतल भये सो न समुझि परत॥
केवट, खग, सबरि सहज चरनकमल न रत।
सनमुख तोहिं होत नाथ कुतरु सुफल फरत॥
बंधुबैर कपि बिभीषन गुरु गलानि गरत।
सेवा केहि रीझि राम किए सरिस भरत ?
सेवक भयो पवनपूत साहिब अनुहरत।
ताको लिए नाम राम सबको सुढर ढरत॥
जाने बिनु राम-रीति पचि पचि जग मरत।
परिहरि छल सरन गए तुलसिहु-से तरत॥१३४॥

---

१ केहि—ह०, ५१, ७४। २ सकुचे—आधुनिक।

राग सूहो बिलावल

राम सनेही सों तैं न सनेह कियो ।
अगम जो अमरनि हूँ सो तनु तोहिं दियो ॥
दियो सुकुल जनम सरीर सुंदर हेतु जो फल चारि को ।
जो पाइ पंडित परमपद पावत पुरारि मुरारि को ॥
यहु भरतखंडु समीप सुरसरि, थलु भलो, संगति भली ।
तेरी कुमति कायर कलपबल्ली चहति बिषफल फली ॥१॥
अजहुँ समुझि चित्त दै सुनु परमारथु ।
है हितु सो जगहूँ जाहि तें स्वारथु ॥
स्वारथहि प्रिय, स्वारथ सो काते, कौन बेद बखानई ।
देखु खल अहिखेल परिहरि सो प्रभुहि पहिचानई ॥
पितु, मातु, गुर, स्वामी, अपनपौ, तिय, तनय, सेवक, सखा ।
प्रिय लगत जाके प्रेम सों बिनु हेतु हित नहिं तैं लखा ॥२॥
दूरि न सो हितू हेरु हियेंहि है ।
छलहि छाँड़ि सुमिरे छोह कियेंहि है ॥
किएँ छोहु छाया कमल कर की भगत पर भजतहि भजै ।
जगदीस जीवन जीव को जो साज सब सबको सजै ॥
हरिहि हरिता बिधिहि बिधिता, सिवहि सिवता जेहि दई ।
सोइ जानकी-पति मधुर मूरति मोदमय मंगलमई ॥३॥
ठाकुर अतिहि बड़ो सील सरल सुठि ।
ध्यान-अगम सिव हू, भेंट्यो केवट उठि ॥
भरि अंक भेंट्यो सजल नयन सनेह सिथिल सरीर सों ।

सुर सिद्ध मुनि कबि कहत कोउ न प्रेमप्रिय रघुबीर सो ॥
खग सबरि निसिचर भालु कपि किए आपु तें बंदित बड़े ।
तापर तिनकी सेवा सुमिरि जिय जात जनु सकुचनि गड़े ।।४॥
स्वामी को सुभाउ कह्यो सो जब उर आनिहैं[1] ।
सोचु सकल मिटिहै, रामु भलो मनिहैं[2] ॥
भलो मानिहैं रघुनाथ जोरि जो हाथ माथो नाइहैं ।
ततकाल तुलसीदास जीवन जनम को फलु पाइहैं ॥
जपु नाम करहि प्रनाम कहि गुनग्राम रामहिं धरि हियें ।
बिचरहि अवनि अवनीस-चरन-सरोज मन मधुकर कियें ।५।१३५

जिय[3] जब तें हरि तें बिलगान्यो । तब तें देह गेह निज जान्यो ॥
मायाबस सरूप बिसरायो । तेहि भ्रम तें दारुन दुख पायो ॥
पायो जो दारुन दुसह दुख सुखलेस सपनेहुँ नहिं मिल्यो ।
भयसूल सोक अनेक जेहि तेहि पंथ तू हठि हठि चल्यो ॥
बहु जोनि जन्म जरा बिपति, मतिमंद हरि जान्यो नहीं ।
श्रीराम-बिनु बिश्राम मूढ़ ! बिचारि लख पायो कहीं ॥१॥
आनँदसिंधु मध्य तव बासा । बिनु जाने कस मरसि पियासा ॥
मृगभ्रम-बारि सत्य जल जानी । तहँ तू मगन भयो सुख मानी ॥
तहँ मगन मज्जसि पान करि त्रयकाल जल नाहीं जहाँ ।
निज सहज अनुभव रूप तव खल भूलि चलि आयो तहाँ ॥
निर्मल निरंजन निर्बिकार उदार सुख तैं परिहर्यौ ।
निःकाज राज बिहाय नृप इव स्वप्न-कारागृह पर्यो ॥२॥

---

१ आनिहै, २ मानिहै—भा० बेनी । ३ जिय—७४, ह० प्र०, ७१ ।

तैं निज कर्मडोरि दृढ़ कीन्हीं। अपनेहि करनि गाँठि हठि दीन्ही।
तेहि तें परबस पर्‍यो अभागे। ता फल गर्भबास दुख आगे॥
आगे अनेक समूह संसृति, उदरगति जान्यो सोऊ।
सिर हेठ, ऊपर चरन, संकट बात नहिं पूछै कोऊ॥
सोनित पुरीष जो मूत्र मल कृमि कर्दमावृत सोवही।
कोमल सरीर, गँभीर बेदन, सीस धुनि धुनि रोवही॥३॥
तैं निज कर्मजाल जहँ घेरो। श्रीहरि संग तज्यो नहिं तेरो।
बहु बिधि प्रतिपालन प्रभु कीन्हीं। परम कृपालु ज्ञान तोहि दीन्हीं॥
तोहिं दियो ज्ञान बिबेक जन्म अनेक की तब सुधि भई।
तेहि ईस की हौं सरन जाकी बिषम माया गुनमई॥
जेहि किए जीव-निकाय बस रसहीन दिन दिन अति नई।
सो करौ बेगि सँभार श्रीपति बिपति महुँ जेहि मति दई॥४॥
पुनि बहु बिधि गलानि जिय मानी। अब जग जाइ भजौं चक्रपानी।
ऐसेहि करि बिचार चुप साधी। प्रसव पवन प्रेर्‍यो अपराधी॥
प्रेर्‍यो जो परम प्रचंड मारुत कष्ट नाना तैं सह्यो।
सो ज्ञान ध्यान बिराग अनुभव जातना-पावक दह्यो॥
अति खेद-ब्याकुल अलप बल छिन एक बोलि न आवई।
तव तीब्र कष्ट न जान कोउ सब लोग हर्षित गावई॥५॥
बाल-दसा जेते दुख पाए। अति अनीस नहिं जाहिं गनाए।
छुधा ब्याधि बाधा भइ भारी। बेदन नहिं जानै महतारी॥
जननी न जानै पीर सो केहि हेतु सिसु रोदन करै।

१ अपने। २ गहि—७४, ह० प्र०, ५१।

सोइ करै बिबिध उपाय जातें अधिक तुव छाती जरै ॥
कौमार, सैसव अरु किसोर अपार अघ को कहि सकै ।
बितरेकि तोहि निर्दय महा खल आन कहु को सहि सकै ॥६॥
जौवन जुवति-संग रँग रात्यो । तब तू महा मोह मद मात्यो ।
तातें तजी धर्म मरजादा । बिसरे तव सब प्रथम बिषादा ॥
बिसरे बिषाद निकाय संकट समुझि नहिं फाटत हियो ।
फिरि गर्भगत-आवर्त्त संसृति-चक्र जेहिं होइ सोइ कियो ॥
कृमि-भस्म-बिट-परिनाम तनु तेहि लागि जग बैरी भयो ।
परदार परधन द्रोहपर संसार बाढ़ै नित नयो ॥ ७ ॥
देखत ही आई बिरुधाई । जो तैं सपनेहु नाहिं बुलाई ।
ताके गुन कछु कहे न जाहीं । सो अब प्रगट देखु तन माहीं ॥
सो प्रगट तनु जर्जर जराबस ब्याधि सूल सतावई ।
सिरकंप, इंद्रिय-सक्ति प्रतिहत बचन काहु न भावई ॥
गृहपाल हू तें अति निरादर, खान पान न पावई ।
ऐसिहु दसा न बिराग, तहँ तृष्ना तरंग बढ़ावई ॥ ८ ॥
कहि को सकै महा भव तेरे । जनम एक के कछुक गने रे ।
खानि चारि संतत अवगाही । अजहुँ न करु बिचार मन माहीं ॥
अजहूँ बिचारि बिकार तजि भजु राम जनसुख-दायकं ।
भवसिंधु दुस्तर जलरथं, भजु चक्रधर सुर-नायकं ॥
बिनु हेतु करुनाकर उदार अपार-माया-तारनं ।
कैवल्य, पति, जगपति, रमापति, प्रानपति गतिकारनं ॥ ९ ॥
रघुपति भक्ति सुलभ सुखकारी । सो त्रयताप-सोक-भय-हारी ।

बिनु सतसंग भगति नहिं होई। ते तब मिलैं द्रवै जब सोई ॥
जब द्रवै दीनदयालु राघव साधु-संगति पाइए।
जेहि दरस परस समागमादिक पापरासि नसाइए ॥
जिन्हकें मिलें सुख दुख समान, अमानतादिक गुन भए।
मद मोह लोभ बिषाद क्रोध सुबोध तें सहजहिं गए ॥१०॥
सेवत साधु द्वैत-भय भागे। श्रीरघुबीर-चरन लय-लागे ॥
देहजनित बिकार सब त्यागे। तब फिरि निज स्वरूप अनुरागे ॥
अनुराग जो निज रूप तें जग तें बिलच्छन देखिए।
संतोष सम सीतल सदा दम देहवंत न लेखिए ॥
निर्मम निरामय एकरस, तेहि हरष सोक न ब्यापई।
त्रैलोक्य-पावन सो सदा जाकहुँ दसा ऐसी भई ॥११॥
जौं तेहि पंथ चलै मन लाई। तौ हरि काहे न होहिं सहाई ॥
जो मारग स्रुति साधु बतावै। तेहि पथ चलत सबै सुख पावै ॥
पावै सदा सुख हरिकृपा, संसार-आसा तजि रहै।
सपनेहुँ नहीं दुख देत दरसन, बात कोटिक को कहै ॥
द्विज देव गुरु हरि संत बिनु संसार पार न पाइये।
यह जानि तुलसीदास त्रासहरन रमापति गाइये ॥१२॥१३६॥

जौं पै कृपा रघुपति कृपालु की बैर और के कहा सरै ?
होइ न बाँको बार भगत को जौं कोउ कोटि उपाय करै ॥
तकै नीच जो मीच साधु की सोइ पामर तेहि मीचु मरै।
बेद-बिदित प्रहलाद कथा सुनि को न भगति-पथ पाउँ धरै ?
गज उधारि हरि थप्यो बिभीषन,ध्रुव अबिचल कबहूँ न टरै।

अंबरीष की साप सुरति करि अजहुँ महामुनि ग्लानि गरै ॥
सो न कहा जो कियो सुजोधन अबुध आपने मान जरै ॥
प्रभुप्रसाद सौभाग्य विजय-जस पांडु-तनय बरिआइँ बरै ॥
जो जो कूप खनैगो पर कहँ सो सठ फिरि तेहि कूप परै ।
सपनेहु सुख न संतद्रोही कहँ, सुरतरु सोउ बिष-फरनि फरै ॥
हैं काके द्वै सीस ईस के जो हठि जन की सीम चरै ?
तुलसिदास रघुबीर-बाँहबल सदा अभय काहू न डरै ॥१३७॥

कबहुँ सो कर-सरोज रघुनायक धरिहौ, नाथ! सीस मेरे।
जेहि कर अभय किए जन आरत बारक बिबस नाम टेरे ॥
जेहि कर-कमल कठोर संभुधनु भंजि जनक संसय मेट्यो।
जेहि कर-कमल उठाइ बंधु ज्यों परम प्रीति केवट भेंट्यो ॥
जेहि कर-कमल कृपालु गीध कहँ पिंडोदक दै धाम दियो।
जेहि कर बालि बिदारि दास-हित कपिकुल-पति सुग्रीव कियो ॥
आयो सरन सभीत बिभीषनु जेहि कर-कमल तिलक कीन्हों ।
जेहि कर गहि सर चाप असुर हति अभयदान देवन्ह दीन्हों ॥
सीतल सुखद छाँह जेहि कर की मेटति पाप, ताप, माया।
निसि बासर तेहि कर-सरोज की चाहत तुलसिदास छाया ॥१३८॥

दीनदयाल दुरित दारिद दुख दुनी दुसह तिहुँताप तई है ।
देव-दुआर पुकारत आरत सबकी सब सुखहानि भई है ॥
प्रभु के बचन बेद-बुध-संमत मम मूरति महिदेव-मई है ।
तिन्हकी मति रिस, राग, मोह, मद, लोभ लालची लीलि लई है ॥

राज-समाज कुसाज कोटि कटु कलपत[1] कलुष कुचाल नई है।
नीति प्रतीति प्रीति परमिति पति हेतु-बाद हठि हेरि हई है॥
आस्रम-बरन-धरम-बिरहित जग लोक-बेद-मरजाद गई है।
प्रजा पतित पाखंड पापरत, अपने अपने रंग रई है॥
साँहिति[2] सत्य सुरीति[3] गई घटि, बढ़ी कुरीति कपट-कलई है।
सीदत साधु, साधुता सोचति, खल बिलसत, हुलसति खलई है॥
परमारथ स्वारथ-साधन भई[4] अफल सकल, नहिं सिद्धि सई है।
कामधेनु-धरनी कलि-गोमर-बिबस बिकल, जामति[5] न बई है॥
कलि करनी बरनिए कहाँ लौं करत फिरत बिनु टहल टई है।
तापर दाँत पीसि कर मींजत, को जानै चित कहा ठई है॥
त्यौंत्यौं नीचु नित[6] बढ़त चढ़त सिर ज्यों ज्यों सीलबस ढील दई है।
सरुष बरजि तरजिए तरजनी, कुम्हिलैहै कुम्हड़े की जई है॥
दीजै दादि देखि नातो बलि, मही-मोद-मंगल-रितई है।
भरै[7] भाग अनुराग लोग कहै[8] राम कृपा चितवनि चितई है॥
बिनती सुनि सानंद हेरि हँसि करुना-बारि भूमि भिजई है।
रामराजु भयो काजु सगुन सुभ, राजा रामु जगत-बिजई है॥
समरथु बड़ो सुजानु सुसाहिबु सुकृत-सेन हारत जितई है।
सुजन सुभाउ सराहत सादर अनायास साँसति बितई है॥
उथपे-थपन, उजारि-बसावन, गई-बहोर बिरुद सदई है।

---

१ कलपित, २ साँति, ३ सुभ रीति, ४ भइ, ५ जागति—भा०, बेनी। ४ भए—आधुनिक, बक्सर। ६ बढ़त सो चढ़त—भा० बेनी। ७ भरे, ८ कहैं—भा०, बेनी। ९ अवधि—५१, ६, ७४।

तुलसी प्रभु आरत-आरतिहर अभय-बाँह केहि केहि न दई है ॥१३९॥

ते नर नरकरूप जीवत जग भव-भंजन-पद बिमुख अभागी।
निसि बासर रुचि पाप, असुचि मन, खल मतिमलिन निगमपथ-त्यागी
नहिं सतसंग भजन नहिं हरि को स्रवन न राम-कथा अनुरागी।
सुत-बित-दार-भवन-ममता-निसि सोवत अति, न कबहुँ मति जागी।
तुलसिदास हरि-नाम-सुधा तजि सठ हठि पियत-बिषय-बिष माँगी।
सूकर स्वान सृगाल सरिस जन जनमत जगत जननि-दुख-लागी १४०

रामचंद्र रघुनायक ! तुम सों हौं बिनती केहि भाँति करौं ?
अघ अनेक अवलोकि आपने अनघ नाम अनुमानि डरौं ॥
परदुख दुखी, सुखी परसुख तें संतसील नहिं हृदय धरौं।
देखि आन को बिपति परम सुख, सुनि संपति बिनु आगि जरौं ॥
भगति, बिराग, ज्ञान साधन कहि बहु बिधि डहँकत लोग फिरौं।
सिव-सरबस सुखधाम नाम तव बेंचि नरकप्रद उदर भरौं ॥
जानत हूँ निज पाप-जलधि जिय जल-सीकर सम सुनत लरौं।
रज सम पर अवगुन सुमेरु करि गुन-गिरि सम रज तेहि निदरौं ॥
नाना बेष बनाइ दिवस निसि पर बित जेहि तेहि जुगुति हरौं।
एकौ पल न कबहुँ अलोल-चित हित दै पद-सरोज सुमिरौं ॥
जौ आचरन बिचारहु मेरो कलप कोटि लगि अवटि मरौं।
तुलसिदास प्रभु-कृपा-बिलोकनि गोपद ज्यों भवसिंधु तरौं ॥१४१॥

सकुचत हौं अति, राम कृपानिधि ! क्यों करि बिनय सुनावौं[1] ?
सकल धरम बिपरीत करत, केहि भाँति नाथ मन भावौं ?

---

१ भा० बेनी में सर्वत्र " ैं " है, १६६६ में " ों " है।

जानत हूँ हरि रूप चराचर मैं हठि नयन न लावौं।
अंजन-केस-सिखा जुवती तहँ लोचन-सलभ पठावौं॥
स्रवनन्हि को फलु कथा तिहारी यहु समुझौं समुझावौं।
तिन्ह स्रवनन्हि परदोष निरंतर सुनि सुनि भरि भरि तावौं॥
जेहि रसना गुन गाइ तिहारे बिनु प्रयास सुख पावौं।
तेहि मुख पर-अपवाद भेक[1] ज्यों रटि रटि जनमु नसावौं॥
'करहु हृदय अति बिमल बसहिं हरि' कहि कहि सबहिं सिखावौं।
हौं निज उर अभिमान-मोह-मद-खलमंडली बसावौं॥
जो तनु धरि हरिपद साधहिं जन सो बिनु काज गँवावौं।
हाटक घट भरि धर्‌यो सुधा गृह तजि नभ कूप खनावौं॥
मन क्रम बचन लाइ कीन्हें अघ ते करि जतन दुरावौं।
पर-प्रेरित इरिषा-बस कबहुँक कियो कछु सुभ, सो जनावौं॥
बिप्रद्रोह जनु बाँट पर्‌यो, हठि सब सों बैरु बढ़ावौं।
ताहू पर निज मति बिलास सब संतन्हि माँझ गँनावौं॥
निगम, सेष, सारद निहोरि जौं अपने दोष कहावौं।
तौ न सिराहिं कलपसत लगि, प्रभु, कहा एक मुख गावौं ?॥
जौं करनी आपनी बिचारौं तौ कि सरन हौं आवौं ?
मृदुल सुभाउ सील रघुपति को सो बल मनहिं दिखावौं॥
तुलसिदास प्रभु सो गुन नहिं जेहि सपनेहु तुम्हहिं रिझावौं।
नाथकृपा भवसिंधु धेनुपद सम सुजानि सिर[2] नावौं॥१४२॥

सुनहु राम रघुबीर गुसाईं ! मन अनीति-रत मेरो।

---

१ भरे—१६११। २ सम जो जानि सिर नावौं—१६६६।

चरन-सरोज बिसारि तुम्हारे[1] निसि दिन फिरत अनेरो ॥
मानत नहीं निगम-अनुसासन, त्रास न काहू केरो ।
भूली सूल करम-कोल्हुन तिल ज्यों बहु बारनि पेरो ॥
जहँ सतसंग भक्ति माधव की सपनेहु करत न फेरो ।
लोभ-मोह-मद-काम-क्रोधरत तिन्ह सों नेह घनेरो ॥
पर-गुन सुनत दाह, पर-दूषन[2] सुनत हर्ष[3] बहुतेरो ।
आपु पाप को नगर बसावत, सहि न सकत पर खेरो ॥
साधन-फल, स्रुति-सार नाम तव, भव-सरिता कहँ बेरो ।
सो पर कर काकिनी लागि सठ बेचि होत हठि चेरो ॥
कबहुँक हौं संगति-स्वभाव तें जाउँ सुमारग नेरो ।
तब करि क्रोध संग कुमनोरथ देत कठिन भट-भेरो ॥
एक हौं दीन मलीन हीनमति बिपति-जाल अति घेरो ।
तापर सहि न जाइ करुनानिधि मन को दुसह दरेरो ॥
हारि पत्यो करि जतन बहुत बिधि, तातें हौं कहत सबेरो ।
तुलसिदास की त्रास मिटै जब करहु[4] हृदय महँ डेरो ॥१४३॥

सो धौं को जो नाम-लाज तें नहिं राख्यो रघुबीर !
कारुनीक बिनु कारन ही हरि, हरहिं सकल भवभीर ॥
बेद-बिदित जग-बिदित अजामिल बिप्रबंधु अघ-धाम ।
घोर जमालय जात निवास्यो सुत-हित सुमिरत नाम ॥
पसु पाँवर अभिमान-सिंधु गज ग्रस्यो आइ जब ग्राह ।

---

१ तिहारे—१०२, १५, ५१ । २ कथा—७४, ५१ । ३ उर अंतर दोष हरष बहुतेरो—१६६६ । ४ करहु तुम—आधुनिक ।

सुमिरत सकृत सपदि आयो प्रभु हस्यो दुसह उर-दाह ॥
ब्याध, निषाद, गीध, गनिकादिक अगनित अवगुन-मूल ।
नाम-ओट तें राम सबन की दूरि करी सब सूल ॥
केहि आचरन घाटि हौं तिन्ह तें, रघुकुलभूषन भूप !
सीदत तुलसिदास निसि बासर पर्‌यो भीम तमकूप ॥१४४॥

कृपासिंधु ! जन दीन दुआरे दादि न पावत काहे ?
जब जहँ तुम्हहिं पुकारत आरत तब तिन्हके दुख दाहे ॥
गज, प्रहलाद, पांडुसुत, कपि सबको रिपु-संकट मेट्‌यो ।
प्रनत बंधुभय-बिकल बिभीषन उठि सो भरत ज्यों भेंट्‌यो ॥
मैं तुम्हरो लै नाउँ गाउँ एक उर आपने बसायो ।
भजनु बिबेक, बिरागु लोग भले करम करम करि ल्यायो ।
सुनि रिस भरे कुटिल कामादिक करहिं जोर-बरिआईं ।
तिन्हहिं उजारि नारि अरि धन पुर राखहिं राम गुसाईं ॥
सम सेवा छल दान दंड हौं रचि उपाय पचि हार्‌यो ।
बिनु कारन के कलह बड़ो दुख, प्रभु सों प्रगटि पुकार्‌यो ॥
सुर स्वारथी, अनीस, अलायक, निठुर, दया चित नाहीं ।
जाउँ कहाँ, को बिपति-निवारकु भव-तारकु जग माहीं ? ॥
तुलसी जदपि पोच तउ तुम्हरइ, और न काहू केरो ।
दीजै भगति बाँह बैरक ज्यों, सुबस बसै अब खेरो ।१४५॥

हौं सब बिधि राम रावरो चाहत भयो चेरो ।
ठौर ठौर साहिबी होत है ख्याल कालकलि केरो ॥

काल करम[1] इंद्री-बिषय गाहकगन घेरो।
हौं न कबूलत बाँधि कै मोल करत करेरो॥
बंदि छोर तेरो नाम है, बिरुदैत बड़ेरो।
मैं कह्यो तब छल-प्रीति कै माँगे उर डेरो॥
नाम ओट आज लगि बच्यो मलजुग जग जेरो।
अब गरीब न जमोगिये पाइबो न हेरो॥
जेहि कौतुक बक स्वान को प्रभु न्याव निबेरो।
तेहि कौतुक कहिये कृपाल तुलसी है मेरो॥१४६॥

कृपासिंधु ताते रहौं निसि दिन मन मारे।
महाराज लाज आपुही निज जाँघ उघारे॥
मिले रहैं, मारयो चहैं कामादि सँघाती।
मो बिनु रहैं न, मेरियै जारैं छल छाती॥
बसत हिये हित जानि मैं सबकी रुचि पाली।
कियो पथिक को दंड हौं जड़ कर्म[2] कुचाली॥
देखी सुनी न आजु लौं अपनाइत ऐसो।
करहिं सबै, सिर मेरे ही फिरि परै अनैसो॥
बड़े अलेखी लखि परे, परिहरे न जाहीं।
असमंजस मों मगन हौं, लीजै गहि बाहीं॥
बारक बलि अवलोकिए कौतुक जन जी को।
अनायास मिटि जाइगो संकट तुलसी को॥१४७॥

कहौं कौन मुँह लाइ कै, रघुबीर गुसाईं!

---

१ कर्म इन्द्रिय—आधुनिक। २ माँगेउ—ज०, १५, ह०।

सकुचत समुझत आपनी सब, साइँ दोहाई ।
सेवत बस, सुमिरत सखा, सरनागत सो हौं ।
गुनगन सीतानाथ के चित करत न हौं हौं ॥
कृपासिंधु बंधु दीन के आरत-हितकारी ।
प्रनतपाल बिरुदावली सुनि जानि बिसारी ॥
सेइ न धेइ न सुमिरि कै पदप्रीति सुधारी ।
पाइ सुसाहिब राम सो भरि पेट बिगारी ॥
नाथ गरीबनिवाजु हैं, मैं गही न गरीबी ।
तुलसी प्रभु निज ओर तें बनि परै सो कीबी ॥१४८॥

कहाँ जाउँ, कासों कहौं और ठौर न मेरे[1] ?
जनम गँवायो तेरेई द्वारे, किंकर तेरे[2] ॥
मैं तो बिगारी राम सों स्वारथ के लीन्हें ।
तोहिं कृपानिधि क्यों बनै मेरी सी कीन्हें ॥
दिन दुरदिन, दिन दुरदसा, दिन दुख, दिनदूषन ।
जौ लौं तू न बिलोकिहै रघुबंस-बिभूषन ॥
दई पीठि बिनु डीठ हौं, तू बिस्व-बिलोचन ।
तोसों तुही न दूसरो नत-सोच-बिमोचन ॥
पराधीन देव, दीन हौं, स्वाधीन गुसाईं ।
बोलनिहारे सों करै, बलि, बिनय कि झाईं ॥
आपु देखि मोहिं देखिये जन जानिये सांचो ।
बड़ी ओट राम नाम की जेहि लई सो बाँचो ॥

---

१ मेरो, २ तेरो, ३ नाथ सों आरति—आधुनिक

रहनि रीति राम रावरी नित हिय हुलसी है।
ज्यों भावै त्यों करु कृपा तेरो तुलसी है ॥१४९॥

रामभद्र मोहिं आपनो सोचु है अरु नाहीं।
जीव सकल संताप के भाजन जग माहीं ॥
नातो बड़े समर्थ सों एक ओर किधौं हूँ।
तोको मो-से अति घने, मोको एकै तूँ ॥
बड़ी गलानि हानि हिए है, सर्वज्ञ गुसाईं!
क्रूर कुसेवक कहत हौं सेवक की नाईं ॥
भलो पोच राम को कहैं मोहिं सब नर नारी।
बिगरे सेवक स्वान सो साहिब-सिर गारी ॥
असमंजस मन को मिटै, सो उपाय न सूझै।
दीनबंधु कीजै सोई बनि परै जो बूझै ॥
बिरुदावली बिलोकिए तिन्ह में कोउ हौं हौं।
तुलसी प्रभु को परिहर्‌यो सरनागत सो हौं ॥१५०॥

जो पै चेराई राम की करतो न लजातो।
तौ तू दाम कुदाम ज्यों कर कर न बिकातो ॥
जपत जीह रघुनाथ को नाम नहिं अलसातो।
बाजीगर के सूम ज्यों, खल! खेह न खातो ॥
जौं तू मन मेरे कहे राम-नाम कमातो।
सीतापति-सनमुख सुखी सब ठाँय समातो ॥
राम सुहाते तोहिं जौं तू सबहिं सुहातो।
काल करम कुल कारनी कोऊ न कोहातो ॥

राम-नाम-अनुराग ही जिय जो रतिआतो।
स्वारथ-परमारथ- पथी तोहि सब पतिआतो॥
सेइ साधु, सुनि समुझि कै पर-पीर पिरातो।
जनम कोटि को कँदैलो हृद-हृदय थिरातो॥
भव-मगु अगमु अनंतु है बिनु स्रमहिं सिरातो।
महिमा उलटे नाम की मुनि कियो किरातो॥
अमर अगम तनु पाइ सो जड़ जाय न जातो।
होतो मंगलमूल तू, अनुकूल बिधातो॥
जो मन[1] प्रीति प्रतीति सों राम नामहि रातो।
तुलसी राम प्रताप[2] तें तिहुँताप न तातो॥१५१॥

राम भलाई आपनी भल कियो न काको ?
जुग जुग जानकि-नाथ को जग जागत साको॥
ब्रह्मादिक बिनती करी कहि दुख बसुधा को।
रघु[3]कुल-कैरव-चंद भो आनंद-सुधा को॥
कौसिक गरत तुषार ज्यों तकि तेज तिया को।
प्रभु अनहित-हित को दियो फल कोप कृपा को॥
हर्‍यो[4] पाप आपु जाइकै संताप सिला को।
सोच[5]-मगन काढ्यो सही साहिब मिथिला को॥
रोषरासि भृगुपति धनी अहमिति ममता को।
चितवत भाजन करि लियो उपसम समता को॥

---

१ जन—भा०, बेनी। २ प्रसाद सों—५१, दीन। ३ रघुकुल—बेनी। ४ हयो—भा०, बेनी। ५ सोक—भा०।

मुदित मानि आयसु चले बन मातु पिता को ।
धरम-धुरंधर धीरधुर गुन-सील जिता को ?
गुह गरीब गत-ज्ञातिहूँ जेहि जिव न भखा को ।।
पायो पावन प्रेम ते सनमान सखा को ?
सद्‌गति सबरी गीध की सादर करता को ।
सोच-सींव सुग्रीव को संकट-हरता को ।।
राखि बिभीषन को सकै अस काल-गहा को ।
आज बिराजत राज है दसकंठ जहाँ को ।।
बालिस बासी अवध के बूझिए न खाको ।
ते पाँवर पहुँचे तहाँ जहँ मुनि मन थाको ।।
गति न लहै रामनाम सों अस बिधि सिरजा को ?
सुमिरत कहत प्रचारि कै बल्लभ गिरिजा को ।।
अकनि अजामिल की कथा सानंद न भा को ?
नाम लेत कलिकाल हूँ हरिपुरहिं न गा को ?
रामनाम-महिमा करै काम-भूरुह आको ।
साखी बेद पुरान है तुलसी तन ताको ।।१५२।।

मेरे रावरिये गति है रघुपति बलि जाउँ ।
निलज[1], नीच, निरगुन निरधन, कहँ जग दूसरो न ठाकुर ठाउँ ।।
हैं बर घर बहु भरे सुसाहिब, सूझत सबनि आपनो दाउँ ।
बानर-भालु[2], बिभीषन-हित बिनु कोसलपाल कहूँ न समाउँ ।।
प्रनतारति-भंजन जनरंजन सरनागत पबि-पंजर नाउँ ।

१ निडर — भा०, बेनी । २ बंधु — आधुनिक ।

कीजै दास दास तुलसी अब कृपासिंधु बिनु मोल बिकाउँ ॥१५३॥

देव ! दूसरो कौन दीन को दयाल ?
सील-निधान, सुजान-सिरोमनि, सरनागत-प्रिय, प्रनत-पाल ॥
को सर्बज्ञ[1] समर्थ[2] सकल प्रभु सिव-सनेह-मानस-मराल ?
को साहिब किय मीत-प्रीति बस खग निसिचर कपि भील भाल ?
नाथ-हाथ माया-प्रपंच सब जीव दोष गुन करम काल ।
तुलसिदास भल पोच रावरो, नेकु निरखि कीजै निहाल ॥१५४॥

राग सारंग

बिस्वास एक राम नाम को ।
मानत नहिं परतीति अनत ऐसोइ सुभाव मन बाम को ॥
पढ़िबो पर्‍यो न छठी छ मत, ऋग, जजुर, अथर्वन, साम को ।
ब्रत तीरथ, तप[2] सुनि सहमत, पचि मरै करै तन छाम को ?
करमजाल कलिकाल कठिन आधीन सुसाधित दाम को ।
ज्ञान, बिराग, जोग, जप को भय लोभ, मोह, कोह, काम को ॥
सब दिन सब लायक भए गायक रघुनायक-गुन-ग्राम को ।
बैठे नाम कामतरु तर डर कौन घोर घन घाम को ?
को जानै को जैहै जमपुर को सुरपुर परधाम को ।
तुलसिहिं बहुत भलो लागत जग जीवन रामगुलाम को ॥१५५॥

कलि नाम कामतरु राम को ।
दलनिहार दारिद दुकाल दुख दोष घोर घन घाम को ।
नाम लेत दाहिनो होत मन बाम बिधाता बाम को ।

---

१ समरथ सर्वज्ञ—५१, ज०, ह०, ७४, १५ । २ तप—ह०, ७४ ।

कहत मुनीस महेस महातम उलटे सीधे नाम को।
भलो लोक परलोक तासु जाके बल ललित-ललाम को।
तुलसिहु जग जानियत नाम ते सोच न कूच मुकाम को ॥१५६॥

सेइये सुसाहिब राम सो।
सुखद, सुजान, सुसील, सूर, सुचि, सुंदर कोटिक काम सो ॥
सारद, सेस, साधु महिमा कहि गुनगन-गायक साम सो।
सुमिरि सप्रेम नाम जासों रति चाहत चंद्र-ललाम सो।
गमन बिदेस न लेस कलेस को सकुचत सकृत प्रनाम सो।
साखी ताको बिदित बिभीषन बैठो है अबिचल धाम सो ॥
टहल सहल जन महल महल जागत चारो जुग जाम सो।
देखत दोष न खीझत रीझत सुनि सेवक गुनग्राम सो ॥
जाके भजे तिलोक-तिलक भये त्रिजग-जोनि तनु तामसो।
तुलसी ऐसे प्रभुहि भजै जो न ताहि बिधाता बाम सो ॥१५७॥

राग नट

कैसे देउँ नाथहिं खोरि ?
काम-लोलुप भ्रमत मन हरि-भगति परिहरि तोरि ॥
बहुत प्रीति पुजाइबे पर, पूजिबे पर थोरि।
देउँ सिख, सिखयो न मानत, मूढ़ता मति मोरि ॥
किये सहित सनेह जे अघ हृदय राखे चोरि।
संग बस किय सुभ सुनाये सकल लोक निहोरि ॥

---

१ सुसील, सुजान—प्र०, ७४, ह०, १५। २ कह—७४; कहै—दीन।
२ कलेस लेस नहिं—७४। ३ असि—आधुनिक।

करौं जो कछु धरौं सचि पचि सुकृत-सिला बटोरि।
पैठि उर बरबस दयानिधि दंभ लेत अँजोरि॥
लोभ मनहिं नचाव कपि ज्यों गरे आसा-डोरि।
बात कहौं बनाइ बुध ज्यों बर बिराग निचोरि॥
इतेहुँ पर तुम्हरो कहावत लाज अँचई घोरि।
निलजता पर रीझि रघुबर देहु तुलसिहिं छोरि॥१५८॥

है प्रभु मेरोई सब दोसु।
सीलसिंधु, कृपालु, नाथु, अनाथ-आरत पोसु॥
बेष, बचन, बिरागु, मनु, अघ,अवगुनन्हि को कोसु।
राम-प्रीति-प्रतीति पोलो, कपट करतब ठोसु॥
रागु रंगु कुसंग ही सों, साधु-संगति रोसु।
चहत केहरि-जसहिं सेइ सृगाल ज्यों खरगोसु॥
संभु-सिखवन रसन हूँ नित रामनामहिं घोसु।
दंभ हूँ कलि नामु-कुंभजु सोच-सागर-सोसु।
मोद-मंगल-मूल अति अनुकूल निज निरजोसु।
रामनाम-प्रभाव सुनि तुलसिहुँ परम संतोसु॥१५९॥

मैं हरि पतित पावन सुने।
हौं पतित, तुम पतितपावन, दोउ बानक बने॥
ब्याध,गनिका,गज,अजामिल साखि निगमनि भने।
और अधम अनेक तारे, जात कापै[1] गने?
जानि नाम अजानि लीन्हें नरक जमपुर मने।

---

१ का पहिं—भा०, बेनी।

दास तुलसी सरन आयो राखि[1] ले आपने ॥१६०॥

राग मलार

तोसो प्रभु जो पै कहूँ कोउ होतो।
तौ सहि निपट निरादर निसि दिन रटि लटि ऐसो घटि को तो ॥
कृपासुधा जलदान माँगिबो कहौ सो साँच निसोतो।
स्वाति-सनेह-सलिल-सुख चाहत चित-चातक को पोतो ॥
काल करम बस मनहु मनोरथ[2] कबहुँ कबहुँ कछु भो तो।
ज्यों मुदमय बसि मीन बारि तजि उछरि भभरि लेत गोतो ॥
जितो दुराउ दास तुलसी उर क्यों कहि आवत ओतो।
तेरे राज राय दसरथ के लयो बयो बिनु जोतो ॥१६१॥

राग सोरठ

ऐसो को उदार जग माहीं?
बिनु सेवा जो द्रवै दीन पर राम सरिस कोउ नाहीं ॥
जो गति जोग बिराग जतन करि नहिं पावत मुनि ज्ञानी।
सो गति दई गीध सबरी कहँ प्रभु न अधिक[3] करि जानी ॥
जो संपति दससीस अरपि करि रावन सिव पहँ लीन्हीं।
सोइ संपदा बिभीषन कहँ अति सकुच सहित हरि दीन्हीं ॥
तुलसिदास सब भाँति सकल सुख जो चाहसि मन मेरो।
तौ भजु राम, काम सब पूरन करहिं कृपानिधि तेरो ॥१६२॥

एकै दानि-सिरोमनि साँचो।
जिहि जाँचो सो जाचकता-बस फिरि बहु नाच न नाचो ॥

१ राखि—आधुनिक। २ मन कुमनोरथ, ३ बहुत जिय जानी—आधुनिक।

सब स्वारथी असुर, सुर, नर, मुनि; कोउ न देत बिनु पाये।
कोसलपाल कृपाल कलपतरु द्रवत सकृत सिर नाये॥
हरिहुँ और अवतार आपने राखी बेद-बड़ाई।
लै चिउरा निधि दई सुदामहिं जद्यपि बाल-मिताई॥
कपि, सबरी, सुग्रीव, बिभीषन को नहिं कियो अजाची।
अब तुलसिहि दुख देति दयानिधि! दारुन आस-पिसाची॥१६३॥

जानत प्रीति रीति रघुराई।
नाते सब हाते करि राखत राम-सनेहु-सगाई॥
नेह निबाहि देह तजि दसरथ कीरति अचल चलाई।
ऐसेहुँ पितु तें अधिक गीध पर ममता गुन गरुआई॥
तिय-बिरही सुग्रीव सखा लखि प्रानप्रिया बिसराई।
रन परयो बंधु बिभीषन ही को सोचु हृदय अधिकाई॥
घर गुरगृह प्रियसदन सासुरे भइ जब[1] जब पहुनाई।
तब[2] तब कहें[3] सबरी के फलनि की रुचि माधुरी न पाई॥
सहज सरूप कथा मुनि बरनत रहत सकुचि सिर नाई।
केवट-मीत कहे सुख मानत, बानर बंधु-बड़ाई॥*
प्रेम कनौड़ो राम सो प्रभु तिभुअन[4] तिहुँ काल[5] न भाई।
तेरो रिनी हौं[6] कह्यो कपि सों, ऐसी मानिहि को सेवकाई॥
तुलसी राम सनेह सील सुनि जौं न भगति उर आई।
तौ तोहिं जनमि जाय जननी जड़ तनु-तरुनता गँवाई॥१६४॥

---

१ जहँ—७४, ५१। २ तह—७४, ५१। ३ कहि, ४ त्रिभुवन—भा० बेनी। ५ लोक—१६६६, ६ कह्यो हौं। * यह पंक्ति १६६६ में नहीं है।

रघुबर ! रावरी[1] इहै बड़ाई ।
निदरि गनी आदर गरीब पर करत कृपा अधिकाई ॥
थके देव साधन करि सब, सपनेहुँ नहिं[2] दिए दिखाई ।
केवट कुटिल भालु कपि कौन[4] तप किये सकल सँग भाई ॥
मिलि मुनिबृंद फिरत दंडकबन, सो चरचौ न चलाई ।
बारहिं बार गीध सबरी की बरनत प्रीति सुहाई ॥
स्वान कहे तें कियो पुर बाहिर जती गयंद चढ़ाई ।
तिय-निंदक मतिमंद प्रजा रज निज नय नगर बसाई ॥
एहि देवान[5] दिन दीन कनिगरे, रीति सदा चलि आई ।
दीनदयाल दीन तुलसी की, काहु न सुरति कराई ॥१६५॥

ऐसे राम दीन हितकारी ।
अति कोमल करुनानिधान बिनु कारन पर-उपकारी ॥
साधनहीन दीन निज अघबस सिला भई मुनि-नारी ।
गृह तें गवनि परसि पद पावन घोर साप तें तारी ॥
हिंसारत निषाद तामस नर[6] पसु समान बन चारी ।
भेंट्यो हृदय लगाइ प्रेमबस नहिं कुल जाति बिचारी ॥
जद्यपि द्रोह कियो सुरपति-सुत कहि न जाइ अति भारी ।
सकल लोक अवलोकि सोक-हत सरन गए भय टारी ॥
बिहँगजोनि आमिष अहार सो[7] गीध कौन व्रतधारी ।

---

१ रावरि यहै—भा०, बेनी । २ न दई, ३रचि निज नये,—१६६६ ।
४ कौनप, ५ दरबार दीन को आदर—भा० बेनी । ६ बपु—७४, ५१ ।
७ पर—आधुनिक ।

जनक समान क्रिया ताकी निज कर सब भाँतें[1] सँवारी ॥
अधम जाति सबरी जोषित जड़ लोक बेद तें न्यारी ।
जानि प्रीति दै दरस कृपानिधि सोउ रघुनाथ उधारी ॥
कपि सुग्रीव बंधुभय-ब्याकुल आयो सरन पुकारी ।
सहि न सके जन[2] के दारुन दुख हत्यो बालि सहि गारी ॥
रिपु को अनुज बिभीषन निसिचर कौन भजन अधिकारी ।
सरन गए आगे है लीन्हों भेंट्यो भुजा पसारी ॥
असुभ होइ जिन्हके सुमिरे तें बानर रीछ बिकारी ।
बेदबिदित पावन भये ते सब, महिमा नाथ तुम्हारी ॥
कहँ लगि कहौं दीन अगनित जिन्हकी तुम बिपति निवारी ।
कलिमल-ग्रसित दास तुलसी पर काहे कृपा बिसारी ॥१६६॥

रघुपति ! भगति करत कठिनाई ।
कहत सुगम, करनी अपार, जानै सोइ जेहि बनि आई ॥
जो जेहि कला कुसल ताकहुँ सो[3] सुलभ सदा सुखकारी ।
सफरी सनमुख चलै[4] प्रबाह, सुरसरी बहै गज भारी ॥
ज्यों सर्करा मिलै सिकता महुँ बल तें न कोउ बिलगावै ।
अति सूछम रसज्ञ[5] पिपीलिका बिनु प्रयास ही पावै ॥
सकल दृश्य निज उदर मेलि सोवै निद्रा तजि जोगी ।
सोइ हरिपद अनुभवै परम सुख अतिसय द्वैत-बियोगी ॥
सोक, मोह, भय, हरष, दिवस निसि, देस काल तहँ नाहीं ।

---

१ भाँति—ज० । २ दारुन दुख जन के—आधुनिक । ३ सोइ, ४ जल—आ० बेनी । ५ रसज्ञ सूछम—७४, ५१, ६०, १५ ।

तुलसिदास यहि दसाहीन संसय निर्मूल न जाहीं ॥१६७॥

जो पै रामचरन रति होती।
तौ कत त्रिविध सूल निसि बासर सहते बिपति निसोती ॥
जो संतोष सुधा निसि बासर सपनेहुँ कबहुँक पावै।
तौ कत बिषय बिलोकि झूठ जल मन कुरंग ज्यों धावै ॥
जौ श्रीपति-महिमा बिचारि उर भजते भाव बढ़ाए।
तौ कत द्वार द्वार कूकर ज्यों फिरते पेट खलाए ॥
जे लोलुप भये दास आस के ते सबही के चेरे।
प्रभु-बिस्वास आस जीती जिन्ह ते सेवक हरि केरे ॥
नहिं एकौ आचरन भजन को बिनय करत हौं ताते।
कीजै कृपा दासतुलसी पर, नाथ! नाम के नाते ॥१६८॥

जौं मोहिं राम लागते मीठे।
तौ नवरस, षटरस-रस रस अनरस ह्वै जाते सब सीठे ॥
बंचक बिषय बिबिध तनु धरि अनुभवे सुने अरु डीठे।
यहु जानतहुँ[1] हृदय अपने सपने न अघाइ उबीठे ॥
तुलसिदास प्रभु सों एकहि बल बचन कहत अति ढीठे।
नाम की लाज राम करुनाकर केहि न दिये करि चीठे ॥१६९॥

यों मन कबहुँ[2] तो तुम्हहिं न लाग्यो।
ज्यों छलु छाँड़ि सुभाय[3] निरंतर रहत बिषय अनुराग्यो ॥
ज्यों चितई परनारि, सुने पातक-प्रपंच घर घर के।

---

१ जानत हौं उर, २ कबहूँ, ३ सुभाव,—भा० बेनी।

त्यों न साधु, सुरसरि-तरंगनि-बिमल गुननि रघुबर के ॥
ज्यों नासा सुगंधरस-बस, रसना षटरस-रति मानी।
रामप्रसाद-माल, जूठनि लगि त्यों न ललकि ललचानी ॥
चंदन चंदबदनि भूषन पट ज्यों चहै पाँवरु परस्यो।
त्यों रघुपति-पद-पदुम परस कों तनु पातकी न तरस्यो ॥
ज्यों सब भाँति कुदेव कुठाकुर सेए बपु बचन हिये हूँ।
त्यों न राम सुकृतज्ञ जे सकुचत सकृत प्रनाम किये हूँ ॥
चंचल चरन लोभ लगि लोलुप द्वार द्वार जग बागे।
रामसीय-आस्रमनि चलत सपने न भये श्रमित अभागे ॥
सकल अंग पद-बिमुख नाथ मुख नाम की ओट लई है।
है तुलसिहि परतीति एक प्रभु-मूरति कृपामई है ॥ १७०॥

कीजै मोकों जमजातनामई।
राम तुम्ह से सुचि सुहृद साहिबहिं मैं सठ पीठि दई ॥
गरभबास दस मास पालि पितुमातुरूप हित कीन्हों।
जड़हिं बिबेक, सुसील खलहिं, अपराधिहिं आदरु दीन्हों ॥
कपट करौं अंतरजामिहुँ सों, अघ ब्यापकहिं दुरावौं।
ऐसे कुमति कुसेवक पर रघुपति न कियो मन बावौं ॥
उदरु भरौं किंकरु कहाइ, बेच्यो बिषयनि हाथ हियो है।
मोहि-से बंचक कों कृपालु छल छाँड़ि कै छोह कियो है ॥

---

१ तरंगनि बिमल गुननि—भा०। तरंगन बिमल गुनगन—१६६६। तरंगनि गाये गुन—बेनी। तरंग निर्मल गुनगन—ह०, ५१। २ त्यों भए न—ह०, ५१। ३ ऐसेहु—७४। ४ बिषयन्ह—१६६६।

पल पल के उपकार रावरे जानि बूझि सुनि नीकें ।
भिद्यो न कुलिसहु तें कठोर-चित कबहुँ प्रेम सिय-पीकें ॥
स्वामी को सेवक-हितता सब, कछु निज साँइ-दोहाई ।
मैं मति-तुला तौलि देखी भइ मेरिहिं दिस गरुआई ॥
एतेहु पर हित करत नाथ मेरो, करि आयो अरु करिहैं ।
तुलसी अपनी ओर जानियत प्रभुहि कनौड़ोइ[1] भरिहैं ॥१७१॥

कबहुँक हौं एहि रहनि रहौंगो ।
श्रीरघुनाथ-कृपालु-कृपा तें संत सुभाउ[2] गहौंगो ॥
जथालाभु संतोष सदा काहू सों कछु न चहौंगो ।
परहित-निरत निरंतर मन क्रम बचन नेमु निबहौंगो ॥
परुषबचन अतिदुसह स्रवन सुनि तेहि पावक न दहौंगो ।
बिगत मान, सम सीतल मन, पर-गुन, नहिं दोष कहौंगो ॥
परिहरि देहजनित चिंता, दुख सुख समबुद्धि सहौंगो ।
तुलसिदास प्रभु यहि पथ रहि अबिरल[3] हरिभगति लहौंगो ॥१७२

नाहिंन आवत आन भरोसो ।
एहिं कलिकाल सकल साधनतरु है स्रम-फलनि फरो सो ॥
तप, तीरथ, उपवास, दान, मख जेहि जो रुचै करो सो ।
पाएहिं पै जानिबो करम-फलु, भरि भरि बेदु परोसो ॥
आगम-बिधि, जप, जाग करत नर सरत न काज खरो सो ।
सुख सपनेहु न जोग-सिधि-साधन, रोगु बियोगु धरो सो ॥

---

१ कनौड़े—भा०, बेनी । कनौड़ो—ह०, ७४ । २ सुभाव, ३ अबिचल—भा०, बेनी ।

काम, कोह, मद, लोभ मोह मिलि ग्यान बिराग हरो सो ।
बिगरतु मन संन्यास लेत, जल नावत आम घरो सो ॥
बहु मत मुनि[1] बहु पंथ पुराननि जहाँ तहाँ झगरो सो ।
गुरु कह्यो रामभजनु नीको मोहिं लागत राम[2] राज-डगरो सो ॥
तुलसी बिनु परतीति प्रीति फिरि फिरि पचि मरै मरो सो ।
रामनाम बोहित भवसागर, चाहै तरन तरो सो ॥१७३॥

जाकें प्रिय न राम बैदेही ।
तेहि[3] छाँड़िऐ कोटि बैरी सम जद्यपि परम सनेही ॥
तजो[4] पिता प्रहलाद, बिभीषन बंधु, भरत महतारी ।
हरि हित[5] गुरु बलि पति ब्रजबनितन्हि सो भये मुदमंगलकारी ॥
नाते नेह राम[6] को मनियत सुहृद सुसेब्य जहाँ लौं ।
अंजनु कहा आँखि जेहि फूटै बहुतक कहौं कहाँ लौं ॥
तुलसी सो सब भाँति परम हित पूँजी प्रान तें प्यारो ।
जातें होय सनेह रामँ तें, इतनोइ मतो हमारो ॥१७४॥

जौ पै रहनि राम सों नाहीं ।
तौ नर खर कूकर सूकर से जाय जियत जग माहीं ॥
काम, क्रोध, मद, लोभ, नींद, भय, भूख, प्यास सबही कें ।
मनुज देह सुर साधु सराहत सो सनेह सिय-पी कें ॥
सूर, सुजान, सपूत सुलच्छन गनियत गुन गरुआई ।

१ सुनि—भा० बैनी । २ लगत राज—७४, ६० । ३ सो त्यागिये, ४ तज्यो, ५ बलि गुरु तजेउ नाह ब्रज बनितन्ह भे जग—७४ । ६ रामहि के—११६६ । ७ राम सो—भा०, बेनी । १७ रामपद—५१ ।

बिनु हरिभजन इँदारुन के फल, तजत नहीं करुआई ॥
कीरति, कुल, करतूति, भूति भलि, सील, सरूप सलोने ।
तुलसी प्रभु-अनुराग-रहित जस सालन साग अलोने ॥१७५॥

राख्यो राम सुस्वामी सों नीच नेह न नातो ।
इते अनादर होत हूँ तैं न हातो ॥
जोरे नेह नाते नए फोकट फोके ।
देह के दाहक सबै गाहक जी के ॥
अपने अपने को सब चाहत नीको ।
मूल दुहूँ को दयालु दूलह सी को ॥
जीव को जीवन, प्रान को प्यारो ।
सुखहू को सुख राम सो बिसारो ॥
कियो, करैगो तोसे खल को भलो ।
ऐसे सुसाहिब सों तू कुचाल क्यों चलो ॥
तुलसी तेरी भलाई अजहूँ बूझैं ।
राढ़उ राउत होत फिरि कै जूझैं ॥१७६॥

जो तुम त्यागो राम हौं तो नहिं त्यागों ।
परिहरि पाँय काहि अनुरागों ॥
सुखद सुप्रभु तुमसों जग माहीं ।
स्रवन-नयन-मन-गोचर नाहीं ॥
हौं जड़ जीव, ईस रघुराया ।
तुम मायापति, हौं बस माया ॥
हौं तो कुजाचक, स्वामि सुदाता ।

हौं कुपूत, तुम पितु हित माता ॥
जो पै कहुँ कोउ बूझत बातो ।
तौ तुलसी बिनु मोल बिकातो ॥१७७॥

भए हूँ उदास राम मेरें आस रावरी ।
आरत स्वारथी सब कहैं बात बावरी ॥
जीवन को दानि घनु कहा ताहि चाहिए ।
पेम-नेम कें निबाहें चातकु सराहिए ॥
मीन तें न लाभ-लेसु पानी पुन्य-पीन कों ?
जल बिनु थलु कहाँ मीचु-बिनु मीन कों ?
बड़े ही की ओट, बलि, बाँचि आये छोटे हैं ।
चलत खरे के संग जहाँ तहाँ खोटे हैं ॥
यहि दरबार भलो दाहिनेहु-बाम को ।
मोकों सुभदायक भरोसो रामनाम को ॥
कहत नसानी ह्वैहै हियें नाथ नीकी है ।
जानत कृपानिधान तुलसी के जी की है ॥१७८॥

राग बिलावल

कहाँ जाउँ ? कासों कहौं ? कौन सुनै दीन की ?
त्रिभुवन तुही गति सब अंगहीन की ॥
जग जगदीस घर घरनि घनेरे हैं ।
निराधार को अधार गुनगन तेरे हैं ॥
गजराज-काज खगराज तजि धायो को ।
मोसे दोस-कोस पोसे, तोसे माय जायो को ॥

मोसे क्रूर कायर कुपूत कौड़ी आध को।
किए बहुमोल तू करैया गीधस्राध को॥
तुलसी की तेरे ही बनाए, बलि, बनैगी।
प्रभु की बिलंब अंब दुख दोष जनैगी॥१७९॥

बारक बिलोकि बलि कीजै मोहि आपनो।
राय दसरथ के तू उथपन-थापनो॥
साहिब सरनपाल सबल न दूसरो।
तेरो नाम लेत ही सुखेत होत ऊसरो॥
बचन करम तेरे मेरे मन गड़े हैं।
देखे सुने जाने मैं जहान जेते बड़े हैं॥
कौने कियो समाधान सनमान सिला को?
भृगुनाथ सारिखो जितैया कौन लीला को?
मातु-पितु-बंधु-हित, लोक-बेदपाल को?
बोल को अचल, नत करत निहाल को?
संग्रहे सनेहबस अधम असाधु को?
गीध सबरी को, कहो, करी है सराध को?
निराधार को अधार, दीन को दयालु को?
मीत कपि केवट, रजनिचर भालु को॥
रंक निरगुनी नीच जितने निवाजे हैं।
महाराज सुजन, समाज ते बिराजे हैं॥
साँची बिरुदावली न बढ़ि कहि गई है।
सीलसिंधु ढील तुलसी की बार भई है॥१८०॥

केहू भाँति कृपासिंधु मेरी ओर हेरिए ।
मोको और न ठौर न, सुटेक एक तेरिए ॥
सहस सिला तें अति जड़ मति भई है ।
कासों कहौं, कौने गति पाहनहिं दई है ?
पद-राग-जाग चहौं कौसिक ज्यों कियो है ।
कलिमल खल देखि भारी भीति भियो है ॥
करम-कपीस बालि बली त्रास त्रस्यो हौं ।
चाहत अनाथ-नाथ तेरी बाँह बस्यो हौं ॥
महामोह-रावन बिभीषन ज्यों हयो हौं ।
त्राहि तुलसीस ! त्राहि तिहूँ ताप तयो हौं ॥१८१॥

नाथ-गुनगाथ सुनि होत चित चाउ सो ।
राम रीझिबे को जानो भगति न भाउ सो ॥
करम सुभाव काल ठाकुर न ठाँउ सो ।
सुधन न, सुतन न, सुमन सुआउ सो ॥
जाँचों जल जाहि कहै अमिय पिआउ सो ।
कासों कहौं काहू सों न बढ़त हिआउ सो ॥
बाप बलि जाउँ आप करिए उपाउ सो ।
तेरेही निहारे परै हारेहू सुदाउ सो ॥
तेरेही सुझाए सूझै असुझ सुझाउ सो ।
तेरे ही बुझाए बूझै अबुझ बुझाउ सो ॥
नाम-अवलंब-अंबु मीन-दीन राउ सो ।
प्रभु सों बनाइ कहौं जीह जरि जाउ सो ॥

सब भाँति बिगरी है एक सुबनाउ सो।
तुलसी सुसाहिबहिं दियो है जनाउ सो ॥१८२॥

राग असावरी

राम प्रीति की रीति आपु नीके जनियत हैं।
बड़े की बड़ाई, छोटे की छोटाई दूरि करै
ऐसी बिरुदावलि बलि बेद मनियत हैं॥
गीध को कियो सराध, भीलनी के खाये फल
सोऊ साधु-सभा भली भाँति भनियत है।
रावरे आदरे लोक बेद हूँ आदरियत
जोग ज्ञान हू तें गरुआई गनियत है॥
प्रभु की कृपा कृपालु कठिन कलिहूँ काल
महिमा समुझि उर माहिं अनियत हैं।
तुलसी पराये बस भये रस अनरस,
दीनबंधु-द्वारे हरि हठ ठनियत है॥१८३॥

रामनाम के जपे पै जाइ जिय की जरनि।
कलिकाल अपर उपाय तें अपाय भए
जैसे तम नासिबे को चित्र के तरनि॥
करम-कलाप, परिताप, पाप साने सब
ज्यों सुफूल फूले रूख[1] फोकट फरनि।
दंभ, लोभ, लालच उपासना बिनासि नीके
सुगति साधन भई उदर भरनि॥

---

1 तरु—आधुनिक।

जोग न समाधि निरुपाधि न बिराग ज्ञान
बचन बिसेष बेष, कहूँ न करनि ।
कपट कुपथ कोटि, कहनि रहनि खोटि
सकल सराहैं निज निज आचरनि ॥
मरत महेस उपदेस हैं कहा करत
सुरसरि-तीर कासी धरम-धरनि ।
रामनाम को प्रताप हर कहैं, जपैं आपु,
जुग जुग जानै जग बेदहूँ बरनि ॥
मति रामनाम ही सों, रति रामनाम ही सों,
गति रामनाम ही की बिपति-हरनि ।
रामनाम सों प्रतीति प्रीति राखे कबहुँक
तुलसी ढरैंगे राम आपनी ढरनि ॥१८४॥

लाज न लागत दास कहावत ।
सो आचरन बिसारि सोच तजि जो हरि तुम्ह कहँ भावत ॥
सकल संग तजि भजत जाहि मुनि जप तप जोग बनावत ॥
मो सम मंद महा खल पाँवर कौन जतन तेहि पावत ?
हरि निर्मल, मल-ग्रसित हृदय, असमंजस मोहि जनावत ।
जेहि सर काक कंक बक सूकर क्यों मराल तहँ आवत ॥
जाकी सरन जाइ कोबिद दारुन त्रयताप बुझावत ।
तहूँ गयें मद मोह लोभ अति सरगहुँ मिटत न सावत ॥
भव-सरिता कहँ नाव संत यह कहि औरनि समुझावत ।
हौं तिन्ह सों हरि परम बैर करि तुम सों भलो मनावत ॥

नाहिंन और ठौर मो कहुँ तातें हठि नातो लावत।
राखु सरन उदार-चूड़ामनि तुलसिदास गुन गावत ॥१८५॥

कौन जतन बिनती करिये।
निज आचरन बिचारि हारि हिय मानि जानि डरिये ॥
जेहि साधन हरि द्रवहु जानि जन सो हठि परिहरिये।
जातें बिपति-जाल निसि दिन दुख तेहि पथ अनुसरिये ॥
जानत हूँ मन बचन करम पर - हित कीन्हें तरिये।
सोइ बिपरीति देखि परसुख बिनु कारन ही जरिये ॥
स्रुति पुरान सबको मत यह सतसंग सुदृढ़ धरिये।
निज अभिमान मोह ईर्षा बस तिन्हहिं न आदरिये ॥
संतत सोइ प्रिय मोहिं सदा जातें भव-निधि परिये।
कहौं अबं नाथ ! कौन बल तें संसार-सोक हरिये ॥
जब कब निज करुना सुभाव तें द्रवहु तो निस्तरिये।
तुलसिदास बिस्वास आन नहिं, कत पचि पचि मरिये ।१८६।

ताहि तें आयो सरन सबेरे।
ज्ञान-बिराग-भगति साधन कछु सपनेहु नाथ न मेरे ॥
लोभ, मोह, मद, काम, क्रोध रिपु फिरत रैनि दिन घेरे।
तिन्हहिं मिले मन भयो कुपथ-रत फिरै तिहारेहि फेरे ॥
दोष-निलय यह बिषय सोकप्रद कहत संत स्रुति टेरे।
जानत हूँ अनुराग तहाँ अति सो हरि तुम्हरेहि प्रेरे ॥
बिष पियूष सम करहु, अगिनि हिम, तारि सकहु बिनु बेरे।
तुम्ह सम ईस कृपालु परम हित पुनि न पाइहौं हेरे ॥

यह जिय जानि रहौं सब तजि रघुबीर भरोसे तेरे ।
तुलसिदास यह बिपति- बागुरा तुम्ह सों बनिहि निबेरे ॥१८७॥

मैं तोहिं अब जान्यो, संसार !
बाँधि न सकहि मोहिं हरि के बल प्रगट कपट-आगार ॥
देखत ही कमनीय, कछू नाहिंन पुनि किए बिचार ।
ज्यों कदलीतरु मध्य निहारत कबहुँ न निकसै सार ॥
तेरे लिये जनम अनेक मैं फिरत न पायों पार ।
महाघोर-मृगजल-सरिता महुँ बोरयो हौं बारहिं बार ॥
सुनु खल छल बल कोटि किए बस होहिं न भगत उदार ।
सहित सहाय तहाँ बसि अब जेहि हृदय न नंदकुमार ॥
तासों करहु चातुरी जो नहिं जानै मरमु तुम्हार ।
सो परि डरै मरै रजु अहि तें बूझै नहिं ब्यवहार ॥
निज हित सुनु सठ ! हठ न करहि जो चहहि कुसल परिवार ।
तुलसिदास प्रभु के दासन्ह तजि भजहि जहाँ मद मार ॥१८८॥

राग गौरी

राम कहत चलु, राम कहत चलु, राम कहत चलु, भाई रे ।
नाहित भव बेगारि महँ परिहै छूटत अति कठिनाई रे ॥
बाँस पुरान साज सब अटखट सरल तिकोन खटोला रे ।
हमहिं दिहल करि कुटिल करमचँद मंद मोल बिनु डोला रे ॥
बिषम कहार मार-मदमाते, चलहिं न पाउँ बटोरें रे ।
मंद बिलंद अभेरा दलकन पाइय दुख झकझोरें रे ।
काँट कुराय लपेटन लोटनु ठाँवहिं ठाँव बझाऊ रे ।

